मिट्टी का डेला गरम करके उसमें डाले और मस्तक को झुकाकर उसके धुएँ का बफारा ले तो मस्तक पीड़ा दूर जावेगी।

## बफारा।

गर्म और सर्द मस्तक पीड़ा को गुण दायक है काक जंगा के टुकड़े २ करके औटाकर बफारा ले पश्चात दो भाग चन्दन और एक भाग रेंडी पीसकर पतला पतला लेप करे।

## हरीरा

कि मस्तक को बल देता है खिले चने दो तोले आठ माशे महीन पीसकर तीन तोले आठ माशे बादाम रौगन में भूने और निशास्ता दो तोले आठ माशे सफ़ेद पोस्त के दाने दो तोले आठ माशे, चौदह तोले कद मिलाकर गो के दूध में हरीरा बनाकर दो तोले आठ माशे घी का बघार देकर गुनगुना २ पान करे।

## दवा पित्त की मस्तक पीड़ा को गुण करे

धनियाँ और काहू प्रत्येक साढ़े तीन माशे पानी में पीसकर छानले थोड़ा मीठा मिलावे और तोले भर ईसफ़ गोल छिड़क कर पीवे। अथवा दो तोले शर्बत नीलोफ़र मिलावे।

दवा—नजले की मस्तक पीड़ा को गुण करे सीप को सिरके में घिसकर कानों की लौओं में लगाता रहे।

दवा—मजीठ को मस्तक पर बांधे।

दवा—पुरानी मस्तक पीड़ा को गुण करे। दो चार धतूरे के बीज नित्य निगले महुए के फूलका तेल गर्मी और सर्दी की मस्तक पीड़ा को गुणदायक है।

## क्रिया

सोंठ, बायबिड़ग और छिली हुई मुलहटी को जौ कुट करके भगरा महुए के फूल बराबर तिल का तेल चार भाग महुए के फूलका जीरा निकाल डाले और सब दवाओं को प्रथम तेल से दूने पानी में औटावे जब पानी तेल की बराबर रहजाय तब छानकर तेलमें मिलाकर औटावे जब पानी जलकर तेल मात्र रहजाय तब छानकर छ बूंद कान में टपकावे सब प्रकार की मस्तक पीड़ा जाय।

## सऊनात अर्थात् कान के टपकाने की औषधियां

सऊन—मस्तक पीड़ा और मस्तक की गर्मी के सऊत को बहुत गुणदायक है कर्पूर और चन्दन को गुलाब में घिसकर नाक में टपकावे।

सऊत दूसरा कद्दू, काहू, इमामनियों, काशनी, तांजामकोह की पत्तियां सबको अथवा एक २ दो २ जैसे जानों निचोड़ छानकर थोड़ी २ बूंद कानमें टपकावे।

सऊत मस्तक पीड़ा और शीत रोगों को गुण दायक है काली मिरच पीपल लौंग इन सब को अथवा दो एक को जैसा जानो सौंफ के अर्क में पीस कर नाम में टपकावे ।

सऊत सर्दी और कफ की मस्तक पीड़ा को गुण करे जूफा के पत्ते का पानी छानकर कान में टपकावे ।

सऊत सर्दी की मस्तक पीड़ा को गुण करे । कठल की जड़ को पानी में औटाकर नाक में टपकावे ।

सऊत सोंठ, बायबिड़ंग और गुड़ बराबर २ गरम पानी में पीसकर नाक में टपकावे ।

सऊत मस्तक को मवाद से साफ करे तीन चमेली के फूल गुलरोगन में मिलाकर नाक में टपकावे ।

सऊत आधासीसी की पीड़ा को गुण करे दुपहरियाके फूल की पंखड़ी मलकर उसका पानी नाक में टपकावे ।

अथवा एक काली मिरच और उसकी बराबर मक्खी की विष्टा पुत्र जनी स्त्री के दूध में पीसकर कान में टपकावे और थोड़ा नेत्रोंमें भी लगावे

अथवा सौसन का ढाई फूल और आधी कालीमिरच पानी में पीसकर जो पीड़ा बायीं ओर हो तो दहने नथने में, और जो दहनी ओर हो तो बांये नथने में टपकावे ।

अथवा

रीठे के छिलके को पानी में खूब मले जब झाग निकलें गरम करके ढाई बूंद दोनों नथनों में टपकावे ।

अथवा सिरस के बीज थोड़े पानी में पीसकर पोटली बांधकर जिस ओर मस्तक पीड़ा हो ढाई बूंद उस ओर के नथने में टपकावे ।

अथवा नौसादर और स्याहदाना प्रत्येक दो रत्ती पानीमें पीसकर गाय के घी में मिलाकर टपकावे ।

अथवा प्याज और महुए के बीज थोड़े से चार कालीमिरचों के साथ ..ी में पीसकर पीड़ा दायीं ओर हो तो बांये नथने में टपकावे और केवल

काली मिरच को घी में मिलाकर टपकाना भी आधासीसी को गुण करता है।

अथवा—समुद्रफल की मिंगी पानी में पीसकर पीड़ा दाहिनी ओर हो तो बायें नथने में और बायीं ओर हो तो दायें नथने में टपकावे जो उपाड़का डर हो तो स्त्री के दूधमें घिसकर टपकावे।

सऊत—इस पीड़ा को गुणदायक है जो बारी से हो विंदाल पानी में भिगोकर पानी को छानकर दो बूंद नाक में टपकावे तो आधासीसी के मवाद को बहाकर दूर करे।

## सफूफ।

अर्थात् फकी जो मस्तकको ताकत दे बनफशा दो मांशे उस्तखुद्दूस एक मांशे, धनियां दो मांशे, बालछड़ एक माशे, सुडी एक मांशे, गुलाब के फूल दो मांशे, बादाम की मिंगी दो मांशे सबकी बराबर मिश्री कूट छानकर मात्रा तोले भर तकल।

## शर्बत हड़।

पित्तकी मस्तक पीड़ा को गुणदायक है और प्रकृति को नरम करता हैं दस नग बड़ी हड़ों का बक्कल ओकुल कर तीन दिन चीनी के प्याले में धूपमें रक्खे, चौथे दिन मलकर छानले और फिर इसी प्रकार ग्यारह बड़ी हड़ों का बक्कल तीन दिन धूप में रक्खे चौथे दिन मल छानकर आध सेर बूरे की चाशनी करे और जो बूरे के बदले तुरंजबीन हो तो बहुत अच्छा है।

## शर्बत।

जो मस्तक पीड़ा को गुणदायक है बनफशा नीलोंफर गुलाब के फूल प्रत्येक चौदह मांशे आलूबुखारा दस दाने पानी में भिगोकर मल छान कर तिगुने बूरे की चाशनी करे मात्रा दो तीन तोला और जो आलूबुखारा न हो तो इसको काम में लावे।

## शमूम।

अर्थात् हुलास जो गर्मी की मस्तक पीड़ा को गुणदायक है कपूर या चदन सूंघे। अथवा खीरा ककड़ी सूंघे।

शमूम—आधासीसी का दर्द और मस्तक पीड़ा को गुण करे नौसादर और हलदी मिला कर सूंघे।

गुण समस्त गरम इत्रों को सूंघने से मस्तक को बल प्राप्त होता है

और इसी प्रकार ठंडी सुगन्धि सूंघने से मस्तक में आराम होता है ।

## जमाद और तिला अर्थात् गाढ़ा और पतला लेप

**जमाद** मस्तक पीड़ा और आधासीसी को गुणदायक है सोंठ चन्दन और अरद की जड़ का छिलका कूट छानकर पानी से धोकर साठी चांवलों के साथ महीन पीस कर लेप करे ।

**जमाद** गर्म मस्तक पीड़ा को गुण करे ईसबगोल का लुआब गुल-खरमी में मिलाकर तिला करे और पीना भी गुण करता है ।

**अथवा** चूका और दूब दोनों को बराबर पानी में पीसकर माथेपर लेप करे अथवा ताजा ककड़ी और कद्दू के टूक छीलकर मस्तक पर रखना गुण करे ।

**अथवा** खतमी के बीज तथा पत्ते धनियां और गेरू पानी में पीस कर मस्तक या कनपटी पर लेप करे ।

**तिला** मेंहदी के फूल पानी में पीसकर मस्तकपर तिला करे तो गर्मी की मस्तक पीड़ा को गुण करे ।

**अथवा** काहू के बीज पानी में महीन पीस कर कनपटी पर लेप करें,

**अथवा** तिलके पेड़की पत्तियां सिरके वा पानी में पीसकर तिला

**अथवा** खुरफे के पत्ते सिरके या पानी में पीसकर मस्तक पर ले

**अथवा** चन्दन घिसकर लगावे । अथवा कोई मस्तक पर तिला करे

**अथवा** धनियां पीसकर उसमें अंडे की सफेदी मिलाकर लेप करे ।

**अथवा** जौ का आटा पानी में घोल कर लेप करे ।

**अथवा** लिहसौड़े का लेप गरम मस्तक पीड़ा को गुण करे ।

**अथवा** अफीम गुल रौगन में खरल कर सिर पर तिला करे

**अथवा** कासिनी के बीज गुलाब या पानी में पीस कर तिला

**अथवा** मेंहदी की पत्ती लगाना मस्तक पीड़ा और आधासीसीको

**अथवा** बकायन के पत्ते पीसकर लगाना मस्तक पीड़ा को गुण

**अथवा** सीतलचीनी गुलाब में पीस कर तिला करे ।

अथवा कथाथा गुलाब में पीसकर तिला करे।

अथवा अनार की जड़ पानी में पीस कर लेप करे और सोंठ रेंडी के में घिसकर गुनगुना २ लेप करे तो सर्दी को मस्तक पीड़ा को गुण करता है।

अथवा सहजने के पत्ते पानी में पीसकर गर्म २ लेप करना सर्दी और की और खाली मस्तक पीड़ा का गुण करता है।

अथवा पीपल पानी म पीसकर लेप करे।

अथवा कलौंजी और कालीजीरी पानी में पीसकर लेप करे।

अथवा रेंडी अजवायन सोंठ पानी में पीसकर गरम कर लेप करे।

अथवा नरकाचूर पानी में पीसकर मेंहदी के सदृश तलवों में लगावे।

अथवा बिनौलों की गींगी पानी में पीसकर कनपटी पर लेप करे।

अथवा चदन और तज दोनों बराबर घिसकर गुनगुना कर लगाना और सर्दी की मस्तक पीड़ा को गुण करे।

अथवा तखूज के बीज और मुचकुद के फूल दोनों या एक को पानी में कर लगाना गुण करे।

अथवा बकरीका मांसन मस्तक पर लगाना गर्मी और खुश्की की मस्तक को गुण करे।

अथवा दो लौंग और चार रत्ती अफीम पानी में पीस गुनगुना कर पर लगाना नजले की पीड़ा को गुण करे।

अथवा हड़ की गुठली पानी में घिसकर तिला करना आधासीसी को ।

...वा मुर्गी की बीट और कालीमिर्च पानी में पीसकर जो मस्तक पीड़ा इमली तो बाईं तरफ और जो बाईं ओर हो तो दाईं ओर लेप ये।

...आ कबूतर की बीट राई में मिलाकर लेप करना पुरानी आधासीसी करता है।

...वा जमालघोटा पानी में पीसकर जिस ओर पीड़ा न हो तिलाकरे ...त दो गुनगुने पानी से धो डाले आधासीसी दूर हो जावेगी।

आधासीसी की चिकित्सा बहुत जल्द करना चाहिये जब यह पुरानी

और इसी प्रकार ठंडी सुगन्धि सूंघने से मस्तक में आराम होता है।

## जमाद और तिला अर्थात् गाढ़ा और पतला लेप

जमाद मस्तक पीड़ा और आधासीसी को गुणदायक है सों

और अरंड की जड़ का छिलका कूट छानकर पानी से धोकर साठी चांवल के साथ महीन पीस कर लेप करे।

जमाद गर्म मस्तक पीड़ा को गुण करे ईसबगोल का लुआब खरफी में मिलाकर तिला करे और पीना भी गुण करता है।

अथवा चूका और दूब दोनों को बराबर पानी में पीसकर तिला करे अथवा ताज़ा ककड़ी और कद्दू के टूक छीलकर मस्तक पर रखना गुण

अथवा खरफी के बीज तथा पत्ते धनिया और गेरू पानी में पीस कर मस्तक या कनपटी पर लेप करे।

तिला मेंहदी के फूल पानी में पीसकर मस्तक पर तिला करे तो गर्मी की मस्तक पीड़ा को गुण करे।

अथवा काहू के बीज पानी में महीन पीस कर कनपटी पर लेप करे

अथवा बिलके पेड़की पत्तियां सिरके वा पानी में पीसकर तिला

अथवा खुरफे के पत्ते सिरके या पानी में पीसकर मस्तक पर लेप

अथवा चन्दन घिसकर लगावे। अथवा कोई मस्तक पर ...

अथवा धनियां पीसकर उसमें अंडे की सफेदी मिलाकर लेप करे

अथवा जौ का आटा पानी में घोल कर लेप करे।

अथवा लिहसोड़े का लेप गरम मस्तक पीड़ा को गुण करे।

अथवा अफ़ीम गुल रोगन में खरल कर सिर पर तिला करे

अथवा कासनी के बीज गुलाब या पानी में पीस कर तिला

अथवा मेंहदी की पत्ती लगाना मस्तक पीड़ा और आधासीसीको

अथवा बकायन के पत्ते पीसकर लगाना मस्तक पीड़ा को गुण

अथवा दालचीनी गुलाब में पीस कर तिला करे।

अथवा कथाथा गुलाब में पीसकर तिला करे।
अथवा अनार की जड़ पानी में पीस कर लेप करे और सोंठ रेंडी के में घिसकर गुनगुना २ लेप करे तो सर्दी की मस्तक पीड़ा को गुण करता है।
अथवा सहंजने के पत्ते पानी में पीसकर गर्म २ लेप करना सर्दी और की और खाली मस्तक पीड़ा को गुण करता है।
अथवा पीपल पानी म पीसकर लेप करे।
अथवा कलौंजी और कालीजीरी पानी में पीसकर लेप करे।
अथवा रेंडी अजवायन सोंठ पानी में पीसकर गरम कर लेप करे।
अथवा नरकाचूर पानी में पीसकर मेंहदी के सदृश तलवों में लगावे।
अथवा बिनौले की मींगी पानी में पीसकर कनपटी पर लेप करे।
अथवा चंदन और तज दोनों बराबर घिसकर गुनगुना कर लगाना और सर्दी की मस्तक पीड़ा को गुण करे।
अथवा तर्बूज क बीज और मुचकुंद के फूल दोनों या एक को पानी में कर लगाना गुण करे।
अथवा बकरीका मांखन मस्तक पर लगाना गर्मी और खुश्की की मस्तक को गुण करे।
अथवा दो लौंग और चार रत्ती अफीम पानी में पीस गुनगुना कर क पर लगाना नजले की पीड़ा को गुण करे।
अथवा हड़ की गुठली पानी में घिसकर तिला करना आधासीसी को करे।
अथवा मुर्गी की बीट और कालीमिर्च पानी में पीसकर जो मस्तक पीड़ा ओर हो तो बाई तरफ और जो बाई ओर हो तो दाई ओर लेप । चाहिये।
अथवा कबूतर की बीट राई में मिलाकर लेप करना पुरानी आधासीसी ूर करता है।
अथवा जमालघोटा पानी में पीसकर जिस ओर पीड़ा न हो तिलाकरे तदन्तर हो गुनगुने पानी से धो डाले आधासीसी दूर हो जावेगी।
आधासीसी की चिकित्सा बहुत जल्द करना चाहिये जब यह पुरानी

पड़जाती है तब बड़ी कठिनता से जाती है पुरानी पड़जाय तब जानना चाहिये कि सर्दी से है बिना गर्म औषधियों के कभी न जायगी।

ज़माद मस्तक पीड़ा को गुण करे एक बादाम की गिरी सरसों के तेल में पीसकर मस्तक में मले तो पीड़ा दूर होवे।

अथवा एलुआ और रेंडी बराबर पानी में पीसकर गुनगुना २ लेप करे।

कमाद उसे कहते हैं कि कोई वस्तु सूखी या गीली गरम करके जोड़ों पर रक्खे और जब ठंडी होजाय तब फिर गरम करे।

कमाद सर्द आधासीसी और मस्तक पीड़ा को गुण करे बाबूना के फूल मेथी के लुआब में मिला कपड़े में बांध कर सेके।

नफ़ूक़ वह है दवा महीन पीसकर नाक में फूके।

नफ़ूक सर्दी की मस्तक पीड़ा को गुण करे पीपल पीसकर नाक में फूके।

दवा अकरकरहा दांतों में दबावे तो सर्द मस्तक पीड़ा जाय।

क़ुर्समुसल्लिम आधासीसी और मस्तक पीड़ा को गुण करे धनियां, आंवला, काहू के बीज और सोंठ प्रत्येक दो माशे अफ़ीम, खुरासानी अजवायन, कतीरा प्रत्येक एक भाग पीसकर तिखूंटी टिकिया बनाकर रक्खे जब चाहे तब रगड़ कर पानी में तिला करे।

क़ुतूर अर्थात् गीली पतली दवा जो कान में टपकाई जावे।

क़ुतूर आधासीसी को गुण करे गाजर की पत्तियों में ऊपर नीचे घी लगाकर तवे पर गर्म करके उसका रस निचोड़ कर कान में टपकावे मुजर्रिबात अकबरी में लिखा है कि दो तीन बूंद नाक में टपकावे छींक बहुत आवेंगी और आधासीसी दूर होजावेगी।

तकमीद [illegible] को गुण करे नीबू दो फांक कर के गरम तवे पर [illegible] क करे जब ठंडा होजाय

दो भाग क़ंद में खूब मलकर रक्खे मात्रा एक तोला ।

**लऊक़** अर्थात चटनी जो मस्तक को बल दे मद्दीके बीज साढ़ेतीन मांशे पीस शहद में मिलाकर चाटे ।

**मतबूख़** अर्थात् क्वाथ जो गर्म और सर्द मस्तक पीड़ा को गुण करे घास की जड़ एक तोला चार मांशे पानी में औटाय के छानके पिये ।

**काढ़ा** सर्द और कफ़ की मस्तक पीड़ा को गुण करे कुचली सौंफ ७ मांशे कुली हुई सौंफ की जड़ १४ मांशे और इस्तखुद्दूस १० माशे आधसेर पानी में औटावे जब तिहाई रहे छानकर दो तोले-शहद या शरबत बनफ़शा मिलाकर पिये ।

**मतबूख़ हिन्दी** मस्तक पीड़ा को हरता है । बड़ी हड़ का बक्कल, सोंठ, धनियां, आंवला, बहेड़े का बक्कल, वायविड़ग प्रत्येक साढ़े तीन माशे कूटकर आधसेर पानी में औटावे जब चौथाई रहे छानकर पिये बाज़े सोंठ की जगह चिरायता मिलाते हैं ।

**नतूल** अर्थात् तर्रा । मस्तक पीड़ा को गुण करे बाबूना सोया और सौंफ़ को औटाकर सिर पर तर्रा दे ।

**दवा** बात की मस्त पीड़ा को गुण करे । दो तोला इमली को पानी में भिगोकर थोड़ी शकर डाल कर पिये ।

**नतूल** गर्मी की मस्तक पीड़ा को दूर करे । छिले हुए कद्दू के बीज, काहू के बीज, ईसफ़गोल, बनफ़शा, खतमी के बीज और नीलोफ़र पानी में औटाकर सिर पर तर्रा दे, तर्रे की शुद्धि के पश्चात् अच्छा होता है ।

**नफ़ूख़** मस्तक पीड़ा और आधासीसी को गुण करे , सफ़ेद कनेर की पत्ती छाया में सुखाकर महीन पीसे जिस ओर पीड़ा हो उसी ओर के नथने में दो चावल फूके छींकें आवेंगी और नाक से बहुत पानी टपकेगा और पीड़ा जाती रहेगी ।

**गुण** प्रायः जायफ़रूर होजों की बास तथा चमड़े की सड़ांद से गर्मी की मस्तक पीड़ा उत्पन्न होती है ।

**चिकित्सा** उसको गुनगुने पानी से स्नान कराना और सिरका सूघना है । प्राय देखा जाता है कि आजकल मनुष्य इस बात का कुछ ध्यान नहीं

करते इसी कारण उनको नाना प्रकार के रोग समय पाकर ग्रसत और महा-कष्ट देते हैं बुरी वायु और गन्द से बचना और सुगंधित वायु का सेवन करना आरोग्यता की रक्षा का एक बड़ा भारी उद्देश्य है मनुष्य के शरीर में मस्तक सब अवयवों से बड़ा है और बुद्धि इसी के आधीन है इसलिये उक्त नियम से इसकी रक्षा जरूरी है और कभी २ मस्तक में कृम पड़ जाती हैं उसका लक्षण कभी २ कीड़ों का निकलना और नाक से बास आना है।

चिकित्सा उसकी मुलीम को महीन पीसकर नाक में फूके।

तेल असपंद मस्तक पीड़ा को गुण करे। तोले भर असपद तिल के तेल में औटावे जब खूब जल जाय तब उसी तेल में बारीक पीस डाले इस तेल को प्रतिदिन कनपटी पर मिला करे और दूर से तेज आंच से सेके पीछे गर्म पानी से धो डाले।

रोगन शतावर आधासीसी की पीड़ा को गुण करे। शतावर की ताजा जड़ को कूटकर उसका रस निचोड़े उसके बराबर तिलका तेल मिलाकर औटावे जब पानी जलकर तेल मात्र रह जाय तब मस्तक पर मले।

क़तूर शफ़तालू की पत्तियों के रसमें एलुआ मिलाकर दो तीन बूंद नाक में टपकावे तो मस्तक के सब कीड़े मरजांय।

सऊत नीम के पत्तों का रस मीठे तेल में मिलाकर टपकावे कभी २ सांप के काटने के बाद उसका विष दूर करने के पीछे मस्तक पीड़ा शेष रह जाती है उसकी चिकित्सा यह है कि एक तोला बिनौले की मींगी का शीरा पानी में निकालकर मस्तकपर लेप करे और जो पीड़ा बहुतसा शोच करने से हो उस की चिकित्सा यह है अजीर के पेड़ की छाल की भस्म सिरका वा पानी में घोल कर मस्तक पर लेप करे।

## फ़सल सरसाम की औषधियों के बयान में।

सरसाम मस्तक के सोथ का नाम है इस रोग में ज्वर और बेहूदा बकना और मस्तक में भारी पीड़ा तथा भारीपन होता है।

जो सरसाम पित्त से हो तो उसको फ़ारसी में क़रानीतस खालिस कहते हैं। कफ के सरसाम को लिसरगस कहते हैं हर दोष को उसके लक्षण से जान हैं पित्त और रुधिर के सरसाम में ज्वर अधिक होता है। और पित्त में

चैतन्नता और कफ में शून्यता तथा रुधिर में तेजी और वात में डर होता है बात सरसाम थोड़ा होता है इसमें फस्द शीघ्र कराना चाहिये विशेष करके रुधिर और पित्त के सरसाम में पित्तज्वर में बहुधा बिना साथ ही बुखारात मस्तक को चढ जाते हैं उसमें भी डर और मस्तक पीड़ा होती है, इसको फारसी में सरसाम वगैरह भी कहते है। उस समय फस्द सरेरू और पिंडलियों में पछने देकर सींगी खींचना और रुधिर में बिना पछने सींगी खींचना और पैरों में पाशोया कराना चाहिये और तबरीद पिलाना और स्त्री का दूध टपकाना और मस्तक पर दोहना चाहिये और जो स्त्री का दूध न मिले तो बकरी का ही दूध मस्तक पर डाले और कद्दू का तेल मस्तक पर मलना गुणदायक है।

## कद्दू के तेल की क्रिया

कद्दू का रस निचोड़ छानकर बराबर मीठे तेल में औटावे जब पानी जल-जाय तेल काम में लावे कोई वस्तु शीशे में रखकर सूंघे उसका नाम लखलखा है।

**लखलखा** जो सरसाम गर्म को गुणदायक है। काहूका पानी हरे धनिये का पानी खीरे का पानी थोड़े सिरके में मिलाके शीशी में रखकर सूंघे।

लखलखा चंदन घिसकर हरी कासनी के अर्क और तर्बूज के पानीमें थोड़ा कपूर मिलाकर शीशे में रखकर सूंघे।

**रोगन नीलोफर** गर्म मस्तक पीड़ा और सरसाम को गुणदायक है गुल नीलोफर लेके गुलरोगन की तरह उनका तेल निकाले।

**शर्बतऊद** मस्तक को बलदायक है। १ माशे अगर, १८ लौंग, बाल-छड़ और दालचीनी प्रत्येक डेढ़ दिरम कंद पावसेर दवाइयों को जौकुट कर कपड़े में बांध गुलाब में भिगोकर औटावे जब चौथाई बाकी रहे तब छानके कंद मिलाके चाशनी करे फिर चार रत्ती कस्तूरी और अम्बर पीसकर मिलावे।

**सऊत** गर्म सरसाम को गुण करे चन्दन और कपूर काहूके पत्तों के रस में घिसकर नाक में टपकावे।

**पाशोया** सरसाम में अच्छा है गुलखैरू, गुल नीलोफर, कद्दू काटकर प्रत्येक आधपाव, जौ की भूसी तीन मुट्ठी, पानी में औटाकर गुनगुने पानी से पाशोया करे और बदन रगड़ कर सुंघावे खाने को जौ की घाट दे, बाकी ज्वर मस्तक पीड़ा की चिकित्सा करे।

## फ़सल सरये ।

अर्थात् मिरगी की दवाइयों के बयान में । जो मिरगी बालकों के होती है उसे फ़ारसी में अम्मुस्सिबियां कहते हैं । मिरगी प्रायः कफ़ से उत्पन्न होती है और जिस समय पीड़ा करती है उस समय रोगी पृथ्वी पर गिर पड़ता है हाथ पांव टेढ़े पड़ जाते हैं बेक़रारी विशेष होती है मुंह से झाग निकलते हैं इस रोग में मस्तक भारी रहता है और जीभ के नीचे की नसें हरी हो जाती हैं ।

**चिकित्सा** मिरगी के रोग में बन्दों को असली हालत पर रखने की दृष्टि रक्खे सोंठ कालीमिरच पीपल नौसादर इन्द्रायन के फल का गूदा कलोंजी प्रत्येक अकेली अथवा दो २ मिलाकर पीसकर नाक में फूंके और निराहार से पीछे मुंजिस देकर अयारज की गोली से सफ़ाई करे चौपायों के मास और तर मेवा दूध प्याज़ मसूर और बुखार पैदा करने वाली वस्तु और मदिरा आदि वस्तुओं से मिरगी रोग वाला बचा रहे दुर्गन्धि सूंघने और अति जागने, ठंडा पानी पीने, स्नान करने, भरे पेट पर सोने, धूप और मेह में फिरने और डरावना शब्द सुनने और ठंडी पवन से बचता रहे और जो मिरगी वाले बच्चों को ज्वर का अधिक वेग हो तो गरम वस्तु विशेष काम में न लावे और बहुत सी ठंडाई भी न दे और सियाके से अजीर्ण को दूर करे इस स्थान में थोड़ी सी सहज क्रिया की औषधि जो रोग में गुण करती हैं कही जाती हैं ।

**गोलियां** जो मिरगी के न दौरा करने में भी गुण करती हैं । कछुए का खून और जौ का आटा बराबर लेकर शहद के साथ काली मिर्च की बराबर गोलियां बनावे सांझ सवेरे एक २ खाय ।

**गुग्गुल की गोली** मिरगी को गुण करती है । जुलाब के पीछे प्रकृति गर्मी सर्दी बदलने के लिये काम आती है । कुठ सोंठ कबाबचीनी और देवदारू प्रत्येक दस माशे काला भांगरा स्याह मिर्च अकरकरा कलपीपल और सनके बीज प्रत्येक दो तोले आठ माशे और सब औषधियों के बराबर गूगल लेकर कूट छान शहद में मिलाकर गोलियां बनावे मात्रा सात माशे सवेरे गुन गुने पानी के साथ निगले ।

**दवा** मिरगी रोग को गुण करे । निर्विसी पुत्र जनी स्त्री के दूध में घिस कर पिलावे ।

दाग अर्थात दाह बच्चोंकी मिरगी को गुण करे। दोनों भौंओं के बीच में मूंगे का दाना गरम कर दाग दे और बकरी की मैंगनों से दागना भी अच्छा है।

दवा दौरे के समय मिरगी को गुण करे। सीताफल के बीनों की मिंगी पीस कपड़े की बत्ती में रख उसका धुआं नाक में पहुंचावे।

दवा मिरगी के समय खटमल के रुधिर में कपड़ा भिगोकर जला के उसका धुआं नाक में पहुचावे तो मिरगी को गुण करे।

दवा आक की जड़का वक्कल बकरी के दूध में घिसकर नाक में टपकावे।

दवा मिरगी की नौबत के समय ढाक की जड़ पानी में रगड़कर नाक में टपकावे।

दवा गीदड़ का पित्ता थोड़ी काली मिर्च डालकर सुंघावे।

दवा मिरगी की नौबत के समय दो काली मिर्च पानी में पीसकर दोनों नथनों में दो तीन बूंदें टपकावे तो मिरगी रोग जाय।

दवा महुए की आधी गुठली और ढाई काली मिर्च पानी में पीसकर नौबत के समय नाक में टपकावे, तो तुर्त चेत होवे।

दवा कड़वी तोरई पानी में पीसकर दो तीन बूद नाक में टपकावे।

दवा छोटी कटेरी का दूध नौबत के समय नकुओं में टपकावे।

दवा हाथी के सिर के पसीने में जो मस्ती के समय निकलता है अर्थात् मद में रुई भिगोकर मिरगी के समय दो तीन बूद नाक में टपकावे।

दवा कलौंजी दो भाग नौसादर आधा भाग एलुआ चौथाई भाग तिल के तेल में पीसकर एक बूद नाक में टपकावे।

दवा कटेरी की जड़, भांग के बीज, बराबर बालक के मूत्र में पीस नाक में टपकावे।

फक्की मिरगी को गुण करती है भैंसे के खुर की भस्म साढ़े चार मांशे मिर्गी वाले को फकाना गुण दायक है।

दवा लाला के फूलका शर्बत बच्चों की मिरगी को गुणदायक है।

दवा लाला के फूल १। तोले पानी में औटाकर छानके दुगनी कन्द में चाशनी बनाकर शर्बत बचे को एक मांशे और तरुणको सात मांशे पिलावे।

हुलास - दौरे के समय राई पीसकर सूंघे।

हुलास नकछिकनी पीसकर थैली में बांधकर सूंघे।

पाक अकरकरा कुलंजान बराबर के सिरके में पीसकर तिगुने शहद में पाक बनावे और जुलाब के पीछे नौबत के समय दे। जालीनूस हकीम का आजमूदा है मात्रा ७ माशे गुनगुने पानी के साथ लें।

हुलास छोटी कटेरी का फल सुखाकर कायफल नकछिकनी प्रत्येक छ माशे हुलास चार तोले सबको महीन पीसकर दो माशे नित्य सूंघे।

नफूख मिर्गी की नौबत के समय काम आता है घूस के पित्त में काली मिर्च भरके छाया में सुखाले नौबत के समय पीसकर दो चांवल नाक में फूंके।

कुतूर रतनजोति पीसकर नाक में टपकावे।

नफूख नौबत या गैर नौबत के समय काम देती है रीठा का छिलका और बीज मय गुठली के पीसकर नाक में फूंके।

तथा दूसरा—नौबत के समय में बड़ा गोह (अखफोड़ा) एक जानवर जो आक के पेड़ पर रहता है यह रंग बरंगा होता है बदलता है उसे नहीं मिलता उसे सुखाकर उसकी बराबर काली मिर्च ले दोनों को पीसकर नाक में फूंके आजमूदा है खैरुलजाल वाले ने मिर्च के बदले गाय का घी लिखा है।

तथा—मूसे का भेजा सुखाकर पानी में पीसकर आधा माशा नाक में फूंके तीन दिन में आराम होजायगा।

दवा—मिर्गी को गुण करता है। तिब्ब फरीदी में लिखा है कि मिर्गी वाले के कंठ में जायफल लटकाना विशेष गुणदायक है फिर मिर्गी रोग नहीं रहता और इसी प्रकार हींग लटकाना भी समझो।

दवा—सूअर के खुरकी अंगूठी मंगलवार के दिन दाहिने हाथ में पहनना भी मिर्गी को दूर करता है। और सूअर के मूत्रकी माटी पास रखने से भी मिर्गी रोग दूर होताहै। और जो भेड़नीका दांत बच्चों के गले में बांधे तो मिर्गी रोग नाशहो

दवा—भेड़नी की हड्डी और विष्टा पास रक्खे तो मिर्गी रोग जाय।

दवा—गाय के बायें सींग की अंगूठी बायें हाथ में पहनना उत्तम है॥

दवा—मूसे का हाड़ गले में लटकाना बच्चों की मिर्गी दूर करता है॥

## फसल सक्ता यानी सून्यवाय की औषधियोंके प्रकर्ण में॥

सक्ता वह रोग है जिसमें शरीर की शक्ति जाती रहती है और रोगी

मुर्दे के समान माळूम होने लगता है उसका पूर्वरूप मस्तक की पोल में कफ का रुक जाना है ।

चिकित्सा—जो रुधिर प्रबल हो तो फस्द सरेरू की खोले और कफ प्रबल हो तो कफ के निकालने वाला शियाफ गुदा में रक्खे और मस्तक को सेके नाक में टपकावे और फूके, उलटी कराना भी उत्तम है हाथ पावों का बांधना और मलना गुण करता है ।

मस्तक में नश्तर दफ्र,पारा मलाना गुण करता है कफ के दोष को पका कर निकाल डाले और जब इस रोगमें सांस न चले तो चिकित्सा उचित नहीं और जो सांस चलता माळूम दे तो किञ्चित चिकित्सा के योग्य है ।

शून्यवात के रोगी और मुर्दों में यह भेद है कि सक्त की हालत में रोगी के नेत्रों में देखने वाले की परछाई माळूम होती है और मुर्दे के नेत्रों में नहीं होती

सऊत—शून्य को गुण करे नकछिकनी पपड़िया खार एलुआ और चुक-दर की जड पानी में पीस छानकर थोड़ीसी बूंद नाक में टपकावे ।

वजूर—अर्थात् कंठ में टपकाने की औषधि वजूर कि सक्ते को गुणदायक है थोड़ी हींग सौंफ के अर्क में पीसकर सक्ते वाले के कंठ में टपकावे ।

दवा—रोगी के मस्तक को मुड़वा पछने लगाकर मनुष्य के मूत्र में बछ-नाग पीसकर मले तो तुर्त चेत होवे ।

## सल भूल रोग की औषधियों के प्रकरण में

जो वृद्धावस्था में भूलरोग उत्पन्न हो तो कफकी विशेषता जाने जो तरुण में हो तो मस्तक रोग से जाने इसकी उत्तम चिकित्सा कफको पकाकर निकाल डालना है ।

भिलाये का पाक भूल और मस्तक पीडा को गुण दायक है बड़ी हड़ का वक्कल बहेडे का वक्कल आंवला पालख्र तज तेजपात नागरमोथा और उस्तखुद्दूस मस्तक डेढ़ तोला काली मिर्च और नरकचूर दो २ माशे भिलाये का तेल सात मासे सवा पाव शहद में चाशनी करके पाक बना लेवे ।

कुंदरू गोंद का पाक भूल रोगों को गुण करे कुदरू गोंद और नागर-मोथा तीन २ तोले सौंठ और काली मिर्च डेढ़ २ तोले कूट छान कर धूने शहद में मिलावे और बाजी पुस्तकों में सब औषधि बराबर लिखी हैं मात्रा सात माशे की है

फक्की भूल के रोगों में गुण करे । कुदरुगोंद सौंठ नागरमोथा तोल में बराबर लेकर कूट छानकर फक्की बनाले और प्रकृति के माफ़िक लेकर सात नग मुनक्का के शीरे के साथ सात दिन तक लेवे ।

**बच पाक**--शूल को गुण करे तथा पट्ठों को गरम करे १०॥ माशे बच को पीसकर पावसेर सफ़ेद बूरे की चाशनी में मिलाकर पाक बनावे, मात्रा एक तोले पर्यंत देवे।

**दवा**--शूल को गुण करे। काली मिर्च पीपल हल्दी कूट मीठा और कड़वा मुलहटी कालीजीरी सेंधानोन और अजमोद प्रत्येक साढ़े तीन माशे महीन पीसकर नित्य साढ़े तीन माशे घी और शहद के संग खाय।

**दवा**--शूल और मस्तक रोगोंको दूर करे। डेढ़ तोला मिलाये नित्य खाय

**दवा**--अमरदही कूटछानकर तोले भर गाय के दूध के संग फांके परन्तु इसे फांककर न तो जागे न ठंडे पानी से स्नान करे न मदिरा पान करे न विशेष पानी पिये।

**सोंठकी सादा जवारिश**--जो उदर रोगों और शूल को गुण करे। मालकांगनी का तेल पान में लगाकर और माशे भर पारा उसमें रखकर खूब मले कि पारा उसमें तुरन्त प्रवेश होजायगा उस समय इस पान के पारे को पोंछ पान की बीड़ी में रखकर खाय और इसी प्रकार नित्य खाया करे।

## मालकांगनी का तेल निकालने की विधि।

मालकांगनी को कूट गजी की थैली में भर उसका मुंह सुई से सींकर तांबे के बासन में रखकर उसके नीचे कोयले की आग सुलगावे और थैली के ऊपर एक भारीसा पत्थर रखदे तो तेल निकल आवेगा॥

**दवा**--कि शूल को गुण करे। साढ़े तीन माशे कुदरूगोंद सायंकाल को पानी में भिगोकर प्रातःकाल छानकर थोड़ा बूरा मिलाकर पीवे।

## फ़सलदवार और सदर अर्थात भौंर और चक्कर की औषधियों के प्रकर्ण में

दवार मस्तक घूमने को कहते हैं कि हर एक वस्तु फिरती हुई मालूम हो और सदर उस रोग का नाम है जिसमें उठते में चक्कर आजाय और नेत्रों के नीचे अंधेरा आजाय। यह रोग मस्तकों को दोषों की गर्मी चढ़ जाने से पैदा होता है रोग का वेग प्रबल होने के समय दोष को पकाकर मस्तक की सफ़ाई करना उचित है। इतरीफ़ल जो मस्तक पीड़ा में कह आये हैं गुणदायक है। नकूय अर्थात् शीतलयुश गर्मी के भौंर और चक्कर को गुणदायक है धनियां और आंवला जौकुट करके पानी में भिगोकर प्रात काल मल छानकर थोड़ा बूरा मिलाकर पिये।

काढ़ा—मौर को गुण करे। सरफोका धनिया बड़ी हड़का बक्कल प्रत्येक नौ माशे जौ कुट कर के थोड़े पानी में औटाकर सात दिन पर्यंत पिये।

दवा—मौर को गुण करे। खसखास का अवलेह सात माशे और धनिये का अवलेह सात माशे दोनों को थोड़ा बूरा मिलाकर पिये।

दवा—पटसनके बीज पीसकर गेंहूंके चूनमें मिला रोटी बनाकर खायाकरे

फक्की—मौर और चक्कर दोनोंको गुण करे। सफ़ेद खसखास धनिया बिनौले की मींगी बराबर लेकर दूनी मिश्री मिलाय पीस छानकर नित्य गुलाब या पानी के साथ फांके।

## फ़सल सबात अर्थात् विशेष निद्रा की औषधियोंके प्रकर्णमें।

यह रोग बहुधा कर मस्तककी तरी की बहुतता से निर्दोष हो अथवा दोष युक्त हो पीड़ा कारक होता है।

चिकित्सा—कफको पकाकर सफ़ाई करडाले इसके पीछे कालीमिर्च थोड़ी के मुहके भाग में पीसकर नेत्रोंमें लगावै तो निद्राकी बहुतता को दूर करे और ठंडी वस्तु खाय सिरका सूघे तो अत्यन्त निद्राको दूर करे और धनियेका अवलेह खाना भी गुण करता है।

## फ़सल सहर अर्थात् विशेष जाग्रत की औषधियोंके प्रकर्ण में

मस्तककी खुश्की विशेष जागने का पूर्वरूप है दोष रहित हो या दोष युक्त हो मस्तक की सफाई उचित है।

चिकित्सा—बकरी का दूध हाथ पावों में मलना गुणदायक है।

दवा खसखास का तेल तलुओं और तालू पर मलना गुण करताहै। खसखास का तेल बादाम रोगन की तरह निकाले।

दवा अफीम सुंघाना तथा पसलियों पर पतला लेप करना निद्रा लाताहै।

दवा सोये का साग तकिये के नीचे रखने से निद्रा आतीहै।

दवा जो जागने को गुण करे। खसखासके दाने सात माशे काहूके बीज साढ़े तीन माशे कुचलकर थोड़ा बूरा मिलाकर खाय।

रोगन हुबूब खमसा अर्थात् पांच बीजों का तेल निद्रा लाता है। खुश्की, मस्तक पीड़ा और पित्त और सरसाम को गुण दायक है।

काहू कद्दू और तर्बूजके बीजा की मींगी पोस्त के दाने और तिल बराबर लेकर बादाम रोगन की तरह तेल निकालकर मस्तक पर मले।

काहू का तेल मस्तक पर मलना निन्द्रा लाता है । तेल निकालने की विधि यह है कि काहू के पत्तों का रस दो भाग एक भाग मीठे तेलमें मिलाकर औटावे जब रस जलकर तेल मात्र रहजाय तब उतारले ।

**पतलालेप** जो निद्रा लाता है । भांग की ताजी पत्ती बकरी के दूधमें पीसकर मरहमकी तरह तलुओंमें लगावे । अथवा भाग का तेल लगावे । तेल निकालने की विधि । भागके पत्ते बकरी के दूध में पीसकर टिकिया बनावे और घी में तले जब काली होजाय तब छानकर काम में लावें ।

रोगी के हाथ पाव इतने जकडकर बांधे कि पीड़ा होने लगे और औंघ न आवे और एक दीया रोगी के सन्मुख बाले और मनुष्य इकट्ठे होकर किस्से कहानिया कहने लगें रोगी को थकित देख हाथ पाव खोल देवें और सब चुपके होजाय और दिया उठालें तो इस विधि से नींद आजावेगी ।

चक्की का आहट बहते पानी का शब्द और पवन से पत्तों का शब्द भी निद्रा लाता है ।

मस्तक की खुश्की में कद्दू का तेल मस्तक पर मलना गुणकारी है , कद्दू के तेल निकालने की विधि सरसाम रोगमें कहचुके हैं ।

स्त्रीका दूध नाकमें टपकाना मस्तक की खुश्की को दूर करे , और भोजन के पीछे गर्म गुनगुने पानी से स्नान कराना निद्रा लाता है , ज्वर में निद्रा आती रहे तो पाशोया करे ।

**फकी** जो निद्रा लावे मस्तक को आनन्द और बल दे और नजले को खोवे सूखा धनिया, काहूके बीजकी मींगी और पोस्तके दानेभुने प्रत्येक नौमाशे, सफेद बूरा तीन तोले आठ माशे कूट छानकर फक्की बनाले मात्रा सात माशे की है ।

**नतूल** अर्थात् तरी निद्रा लाता है बनफशा, पोस्त के डोडे, काहु के बीज पोस्तके दाने फकाय, रेहा औटाकर तरी दे ।

**शमूम** इलाज जो निद्रा लाती है , पोस्तके दाने, काहू के बीज, सूखा, धनिया और सोये के बीज बराबर ले भूनकर ढीले २ कपडे में बांधकर सूघे ।

**सऊत** अर्थात नाक में टपकाने की वस्तु जो निद्रा लाती है । ताजेकाहू का छना रस स्त्री के दूध में मिलाकर नाक में टपकावे।

**सुर्मा** स्त्री की कंघी पर काजल पार नेत्रों में लगावे और कंघी को सिर हाने रख सोवे तो निद्रा आजाय ।

## फ़सल फ़ालिज अर्थात पक्षाघात और लक़वा अर्थात टेढ़ा मुंह पड़जाना इन रोगों की औषधियों के प्रकर्ण में।

फ़ालिज आधे शरीर का रहजाना और लक़वा एक तरफ़ का मुह टेढ़ा हो जाने को फ़ारसी में कहते हैं।

इन दोनों रोगों का पूर्व रूप कफ़ की प्रबलता है और इन दोनों रोगों की चिकित्सा एक ही है इस कारण एक ही स्थान में लिखते हैं।

इस रोग के आदि में यह विधि उत्तम है कि दो तीन लंघन कराके पानी के बदले सहत का पानी पिलाना प्रारम्भ करे और जो रोगी प्रबल हो तो सात लंघन कराना उचित है। माउल असल अर्थात् सहत के पानी की यह विधि है कि एक भाग पानी में दो भाग शहद औटाकर जब तीसरा भाग रहजाय तब उतार कर छानले जो सहत न मिले तो गुड़ और पानी ही औटाकर काम में लावे। और कबूतर खाय अथवा चिड़ियों का शोरबा दे अथवा निरी चने की रोटी या भुना चना दे।

रोग पकानेके ४ दिन पीछे दोष पकाना प्रारम्भ करे और नवें या चौदहवें दिन अयारज गोली का जुल्लाब दे इस रोग में दो बार जुल्लाब देना उचित है। सब प्रकार के दोषों के मुंजिज की औषधि पूर्व खंड में लिखचुके हैं।

**मतबूख मुंजिज** अर्थात दोष पकाने का काढ़ा। सौंफ छ माशे, सौंफ की जड़ एक तोला सोया के बीज अजमायन अजमोद प्रत्येक तीन माशे बालछड़ चार माशे कासनी की जड़ तोले भर गुलक़न्द दो तोले डेढ़पाव पानी में औटावे जब आध पाव रहे तब छानकर पी लेवे और नित्य इसी प्रकार पिया करे तो दोष पकजाय।

**अयारज की गोलियों की विधि**—अयारिज फ़ैकरा, पौने दो तोले बड़ी हड़का बकला डेढ़ तोले छिली निसोत चौदह माशे काला दाना सात माशे इन्द्रायन का गूदा साढ़े तीन माशे और सेंधानोन डेढ़ तोले सबको कूट छानकर गोलियां बनालेवे।

**तथा दूसरी विधि**—जिस प्रकार पिछले हकीमों ने बनाई हैं लिखते हैं तगर बालछड़ तज रूमीमस्तगी दालचीनी उस्तखद्दूस सौंफ और गुलाब के फूल प्रत्येक साढ़े तीन माशे एलुआ सात माशे कूट छानकर जुल्लाबलेने के पीछे इस रोग में काम में लावे।

**गंधककी गोली**—कम्पनबाय, कफ़ के रोग, कमरपीड़ा और उदर पीड़ा

को गुण करे शुद्ध गंधक शुद्धपारा मेनसिल शुद्ध सींगियाविष सबको बराबर लेकर कागजी नींबू के रस में आठ पहर घोटकर उड़द के प्रमाण गोलियां बनाले मात्रा १ गोली घी के साथ देवे।

**सींगिया विषकी गोली**--अर्द्धांग वात और लकवा को गुण करे। इसको जुल्लाब के पीछे गर्मी सर्दी के बदलाव के कारण देते हैं।

अकरकरा कालीमिर्च पीपल प्रत्येक तीन माशे पीपलामूल छः माशे सोंठ और मीठा तेलिया प्रत्येक एक तोले कूटछानकर गुड़ और घी के साथ मूंग के प्रमाण गोलियां बनावे मात्रा एक गोली से दो गोली पर्यन्त देवे।

हिन्दी वैद्यों की क्रिया की गोलियां जो लकवा को गुण करें। मालका गनी रतनजोति पीपल प्रत्येक दसमाशे स्याह मूसली ४ तोले ४ माशे सोंठ ४ तोले ८ माशे जमालगोटे की मींगी १४ माशे सब औषधियों को कूट छान पानीमें मिला खरल में कूट कालीमिर्च की बराबर गोली बनावें। मात्रा दो गोली

**दवा**—लकवा को गुण करे। सोंठ और बच बराबर कूट सहत में मिला अखरोट के प्रमाण नित्य सांझ सवेरे खाय और इसके खाने के समय सहत का पानी पीना उचित है।

**बफ़ारा**—पक्षाघात और लकवाके लिये। लहसन और सोंठ प्रत्येक साढ़े तीन माशे बकायन और सभालू के पत्ते पाव २ भर सोंठ को जौकुट करके सबको मिलाकर दो सेर पानी में चढ़ावे जब औटकर आधारहे तब बंद स्थान में लिहाफ़ ओढ़कर भीतर ही भीतर उसका बफाराले।

**कुचले की गोली**—अर्द्धांगवात और लकवे को गुण करे मस्तक रोग और कमर की पीड़ा को दूरकरे और ठंडी प्रकृति को गरम करे। १५ कुचलों को १५ दिन पानी में भिगोवे मगर तीसरे दिन पानी को बदल दिया करे पंद्रहवें दिन जब नरम होजायें तब छीलकर सुखाले फिर आंच में उसकी भस्म करले कि धुआं न रहे उठाकर उसकी बराबर कालीमिर्च मिलावे और पीसकर कालीमिर्च के बराबर गोलियां बनाये एक गोली नित्य खाय।

**दूसरा नुसख़ा**--हिंदुस्तानी वैद्योंका जो पक्षाघात और कफके रोगोंको गुण करता है। कुचला भांग के बीज और नकछिकनी प्रत्येक दो तोले ४ माशे इनको पावभर दूधमें आधपाव पानी मिलाकर औटावे जब चौथाई रहे तब कुचला और भांग के बीजोंका छिलका दूर करके बच पीपल सोंठ और सौंफ प्रत्येक डेढ़ दिरम कूट छान के हरी अमरदंदी के रसमें अथवा सूखी को औटाकर

उसमें सब दवाओं को खरल करें और चने के प्रमाण गोलियां बनाकर सभा सवेरे एक या दो खाया करे।

**गुण** इस रोगमें कभी भूल में न खाय और जब तक तृषा न लगे सहत का पानी नपिये लकवाके रोगीको अंधेरे स्थानमें बैठना उचित है। जहां पवनका प्रवेश नहो जिस अर्द्धांगवात वाले रोगीके ज्वरका वेग हो तो उसको गर्म दवा नदे और प्रथम ज्वरकी चिकित्सा करे पक्षाघातीको गर्म जलसे स्नान कराना उचित नहीं है।

**हिन्दीवैद्यों की दवा** पक्षाघातको गुण दायक है। रांग जस्त सींगियाविष और पारा प्रत्येक दस मांशे कालीमिरच डेढ़ तोला प्रथम रांग और जस्तको पिघलाकर पारेमेंडाले कि गोलीसी बनजाय फिर छ प्रहर घोटे पीछे थोड़ी गंधक उसमें छिड़क कर छः प्रहर घोटे इसके पीछे चार २ कालीमिरच का चूर्ण छिड़क कर छ प्रहर घोटे इस प्रकार अठारह प्रहर होजाय। मात्रा एक चांवल पान में रखकरदे खाने को पक्षियोंका मांसदे।

**बचपाक** लकवाके रोगोंमें अजमाया हुआ है। बच पाच तोले दस मांशे सोंठ और काली जीरी दो २ तोले डेढ़पाव सहद में मिलावे। नित्य साढ़ेतीन मांशे खाय इस दवामें शरबत का पानी पीना उचित है।

**दवा दूसरी** पक्षाघात लकवा और कफ के सब रोगों को गुणदायक है बच तीन तोले कालीमिर्च पोदीना स्याहजीरी और कलौंजी प्रत्येक दस मांशे पावभर शहदमें मिलावे मात्रा सात मांशे।

**दूसरी** भिलावे की मिंगी बूरे के साथ सफाई के बाद खाना पक्षाघात लकवा और मिर्गी रोग वाले को गुण करती है।

**मसलने की औषधि** जीभपर मलनेसे अर्द्धांग वात को गुण करे। राई और अकरकरा पीसकर शहदमें मिलाकर जीभ पर मले।

**दवा** अर्द्धांग वात वाले की प्रकृति को बदले। एक वीरबहूटी के मस्तक और पांव उखाड़कर पानकी बीड़ीमें नित्य रखकर खालिया करे।

**दवा** पक्षाघातमें उत्तम औषधि भांग है जालीनूस हकीम कहते हैं कि जो कालीमिर्च महीन पीसकर तेलमें मिलाकर पतला २ लेपकरे तो इसके तुल्य कोई औषधि नहीं है।

**दवा** लकवा को गुण करे। पाच दिरम सनके बीज सहतमें मिलाकर सफाई के पीछे पंद्रह दिन खाय।

**तेल** इसका मलना पक्षाघात और लकवा को गुण करता है । सफेद कनेर की जड़का छिलका सफेद चिर्मिठी की दाल, काले धतूरे के पत्ते, प्रत्येक दो तोले चार माशे सबको कूट छान टिकिया बनावे और पावसेर तेलमें तले जब टिकिया जल जाय उसी तेलमें घोटे जब कीचड़ नीचे बैठजाय तब अर्द्धांग बाय वाले रोगी के शरीर में मालिशकरे यह तेल इन्द्रीकोभी बलवान करताहै।

**दूसरा तेल** मीठातेल पावसेर कूट और कलौंजी दो २ तोले चार २ माशे दोनों को तेलमें खूब जलाकर काम में लावे ।

**पत्तों का तेल** जिसका मलना, पक्षाघात को गुण करे । भटी, धतूरा, असगंध, आक, सहदेई, सहजना और संभालू इन सबके पत्ते बराबर ले कूट कर रसनिचोड़ और बराबरके मीठे तेलमें औटावे यहांतक कि तेलमात्र रहजाय और सब रस जलजाय पीछे उसमें सोंठ और कड़वा कूठ मिलाकर मले ।

## यह तेल पट्ठोंको बलमान करे अर्द्धाङ्ग और सर्वाङ्ग बातों को गुण करे और वायको पचावे ।

कूठ ७ माशे, बालछड़, छबीला, तेजपात, अकरकरा और सोंठ प्रत्येक साढ़ेतीन माशे जोकुट करके पानीमें भिगोदे प्रात काल औटावे जब तिहाई भाग रह जाय मीड़कर छानले पावसेर मीठातेल मिलाकर औटावे जब सब पानी जलजाय तेल मात्र रहजाय उतार लेवे ।

## दाउदी का तेल बाबूना के तेल के तुल्य है शीत के रोगों को गुण करता है ।

दाऊदी के फूलों का तेल और तेलोंकी भांति निकालले मगर फूलों को तीनवार बदले ।

## ततली का तेल

इसका मलना सर्वांग बातको गुणकरे । ततलीके पत्तोंको चौगुने तेलमें औटावे जब तेल रहे छटांकभर सूखी ततली सेर भर पानीमें औटावे जब आधा रहजाय छानकर दो तोले चार माशे बही मीठा तेल उसमें डालकर यहांतक औटावे कि पानी जलकर तेलमात्र रहजाय ।

## रोगनबाबूना

मस्तकके मर्दरोगोंको मलने से गुण करता है, बाबूनाके ताजा फूल २ भाग,

मेथी १ भाग तिल का तेल छः भाग शीशी में भरके चालीस दिन धूप में रक्खे और पाजे बाबूना और मेथी को दश भाग पानी में औटाते हैं यहां तक कि तेल मात्र रहजाय ।

## दूसरा तेल

बबली के ताजा पत्ते तिल के तेल में मिलाकर शीशी में रखके धूप में रक्खे चालीस दिन पीछे काम में लाय ।

## तेल

इस के मलने से पक्षाघात और कंपनवायु दूर होती है । शुद्ध सुर्ख कुचला चार तोले आठ माशे कूट कडुवा दो तोले चार माशे कायफल और धतूरे के बीज चार २ रत्ती कूट छानकर पानी से टिकिया बनावे और द्विगुने मीठे तेल में जलाकर मले परन्तु तेल को छानकर मले ।

## कफ और बात को दूर करने का तेल

कलौंजी, अजवायन, अकरकरा इस्पद और खारी नमक बराबर ले जौकुट करे और आठ भाग पानी में भिगोकर औटावे जब चौथाई रहजाय तब छान के बराबर का मीठा तेल मिलाकर औटावे पानी जलकर तेल मात्र रहजाय काम में लावे ।

## बावची का तेल

पक्ष घात का गुणदायक है । बावची आधसेर सुर्ख अजवायन तीन तोले कूट छानकर पानी में टिकिया बनाले, धतूर के पेड़ का रस और आध सेर मीठा तेल मिलाकर लोहे की कढ़ाही में पकावे जब टिकिया जलजाय तब छानकर मले ।

## तेल

मस्तक के सर्दी मात्र के रोगों को गुण करे । मालकांगनी, भिलावे, बाबर सन बराबर ले कूट छान गोलियां बनाकर तीन दिन सुखा के पातालयन्त्र में तेल खींचे मात्रा एक रत्ती से ४ रत्ती तक पान में रखकर दें ।

## तेल

अस्तरखा अर्थात् फोला और वाय और सीत मात्र के रोगों को गुण करे । मैनफल पांच तोला दशमांश, सोंठ, कूजा, बाबूना, कुटकरवा, प्रत्येक साढ़े तीन तोले कलौंजी, पवार के बीज, धतूरे के बीज, अजमोद, अकरकरा, मालकांगनी, अस्पद, पीपलामूल, कायफल, खुरासानी अजवायन, दसी बायविडंग, प्रत्येक

एक तोला दो माशे, तिल्ली का तैल दो सेर, रेंडी का तेल आधपाव और अलसी का तेल आधपाव तेल की क्रिया से तेल बनाकर मले और सर्दी के दिनों में ठंडी पवन और सीतल वस्तु से बचे।

## सफूफ

अर्थात् फक्की अर्द्धांगवात और वायरोगों को गुणकारी है। अजमोद, बायविड़ंग, सैंधानौन, देवदारु, चीता, पीपलामूल, सोंठ, पीपल, कालीमिर्च, प्रत्येक ढाई टंक अर्थात् दस माशे बड़ी हड़ का बक्कल साढ़े चार तोले विधारा और सोंठ प्रत्येक एक तोले आठ माशे कूट छान कर एक से डेढ़ तोले पर्यन्त खाना चाहिये।

## लहसनपाक

आधपाव लहसन की बड़ी २ कली छीलकर गाय के डेढपाव दूध में औटा. जब घुल मिल जायं छानकर और चाशनी करके बाबूने के फूल, सोंठ, काली-मिर्च,पीपल बड़ी हड़ का बक्कल, अकरकरा, कबाबचीनी, वज, कुलीजन प्रत्येक चौदह माशे कूट छानकर चाशनी में पाक बनाले।

## नफूख

अर्थात् नाक में फूंकने की औषधि पक्षाघात और लक्वे को गुण करे सोंठ और सैंधानौन पीसकर नाक में फूके।

## भिलाये का पाक।

शीत के रोगों को गुण करे। बावची, सोंठ,तेजपात,बालछड़, नागरमोथा, काली मिर्च, कूट, अक्करा, कलोंजी, शहद और भिलाये प्रत्येक दो भाग, भांग, राई, और पीपल एक भाग कूट छान कर बादाम रौगन में मरको कर तिगुना शहद मिलाकर रखे छ महीने पीछे काम में लावे मात्रा साढ़े तीन माशे से सात माशे तक देवे।

## सऊत

लक्वा और मिर्गी को गुण करे तथा मस्तक को कफादिक से पाक करे। थोड़ी कलोंजी और इस्पन्द लेकर चुकन्दर और इन्द्रायन की जड़ों के रस में पीस छानकर थोड़ी बूंद नाक में टपकावे।

## शर्बत

लक्वा और पक्षाघात वाले के मस्तक पाक करने में काम आता है।

सोंठ, बालछड़, कुलीजन, प्रत्येक साढ़े तीन माशे, काली मिर्च, पीपल, प्रत्येक पौने दो माशे जौकुट करके थैली में बांध आधसेर शहद और तीन सेर पानीमें औटावे थैली को बारंबार मीड़ता रहे कि चाशनी होजाय मात्रा दो तोले।

**चटनी** पक्षाघात और कफके रोगों को गुण करे बच, अकरकरा, कायफल, कुलीजन, कालीमिर्च, पीपल, सोंठ, नरकचूर और पीपलामूल बराबर लेकर सब के बराबर शहद मिलावे मात्रा वैद्य बुद्धि के अनुसार दे।

## फसल माली खोलिया

अर्थात् बावलेपन की चिकित्सा में। जो विशेष बावलाहो तो उसका नाम जुनूनहै। जो बावलेपनमें क्रोध और सोच प्रबलहो तो उसको मानियां कहतेहैं।

जो हसी, खेल, दुख देना प्रबल हो तो उसे दाउलकल्ब कहते हैं।

जो गुस्सा स्वभाव में हो और मनुष्यों से एकान्त रहे उसे कुतुर्ब कहतेहैं।

बावलेपन की चिकित्सा में फुर्ती करना उचित है आदि में फस्द खोले क्योंकि प्रथम तो इसकी चिकित्सा सहल है और जब रोग जड़ पकड़ जाय तब कठिन पड़जाता है। हर हाल में रोगी को प्रसन्न मन रक्खे और उत्तम स्थान में जहां सर्दी गर्मी विशेष न हों बैठावे। और आहार तर खिलाना, अत्यन्त निद्रा कराना यह उत्तम चिकित्सा है।

बार बार जुल्लाब देकर सफाई करना उचित है और दिल को बल प्राप्त कराना जिस कर्म से उसका मन प्रसन्न रहे वह काम करना उचित है। परन्तु एकान्त में बैठाना और डर हानि कारक हैं।

जो बावले का कामदेव जागे तो उसे थोड़ासा स्त्रीसंग करने दे अत्यन्त भोग न करने दे। फस्द के पीछे पनीर का पानी पिलावे यह उत्तम विधि है और जिस समय माउलजुब्न पिलावे उस समय यथा शक्ति जुल्लाब देता रहे

## अमलबेद की शिकञ्जबीन।

वात रोगों को गुण करती है। अमलबेद दो तोले, पित्तपापड़ा और गावजुबां प्रत्येक चौदह माशे तिगुना कंद और अत्यन्त खट्टा सिरका कंदका तीसरा भाग सब की चाशनी करे और बकरी का दूध जिसका माउलजुब्न जुल्लाब अर्थात् पनीर का पानी इसको शिकञ्जबी से फाड़े बावलेपन के रोगोंमें बहुधा करके मस्तक पर मारना गुण करता है कि उसे बोध होजाता है, और दर्द के मारे बुद्धि ठिकाने आजाय और फिर रोग का वेग हो आवे तो फिर मारे अफीम खिलावे यह भी उत्तम चिकित्सा है। प्रथम दो दो रत्ती खिलावे

फिर डेढ़ माशे तक दे परन्तु यह तरुण पुरुषको गुण करे और डाह लगाकर डाहको छोड़ देना यह भी उत्तम चिकित्सा है और नित्य नाच देखना और मदिरा पान तिब्ब यूसुफी में इस रोग की चिकित्सा लिखी है।

## दूसरी अमल बेद की शिकंजबी

इस को बादी के रोगों में मात्र जोबन जुलाब देवे हैं काली हड़, सेंधानोन प्रत्येक साढ़े तीन माशे अमल बेद डेढ़ तोले सिरके में भिगोकर इस सिरके को सादा शिकंजबीन बनावे तीन पाव दूध में मिलाकर पकावे ठंडा करके टपकावे आधपाव से सवापाव पर्यन्त जितना चाहे पीवे। ( संक्षप )

मनुष्य के दांत जलाकर गुल रोगन में मिलाकर घोट नाक में टपकावे॥

एक मनुष्य की बात है कि वह प्रति दिन एक कोने में जा बैठा करता था और बावले पने की बातें करता तथा मन ही मनमें डरा करता था और अपनी गरीबी के कारण दवा नहीं कर सक्ता था मैंने प्रथम तो उसकी फस्द खोली पीछे बकरी का दूध और खाकशी अर्थात् खूबकला पिलायी तो विशेष गुण किया।

और एक भेद पागलपन का मिराक के मिलने से होता है मिराक उदरके ऊपरके पर्दे का नाम है रोहकी विशेषता, और पेठ की पीड़ा, जलन होना, पेट का फूलना यह उसके लक्षण हैं। और जलन के साथ खट्टी डकारों का आना, अन्न न पचना, खञ्त होना यह भी उसी का लक्षण है।

चिकित्सा इस की हर चिरले में फस्द खोलना ताजखरूस के पत्तों का रस पिलाना गुण करता है।

और एक भेद पागलपनका इश्क यानी चाहत है इसकी चिकित्सा यह है कि रोगी को किसी और काम में लगादे और उसे उसके प्यारेसे मिलादेना उत्तम चिकित्सा है और ऐसे मनुष्यों को उसके पास रक्खे जो उसके प्यारे की खोटी कहा करे और औरों से भोग कराना यह भी इश्क को घटाता है। फरेदी नाम किताब में यह लिखा है कि लोहे का बुझा पानी पीना इश्क को दूर करता है। उसकी यह विधि है कि लोहे को गर्म करके जब पानी में बुझाने लगे तो यह कहे कि जैसे गर्म लोहा पानी में ठंडा होता है उसी प्रकार फलाने के लड़के का मन फलाने के लड़के के इश्क से ठंडा करदे। यह तीन बार कहकर लोहा ठंडा करे फिर उस पानी से आशिक का मुंह धोवे और उस की छाती पर छिड़के तो तीन दिन के कृत्य से सब भूल जाय। तिब्ब फरेदी और दूसरी पुस्तकों में लिखा है कि जो उस लगाम रसन टुकड़े को जिसमें किसी की मौत की विधि लिखी हो लेकर उसे यादासा घिसके आशक और माशूक की जुदाई

की नीपत कर दोनों को परोक्ष में खिलादे इस रीति से इश्क दूर होवे और एक पुस्तक में मेरी दृष्टि में यह आया कि जो बीछूका डक और कुत्ते का नोंह ऊंटकी खाल में तावीज बनाकर पागल के कंठ में बाधे तो यह रोग जाय तथा मिर्गी को गुण करे ( सकुल ) इंग्रेजी डाक्टरों ने पागलपन दूर करनेको लिखा है कि बबलू का मेंगा चार रत्ती और कौड़ी भर कपूर मिलाकर पीसे कि अच्छी तरह घुल मिलजाय फिर ४ रत्ती कौए का रुधिर मिला दो जौ की बराबर में थोड़ा तुलसी का रस मिलादो चार बूंद नाकमें टपकावे तो जनून रोग दूर हो।

**दूसरी दवा** कद्दू और काहू का तेल जो जागने और सरसाम के रोगों में कह आये हैं मलना पागलपन के रोगों को गुण करे।

दूसरी तुहफा जोतुलमोमनीन की किताब में लिखा है स्त्री के मस्तक के बाल कोरे शिकोरे में जलाकर उस शिकोरे में आशक को पानी पिलावे तो इश्क रोग दूर हो उससे घिन आजाय

## फसल इख्तिलाज

अर्थात् शरीर फड़कने की चिकित्सा में इस रोग का पूर्वरूप वायु है किसी रोगके पूर्वरूप से शरीर विशेष फड़कता है उसकी चिकित्सा यह है।

नोन और भुसी से सेंके और उन तेलों का मर्दन करे जो अर्द्धांगवायु में कह आये हैं और गर्म औषधियों का लेप भी गुण करता है और जो इन वस्तुओं से रोग का नाश नहो तो कफ को निकाल डाले।

## फसल राशह

अर्थात् कंपनवाय की चिकित्सा में। जो कंपनवाय कफ के दोष से हो तो उसके लक्षण पहचान कर उस जोड़ की सफाई करे और अति मैथुन से कंपन वायु हो तो मैथुन का त्याग करे और जो अति मदिरा पान से हो तो मदिरा त्याग करे और इस रोग में ताजा दूध पानी और अधकच्चा मुर्गी का अंडा खाना गुण करे।

## फसल नेत्र रोगों की चिकित्सा में

नेत्र सारे शरीर में उत्तम वस्तु हैं। जो रोग नेत्र में पीड़ा कारक हों उन की चिकित्सा में ढील करना अयोग्य है,नेत्रकी,गुबार,धुआं और बाहरी कुत्सित पवन से रक्षा करना योग्य है अति रुदन, अति मैथुन, अति नशा और अति गरम वस्तु विशेष खाना नेत्रों को अवगुण करता है और हर सफ़ेद महीन वस्तु पर निगाह रखना मना है। परन्तु कसरत के तौर पर उचित है और हरी वस्तु देखना नेत्रों की ज्योति बढ़ाता है और नेत्रों की बीमारी में तीन दिवस पर्यन्त कोई औषधि न करनी चाहिये।

## फसल रमद में

अर्थात् नेत्रों की उस पीड़ा और सूजन जो कोयों की सुर्खीके साथ होती है उसे रमद कहते हैं।

चिकित्सा उसकी सरेरू फस्द खोले जो सब प्रकार के रमद को माफिक़ आती है और गुण करती है और जोंक लगाना भी गुण करताहै इस रोगमें मांस, मिष्टान, खट्टा, खारा और चरपरा न खाय रमद के रोग की आदि में शीतल जल नेत्रों से न लगावे और हल्दी का रगाया पीला कपडा नेत्रों के आगे लटकाना उचित है अब थोड़ीसी सहज औषधियां रमद रोगकी कहता हूं।

## हुब्ब

अर्थात् गोली लिखा है कि रमद के लिए इस गोली से बढ़कर और औषधि दूसरी नहीं है। भुनी फिटकरी साढ़े तीन तोले, हलदी सात माशे, जो कची हो तो उत्तम है अफ़ीम पांच माशे, पके कागजी नीबू के रस से लोहे की कढ़ाई में मदी आंच से पकावे और पानी में रगड़ कर नेत्रों के ऊपर पतला २ लेप करे और थोड़ी सी नेत्रों में भी किनारों की तरफ़ आंजे।

## शियाफ़ अबीज

अर्थात् सफ़ेद का फाया रमद के रोगों को गुण करे। जो इस को कान में टपकावे तो कान के रोगों को गुण करे। जो दूध में मिलाकर इन्द्री में पिच-कारी लगावे तो मूत्र रुकजाने के घावों को गुण करे।

धोया हुआ सफ़ेदा पौने दो तोले, निशास्ता, कतीरा, बबूल का गोंद, प्रत्येक सवा पाच माशे, काफूर आठ रत्ती, कुदरू गोंद और अफ़ीम प्रत्येक दो माशे लेकर शिआफ़ बनावे।

## दवा

नेत्र पीड़ा को तुर्त ही फ़ायदा करे। लोध, गेंहू की मैदा और घी प्रत्येक चौदह माशे सब का खोया करके चार गोलियां बनावे और एक ठिकरा आंच पर रखके उस में एक गोली रखदे जब थोड़ी गर्म हो तब, नेत्र पर बांधे इसी प्रकार चारों गोली बांधने से दर्द को आराम हो जाता है।

## पोटली

इस पोटली के तुल्य और कोई नहीं है। ग्वारपाठे का गूदा एक माशे अफ़ीम एक रत्ती, पीसकर पोटली बांधे पानी में भिगो २ कर नेत्रों पर फे एक बूंद नेत्रों के भीतर भी टपकावे।

### तथा

लोध और भुनी फिटकरी एक२ माशे, अफीम ४ रत्ती, इमली की पत्तियां चार माशे, सब को पीसकर पोटली बनाकर नेत्रों पर बार २ फेरे।

### तथा

इमली और सिरस की पत्तियां, हलदी, फिटकरी प्रत्येक पौने दो माशे महीन पीस पोटली बनाकर पानी में भिगोकर बार २ नेत्रों पर फेरे और थोड़ासा पानी उसका नेत्रों में भी जानेदे। तथा टपकावे तो नेत्रों की पीड़ा जाय और फूला को गुण करे।

### तथा

पोस्त का डोड़ा एक, एक रत्ती अफीम, लौंग दो, भुनी फिटकरी चारमाशे, चने बराबर हलदी, थोड़ीसी इमली की पत्तियां, पोटली बांधकर पानीमें भिगोकर नेत्रों पर फेरे और भीतर टपकावे तो रमद को गुण करे।

### अथवा

कपूर तीन भाग, पठानीलोध एक भाग, पीसकर पोटली बांधे और दो घड़ी पानी में भिगोकर नेत्रों पर फेरे और भीतर भी टपकावे।

### अथवा

लोध, फिटकरी, मुर्दासंग, हलदी और सफेदजीरा, प्रत्येक चार माशे अफीम ४ रत्ती, चना, कालीमिर्च चारनग, नीलाथोथा चरद् प्रमाण; कूट छानकर पोटली बांध और पानी में भिगोकर नेत्रों पर फेरे।

### अथवा

बड़ी हड़का बक्कल, बहेड़े का बक्कल, आमला, रसोत, गेरु, इमली की पत्तियां, अफीम, भुनी फिटकरी और सफेदजीरा थोड़ा २ ले कपड़े में पोटली बांधकर गुलाबजल हो तो उत्तम नहीं तो पानी में भिगोकर नेत्रों पर फेरे।

### दवा

किसी प्रकार की नेत्र पीड़ा हो सब को गुण करे। सफेदजीरा, लोध महीन पीसकर और भुनीफिटकरी पीसकर प्रत्येक थोड़ी २ ग्वारपाठे के गूदे में मिलाकर पोटली बांध पानी में भिगोकर नेत्रों पर फेरे।

### दवा

नेत्र पीड़ा को गुण करे। अफीम एक माशे, भुनी फिटकरी दो माशे, इमली की पत्तियां दस माशे सब को महीन पीसकर पोटली बांध और पानीमें भिगोकर नेत्रों पर फेरे और भीतर टपकावे।

## दवा

रमद को दूर करे। फिटकरी एक माशा, असली दो माशे दोनों की पोटली बांधकर पानी में भिगो २ कर नेत्रों पर फेरे।

## कुतूर

गर्मी की नेत्र पीड़ा को गुण करे। ईसबगोल का लुआब नेत्रों में लगावे।

## कुतूर

रमद को गुण करे। जिस दिन नेत्र पीड़ा हो उस दिन धतूरे के पत्ते का रस गुनगुना कर कान में टपकावे जो पीड़ा दाहिनी ओर हो तो बायें कान में जो बायीं ओर हो तो दायें कान में टपकावे।

## कुतूर

बच्चों के रमद को गुण करे। नीम की कोंपल पीस कर ऊपर लिखे अनुसार टपकावे और जो पीड़ा दोनों नेत्रों में हो तो दोनों कानोंमें टपकावे।

## कुतूर

नेत्र रोग को गुण करे। निरा ग्वारपाठे का गूदा पीस कर सोते समय कान में टपकावे।

## दवा

गर्मी की नेत्र पीड़ा को गुण करे। गोंदनी की पत्ती मलकर उसका रस नेत्रों में टपकाव

## कुतूर

नेत्र पीड़ा को गुण करे। हल्दी पानी में पीसकर उसी प्रकार कानमें टपकावे।

## दवा

गर्मी के रमद को गुण करे। बीदाने का लुआब पुत्री की मा के दूध में धनिये के पत्तों का रस मिलाकर छानकर नेत्रों में टपकावे।

## दवा

नेत्र पीड़ा को गुण करे। नीबू [illegible] लोहे के [illegible] लोहे के मूसले से घोटे जब काला होजाय तब नेत्रों [illegible] पतले [illegible] करे।

लोध, आंवला, गाय के घी में [illegible]
परन्तु नेत्रों के [illegible] जाने

## लेप पतला

नेत्र पीड़ा को गुण करे। बड़ी हड़ का बक्कल, गेरू, रसौत और छोटी हड़ घिसकर लेप करे।

## तथा

रमद को गुण करे। सूखी इमली के चीयां निकाल कर पानी में भिगो मसल कर छान तीन रत्ती अफीम, पांच रत्ती फिटकरी, उसी इमली के पानी से लोहे के बासन में पकावे जब गाढ़ा होजाय तब सीप में रखकर लेप करे। और जो इमली न मिले तो उसके पत्तों का रस लेकर पकाकर पतला लेप करे।

## अथवा

सोंठ, बबूल का गोंद प्रत्येक साढ़े तीन माशे कूट छान पानी में पीसकर लेप करे।

## अथवा

अमचूर लोहे के तवे पर लोहे के दस्ते से थोड़े पानी के संग खूब पीस कर पतला लेप करे और नेत्रों में टपकावे।

## दवा

नेत्र पीड़ा को तुर्त आराम करे। बड़ का दूध नेत्रों में आंजे अथवा नीम के पत्ते और सोंठ बराबर लेकर अलग २ पीस छानकर चने के प्रमाण गोलियां बांधे पीड़ा के समय पानी में घिसकर लगावे।

## दवा

नेत्रों की लाली और धुन्धलापन का गुण करे। ढाई कालीमिर्च थोड़ीसी चूल्हे की मिट्टी लाल जली हुई दोनों को बांस के चोंगे अथवा चीनी के प्याले में खूब पीस जब काली होजाय नेत्रों में आंजे।

## दवा

रमद को गुण करे। अडूसे के पत्तों को घोट कर टिकिया बनाकर तीन दिन नेत्रों पर बांधे अथवा कपास की पत्ती दही में पीसकर नेत्रों पर लगावे।

## दवा

अनार की पत्ती पीसकर टिकिया बना सोने के समय नेत्रों पर बांधे।

## दवा

बच्चों के रमद को गुण करे। लड़की के मूत्र में रुई भिगोकर नेत्रों पर बांधे।

दवा

रमद रोग पैदा होने की आदि में जो पीड़ा दाहीं तरफ हो तो बायें पाव के अगूठे के नोह में और बायीं तरफ हो तो दायें पाव के अंगूठे के नोह में आक का दूध भरदे।

दवा

रमद को गुण करे। गोथी पीस कर टिकिया बनाके नेत्र पर बान्धे।

दवा

नेत्र छाती और पेट के जलन को गुण करे। मकोय, आमला, मुलहटी, नागरमोथा, खस, नीलोफ़र के बीज प्रत्येक साढ़े तीन माशे, मिश्री दो तोला दश माशे कूट छानकर मात्रा सात माशे लेवे।

दवा कफ़ के रमद को गुण करे। सहजने के पत्तों का थोड़ा रस शहद में मिलाकर नेत्रों पर लगावे तो तीन दिवस में आराम होवे।

दवा बच्चों आदि के रमद को गुण करे। शुद्ध चाकसू सात माशे, लाई, मिश्री प्रत्येक साढ़े तीन माशे महीन कूट छानकर छिड़के, बाजे लाई के बदले ममीरा डालते हैं।

दवा

रमद को गुण करे। भुनी मेथी का लुआब थोड़े से कतीरे के संग टपकाना विशेष पीड़ा को आराम करता है।

दवा

कटेरी के पत्ते पीस कर नेत्रों पर बांधे और रस नेत्रों में टपकावे तो नेत्रों को गुण करता है।

दवा

कैरी अर्थात् कच्चा आम पीस कर नेत्रों पर बांधे आराम होवे।

दवा नेत्रों की सुर्खी को दूर करे। छिली मुलहटी कूट के थोड़े पानी में पीसकर उस में रुई भिगोकर नेत्रों पर रक्खे।

दवा

रमद को गुण करे। लोध पौने दो तोले, बड़ी हड़का बक्कल सात माशे अनार के पत्तों के रस में पीसकर उसमें रुई भिगोकर तीन रात्रि नेत्रों पर रक्खे।

## गुसल

अर्थात् जोड़ों के धोने की औषधि। नेत्रों की गर्मी को दूर करे और खुजली को मिटावे और आदिक रमद रोगों को मिटावे। त्रिफला का वक्कल जौकुट करके रात्री को पानी में भिगोकर प्रातःकाल नेत्र धोवे यह औषधि एक दिन करे तो एक वर्ष तक पीड़ा नहो परन्तु नेत्र दुखते नहो। बीस मुद्दी निगल ले तो दो वर्ष नेत्र न दुखें यह आजमाऊी है और यूनानी हकीम यह कहते हैं कि बुद्धि के दिन सूर्योदय के पहले एक अनार की कली जो फूली हो पेड़ पर से मुह से तोड़ निगल जाय तो एक वर्ष तक रमद का रोग न हो और जो दो निगले तो दो वर्ष न हो॥

## फ़सल अशा अर्थात रतोंद की चिकित्सा में

कालीमिर्च, कबेला पीपल बराबर के महीन पीसकर नेत्रों में आंजे॥

### दवा

काली हड़, सोंठ, कालीमिर्च कूटछानकर गोली बनावे पानी में घिसकर नेत्रों में आंजे।

### दवा

शेख बूअली सेना की आजमायी हुई। बकरी के कलेजा का कबाब बनावे उसका जो पानी टपके नेत्रों में लगावे और जो साबत पीपल कलेजे में रख आंच पर इतनी देर रखते हैं कि जलजाय फिर पीपल निकाल शहद में मिलाकर नेत्रों में लगाते हैं।

**दवा** प्याज का रस नेत्रों में लगावे।

**दवा** सिरस के पत्तों का रस नेत्रों में लगावे।

**दवा** सेंधेनोन की सलाई नेत्रों में लगावे।

**दवा** समुद्रफल की गुठली बकरी के मूत्र में घिसकर नेत्रों में लगावे।

**दवा** दही के तोड़ में थूक मिलाकर नेत्रों में आंजे।

**दवा** अदरक का रस नेत्रों में टपकावे जो अदरक नहो तो सोंठ पानी में घिसकर दो तीन बूंद नेत्रों में टपकावे।

**दवा** काली मिर्च थूक में घिसकर नेत्रों में लगावे।

**दवा** रोहू मछली का पित्ता नेत्रों में लगावे।

**दवा** कसोंदी के फूलका रस नेत्रों में लगावे।

पानी कंठ में न उतरे और कठिन से उतरे तो जाने कि इसकी पीना हड्डियों में सूजन है।

**चिकित्सा** उसकी सरेरू और जीभ के नीचे की नस को फस्द खोले और अमलतास मुंह में रखना विशेष गुण करता है। इस रोग वाला जो पानी में जिसमें मसूर और पोस्त के दाने पकाये हों आहार करे जो दो भाग, पोस्त के दाने और मसूर बराबर।

**शर्बत शहतूत** कंठ गले और काक की सूजनों को ( काक वह है कि जो तालु में लटकता है ) और जीभ की सूजन को गुण करे खट्टे शहतूत के रस में बराबर का बूरा मिला के चाशनी करे।

**गरारा** गले की सूजन और पीड़ा को गुण करे नीम की पत्तियां थोड़े शहद और सूखी मकोय में औटाकर छान के गुनगुने २ गरारे करे।

**अथवा** अमलतास, मसूर मकोय की पत्तियों के रस में औटाकर गुन गुने २ गरारे करे।

**अथवा** शहतूत का रस, पनियां, मसूर भिगोकर उसका पानी मिलाकर गुनगुने २ से गरारे करे।

**अथवा** जौ कूटकर भिगोकर उसका पानी निथार के गुनगुने से गर गरा करे तो गर्मी और सर्दी की सूजन को और कंठ की पीड़ा को गुण करता है और इसी प्रकार गुन गुने पानी से गरारा करना कंठ की सूजन को गुण करता है।

**अथवा** मसूर की पत्तियां औटाकर गरारे करे।

**अथवा** अरहर की पत्तियों का रस निकाल गुनगुना करके गरारे करे जो पत्तियां न मिलें तो अरहर की दाल पानी में भिगोकर गुनगुना करके गरारे करे।

**अथवा** तूत की जड़, पत्तियां और नरम २ डालियां पानी में औटाकर गरारे करे।

**अथवा** पनियां चबाना गले की पीड़ा को गुण करता है।

**अथवा** मकोय, कालीमिर्च, कालीजीरी, खड़िया मिट्टी, बराबर पानी में पीसकर लगावें तो गले और कंठ की सूजनों को गुण करता है।

**अथवा** निर्बिषी रेवन्द चीनी प्रत्येक तीन माशे अफीम तीन रत्ती गुनगुने पानी में मिलाकर लेप करे।

**अथवा** अरहर और मसूर की दालों को औटा, छानके और कपूर मिलाके कुल्ले करे।

**अथवा** मरदी भिगोकर उस के पानी से कुल्ले करे।

**अथवा** त्रिफला, मोचरस और पोस्त के डोडे औटाकर थोड़ा सा रेंडी का तेल मिलाकर कुल्ले करे तो पारे और रसकपूर के खाने के कारण मुंह आये को गुण करे।

**अथवा** लिहसोड़े मुंह में रखना और ईसबगोल के लुआब से कुल्ले करना और कत्था मुंह में रखना जीभ के फटजाने को गुण करता है।

## फ़सल मुंह से लार बहने की चिकित्सा में

बहुधा करके उदर की तरी से सोते समय मुंह से राल बहा करती है उस की चिकित्सा उदर को पाक करे और इतरीफल सगीर अर्थात अवलेह खाये।

**अथवा** राई पीस के उसमें बूरा मिला के फांकना गुण करता है।

**अथवा** देर तक दातन किया करे।

**अथवा** कासनी जौकुट करके थोड़ा नोन मिलाके फक्की बना कई दिन फांके। जवारिश मस्तगी अर्थात मस्तगी पाक राल बहने को गुण करता है। आध पाव सफ़ेद बूरे की चाशनी करके सात माशे मस्तगी पीसकर उसमें डाल कर मिलावे मात्रा बच्चों को दो माशे और तरुण को नौ माशे देना योग्य है।

## फ़सल शकाक़लब

अर्थात होठों का फटजाना उसका पूर्व रूप खुश्की है। चिकित्सा उसकी घी में नोन मिलाकर नित्य तीनबार टूंडी पर मले तो गुण करे।

**अथवा** मीठे घीया और तर्बूज़ की मिंगी पानी में घोटकर पतला लेप करे तो होठों और जीभ के फटजाने को गुण करे।

**अथवा** कतीरा और ईसबगोल का लुआब होठों पर मले।

**अथवा** बायबिडंग का फेन निकालकर होठों पर मले।

## फ़सल अमराज़ हल्क़

अर्थात कंठ के रोगों में खनाक़ अर्थात कंठ की सूजन यह सूजन कंठ के नल में तथा नल के बग़लों में तथा चीनी हड्डियों में पैदा होता है और नल वह है जिसमें से शब्द निकलता है और चीनी हड्डी वह है जिनमें होकर भोजन पानी जाता है जो नल में सूजन हो तो स्वास रुकजाय और जो अन्न

पानी कंठ में न उतरे और कठिन से उतरे तो जाने कि इसकी चीना-हाड़ियों में सूजन है।

**चिकित्सा** उसकी सरैरू और जीभ के नीचे की नस को फस्द खोले और अमलतास मुह में रखना विशेष गुण करता है। इस रोग वाला जो पानी में जिसमें मसूर और पोस्त के दाने पकाये हों आहार करे जौ दो भाग, पोस्त के दाने और मसूर बराबर।

**शर्बत शहतूत** कंठ गले और काक की सूजनों को ( काक वह है कि जो तालु में लटकता है ) और जीभ की सूजन को गुण करे खट्टे शहतूत के रस में बराबर का बूरा मिला के चाशनी करे।

**गरारा** गले की सूजन और पीड़ा को गुण करे नीम की पत्तियां थोड़े शहद और सूखी मकोय में औटाकर छान के गुनगुने २ गरारे करे।

**अथवा** अमलतास, मसूर मकोय की पत्तियों के रस में औटाकर गुन गुने २ गरारे करे।

**अथवा** शहतूत का रस, धनियां, मसूर भिगोकर उसका पानी मिलाकर गुनगुने २ से गरारे करे।

**अथवा** जौ कूटकर भिगोकर उसका पानी निथार के गुनगुने से गर रारा करे तो गर्मी और सर्दी की सूजन को और कंठ की पीड़ा को गुण करता है और इसी प्रकार गुन गुने पानी से गरगरा करना कंठ की सूजन को गुण करता है।

**अथवा** मसूर की पत्तियां औटाकर गरारे करे।

**अथवा** अरहर की पत्तियों का रस निकाल गुनगुना करके गरारे करे जो पत्तियां न मिलें तो अरहर की दाल पानी में भिगोकर गुनगुना करके गरारे करे।

**अथवा** तूत की जड़, पत्तियां और नरम २ डालियां पानी में औटाकर गरारे करे।

**अथवा** धनिया चबाना गले की पीड़ा को गुण करता है।

**अथवा** मकोय, कालीमिर्च, कालीजीरी, खड़िया मिट्टी, बराबर पानी में पीसकर लगावें तो गले और कंठ की सूजनों को गुण करता है।

**अथवा** निर्विषी, रेवद चीनी मस्तगी तीन माशे अफीम तीन रत्ती गुनगुने पानी में मिलाकर लेप करे।

अथवा सूखा करेला सिरके में पीसकर गुनगुनी करके पतला लेप करे

अथवा ईस की जड़ पानी में घिसकर गुनगुनी कर पतला लेप करे तो गले की पीड़ा जाय।

अथवा नौसादर का लेप कंठ की सूजन को गुण करता है।

अथवा मुर्गी की बीठ सिरके में मिलाकर कंठ पर लगावे तो सूजन को गुणकरे।

अथवा तोया के बीज, गेरू, लालचंदन, काला जीरा, सिरस की छाल, मसूर, काली मिर्च, काली जीरी, सूखा करेला, सोया के बीज, सब बराबर ले पीस के सिरके में मिलाकर गुनगुना पतला लेप करे।

अथवा मोरिया की मैले रंग की एक हिन्दी जड़ है पीस के लगावे तो गले की पीड़ा को गुणकरे।

अथवा रेवदचीनी, गेरू, कालीजीरी, कालीहड़, हल्दी, आमले, मुलतानी मिट्टी, बराबर कूटछान कर गुनगुने पानी में मिलाकर पतला लेपकरे।

अथवा बच्चों का काग लटक आया हो तो उसको गुण करे। मुलतानी मिट्टी सिरके में मिलाकर तालू पर रखे।

अथवा माजूफल सिरके में घिस के उंगली पर लगा के लटके हुए काग को उससे उठावे।

अथवा चूल्हे की लाल मिट्टी में एक कालीमिर्च पीसकर काग को उससे उठावे।

अथवा गले की सूजन को गुणकरे। समालू की छाल जलाकर ति के तेल में पीसकर पतला लेप करे।

अथवा मेथी और जौ का चून बराबर सिरके में मिलाकर पतला लेपकरे

अथवा यह नुसखा उस्तादों का आजमाया हुआ है ख़नाक की सूजन को गुणकरे। कछुए को लेकर उसका मुंह रोगी के मुंह की बराबर रखे कि कछुए के मुंह का सांस रोगी के कंठ में जाय तो उसकी सूजन हलकी पड़े और गले के पीछे पछने लगाना सूजन को गुण करता है॥

## फ़सल वहतुस्सूत यानी गला पड़जाने की चिकित्सा में।

जो नज़ला गले की तरफ़ पड़े और उसके कारण गला पड़जाय तो यों

सी अफ़ीम खाय और पोस्त के डाड़ और अजवायन दोनों को औटा कर गरगरा करे तो गुण करे और जो पूर्व रूप उसका कफ हो तो तीन वर्ष की पुरानी गोंदनी की जड़ जो पृथ्वी के नीचे गड़ी होती है थोड़ी २ मुंह म रख और इस्पद से गरगरा करना आवाज को साफ करे।

अथवा अद्रक को भीतर से खाली करके थोड़ी हींग और नोंन उसमें भरे और उस पर कपड़ा लपेट कर चूनका पुर्त लगाके भूमल में गाड़दे जब सीज जाय और सुगन्धि आने लगे तब आंच में से निकाल छीलकर खाय तो आवाज खुलजाय।

अथवा मुजर्रिबात अकबरी में लिखा है कि चांवल गुड़ में पकाकर सोते समय खाय फिर एक घटे पीछे दो चमचे गुनगुना पानी पिये तो तीन दिन में आवाज खुल जावे।

अथवा थोड़ी सी हींग गर्म पानी से निगले।

अथवा मूली के बीज कूटकर गर्मपानी में मिलाकर खाय।

अथवा हड़की गुठली की गिरी, पीपल, सेंधा नोन बराबर शहद में मिला-कर गोलियां बनाके खाय नित्य १ तोले पदरह दिन तक खाय।

अथवा मालकांगनी, बच, खुरासानी अजवायन, कुलीजन, पीपल पीस के शहद में मिलाके चौदह माशे दोनों समय चाटे तो गला खुलजाय।

अथवा दीपे का गुल पान में रखकर खाय यह मुजर्रिबात अकबरी में लिखा है और जो सिंदूर खाने से गला पड़गया हो तो उसको भी गुण करे।

अथवा गोंडा भूमल में गुनना कर कतरके खाय तो गला खुले।

अथवा कबाबचीनी मुंह में रखे तो गला खुले और गोभी की चटनी भी आवाज खोलती है। गोभी के पत्ते और डंडी पानी में उबालकर कपड़े में छान थोड़ा शहद डाल चाशनी कर काम में लावे।

## फसल खनाजीर अर्थात् कण्ठ माला की औषधियों के प्रकर्ण में।

कंठमाला एक सूजन होती है जो गले में पैदा होती है चिकित्सा उस की कफ को पकाकर उसकी सफ़ाई करे।

दवा कठ माला को गुण करे मूली के बीज बकरी के दूध में पीसकर लेपकरे

अथवा विहसोंढे की नर्म २ पत्तियां भूमल में गर्म कर दस दिन कठ-

माला पर बांध ।

अथवा पसौंदी की पत्तियां और चार काली मिर्च पीसकर लेप करे।

अथवा सरसों पीसकर लगाया करे यह लिखा है कि सफ़ाई के पीछे जब तक रोग दूर नहो तब तक चार मोशे जवाहर कूट छानकर सायंकाल के समय नित्य खाया करे यह मरहम लगावे, तोलेभर गूगल, तीन माशे, काली मिर्च सिरके में पीस और पकाकर लगाया करे ।

अथवा सोंठ साढ़े तीन माशे, कुलथी के बीज दस माशे, गाय के पेशाब में खदकाकर ठंडी कर के लेप करे ।

अथवा कथीरा पांच भाग, अजवायन दो भाग, कूट छानकर धनिये की पत्ती का रस निचोड़ कर खूब मिला के लेप करे यह क़रावादीन सफ़ाई में लिखा है।

अथवा बकरी के कंधे का हाड़ जलाकर पंद्रह दिन तक खाय ।

अथवा मोरिया की लकड़ी और मदनमस्त कूट छान गुनगुना कर लेप करे और ऊपर से पुरानी रुई गर्म कर बांधे ।

अथवा गाय के खुर और सींग जलाकर तेल में मिलाकर कंठ माला पर लेप करे ।

अथवा पीलू की पत्तियां कूट तथा गाय के पेशाब में पीसकर लगावे उस पर पान बांधे ।

अथवा दो तोले मुलहठी रात को पानी में भिगो प्रातः काल छान के पिये इस प्रकार एक महीने पर्यन्त पिये ।

अथवा एक भाग सिरस के बीज कूट छान के, दो भाग शहद में मिला कर हांडी में रख ऊपर से परिया रख के उड़द के चूनका लेसा लगा सात दिन धूप में रखे बाद को खोलकर एक तोले प्रति दिन खाय और खट्टा खारा न खाय तो कंठ माला के मवाद को उखाड़ यह मुफ़रिदात अकबरी में लिखा है हां यह नुसखा दुर्गंधि युक्त तो है परन्तु कंठ माला का दोष दूर करने में उत्तम है

अथवा चूका की जड़ बांधना कंठमाला को गुण करता है ।

अथवा बकरी के सींग की मिंगी आरने कंडों की आग में ऐसी जलावे कि सफ़ेद हो जाय तब फंकी बनाकर चौदह दिन तक नित्य सात माशे प्रात फांके और खिचड़ी खाय ।

अथवा जौका आटा, अलसी, कबूतर की बीट, सिरके में पीसकर लगावे तो कठमाला जाय।

अथवा धनियां और जौका सत्तू हमेशा लगाना कठमाला को गुणकरे।

अथवा सिरस की छाल, तूरा, कालीमिर्च, कालीजीरी, बराबर पीसकर लगाया करे और बड़का दूध कठमाला पर लगाना गुणकरता है।

गुण, सरेरू की फ़स्द खोलना सूक्ष्म भोजन करना उत्तम चिकित्सा है।

## फ़सल कण्ठ में जोंक चिमिटजाने की चिकित्सा में।

नोंन तथा नौसादर सिरके में पीस मिलाकर गरारा करे और गधक का धुआं कठ में पहुचाना जोंक को कठ से गिरा देता है। धुआं पहुचाने की बिधि यह है। कि मरसल के एक मुह पर गधक रखे और उस पर आग रख दूसरी तरफ़ से हुक्केकी तरह खींचे और जो कठ से छूटकर जोंक उदर में गिरजाय तो तुर्त वमन करा देव और जो न निकली हो तो जुल्लाब देवे।

अथवा काली मिट्टी कपड़े में बांध कर रोगी के मुह में रखे तो मिट्टी की सुगधि से तुर्त जोंक निकल आवेगी।

अथवा राई दो भाग पीसकर आठ भाग सिरका मिलाके गरारे करे।

अथवा राई कलोंजी मिलाकर पीसके नाक में फूके गुणकरे।

अथवा नागरमोथा मुह में रखे तो उसके कारण जोंक निकल आवे।

## फ़सल छाती के रोगों की चिकित्सा में।

जीक्रुमफ्स अर्थात् स्वास में यह रोग वृद्धावस्था में कफ़ की प्रबलता से होता है और अत्यन्त वृद्धको होता है इसकी चिकित्सा तुरतही करे कभी २ कफ़ पकजाने के पीछे जुल्लाब से सफ़ाई करते हैं।

गोली स्वास को गुणकरे। कआकी सिंगी और पीपल पीस के अद-रक के रस में मिर्च के प्रमाण गोलियां बनाके तीन गोली तड़के के समय खाया करे।

अथवा हल्दी राई और लोहन सज्जी प्रत्येक चार भाग गुड़ अठारह भाग कूटछान के जगली बेर के प्रमाण गोलियां बनाय सुबह शाम खावे इस प्रकार चालीस दिन तक खाय।

अथवा हींग जलाके अदरक के रस में घोट चने के प्रमाण गोलियां बनाके खाय।

अथवा मुंह मुंदी आक की कली दो भाग, पीपल एक भाग, सेंदा नोन एक भाग, महीन पीसकर झाड़ी बेर के प्रमाण गोलियां बनावे मात्रा एक गोली

अथवा आक का पत्ता एक, काली मिर्च २५, कूटछान कर काली मिर्च के प्रमाण गोलियां बनावे मात्रा तरुण को एक और बच्चों को आधी गोली देवे।

अथवा पीपल, काली मिर्च प्रत्येक साढ़े तीन मासे, काकड़ासिंगी दो मासे, सफ़ेद सज्जी १ मासे, अफ़ीम चार रत्ती, कूटछान कर अदरक के रस में बेर के प्रमाण गोलियां बनावे मात्रा एक गोली और जो अदरक न मिले तो डेढ़ तोले सोंठ मिलाकर गोलियां बनावे।

अथवा एलुआ, सफ़ेद सज्जी, कालीमिर्च, हल्दी, कूटछान कर ग्वारपाठे के रस में घोटकर झारीबेर के प्रमाण गोलियां बनावे, मात्रा एक गोली गुनगुने पानी के साथ लेनी चाहिये।

अथवा नील, चूके की लकड़ी प्रत्येक सात मासे, मालकांगनी एक मासे, कूटछान पानी में घोट चने के प्रमाण गोलियां बनावे सांझ सवेरे एक १ गोली खाया करे और खट्टा खारा न खाय चिकनाई युक्त भोजन करे।

अथवा अकरकरा, काली मिर्च, अनार की छाल, अजमोद, अडूसे के पत्ते, छोटी कटेरीकी जड़ बबूलकी छाल, सफ़ेद सज्जी, सेंधानोंन, सांभरनोंन प्रत्येक एक मासे अफ़ीम दो मासे कूटछान कर अदरक के रसमें चने के प्रमाण गोलियां बनावे और मुंह में रखके चूसे तो सांस और कफकी खांसी को गुणकरे।

अथवा एलुआ, सुहागा, बीजाबोल, कूट छानकर चनेके प्रमाण गोलियां बनावे सांझ सवेर दो २ खाया करे तो स्वास जाय।

अथवा भीगे कपड़े में एक तोले पीपल बांध भूभल में गाड़दे घंटेभर बाद निकालके भुना कुलींजन, कालीमिर्च प्रत्येक साढ़ेतीन मासे, पीपल, अकरकरा डेढ़ भाग, महीन पीसकर ग्वारपाठे के रस में खूब घोटकर चनेके प्रमाण गोलियां बनाकर एक गोली नित्य खाया करे।

अथवा अडूसे के फल, पोहकरमूल, काकड़ासींगी, कालीमिर्च, कलौंजी पीपल, भारंगी, कटेरी की जड़ सबको बराबर ले अदरक के रसमें गोलियां बांधे मात्रा साढ़ेतीन मासे।

अथवा कसौंदी के ताज़ाफल भूनकर खाय।

अथवा रेंडी की मिंगी खाय तो स्वास जाय।

अथवा रींसाके बीज, नकछिकनी और पान सबको भून पीसकर ४ रत्ती प्रमाण पान में रख के खाय, अति उत्तम नुसखा है।

अथवा आक के पत्ते, बीजाबोल, सफेद कत्था, पानी में पीस के पतला लेप करे और सुरमुकी घी मिट्टी के बासन में रख उसका मुह बंदकर जलते हुए चूल्हे तथा तन्दूर में रखे जब जलकर राख होजाय तब पीस नित्य पान में रखकर खाया करे, मात्रा एक रत्ती।

अथवा सेरभर आक के पीले पत्ते जो झड़कर गिर गये हों चूना और नोंन प्रत्येक सात माशे, दोनों को पानी में पीसकर पत्तों पर लेपकर सुखावे और मिट्टी के बासन में रख आरने कंडों की आग से एक प्रहर जलावे जब राख होजाय एक रत्ती नित्य खाय। दूध दही खटाई न खाय तो स्वास खांसी दूर होवे।

अथवा आक की कौंपल पान में रखकर जाड़े के दिनोंमें तीन दिन तक नित्य एक कौंपल खाय चौथे दिन डेढ़ और पांचवें दिन दो इसी प्रकार चालीस दिन तक प्रति दिन आधी कौंपल बढ़ाकर खाय।

अथवा आक की सुरमुदीकली चाहे जितनी लेकर हरएक में एक २ कालीमिर्च रखके माटी की हांडी में रखे और उन पर खारी नमक बिछाकर हांडी का मुह बंद करके तन्दूर में रखे जब स्वास शीतल होजाय तब निकाल कर चार रत्ती नित्य खाया करे।

अथवा इलायची के दाने, मालकांगनी लेकर दो माशे रोज निगले तो कफ का स्वास जाय।

अथवा अदरक और ग्वारपाठे के रस और शहद सब बराबर ले चीनी या शीशा के बासनमें रख धरती में गाढ़ दे तीन दिन बाद निकाले और एक कौड़ी की बराबर रोज खाय।

अथवा बिसखपरा की जड़ थोड़ी नित्य पान में धरकर खाय।

अथवा तम्बाकू का गुल आग में सफेद जलाके पीसे दो रत्ती पान में रखकर खाया करे और खट्टी तथा बादल वस्तु न खाय।

अथवा तम्बाकू का गुल इकट्ठा करके जलावे जब सफेद होजाय उसे

पानी में रगड़कर एक दिन रात रहने दे और हर घड़ी हिलाता रहे फिर छानकर पानी को हंडिया में औटावे जब नोन होजाय तब दो रत्ती पान में रखकर खाया करे।

अथवा थूहर की लकड़ी पोलीकर १४ माशे फिटकरी उसमें रख कपरौटी कर कंडों की आंच से फूंके जब शीतल होजाय फिटकरी निकाल के दो रत्ती के प्रमाण पान में रख के खाया करे।

अथवा हथेली भर ईसबगोल लेके तीन चार नित्य सांझ सवेरे एक महीने फांके तो सर्दी गर्मी के स्वांस रोग को आराम हो।

अथवा गुड़ की बराबर सरो के पत्ते पान में रखकर खाया करे।

अथवा दो समुद्रफल और चार पीपल जला पीसकर कौड़ी भर पान में रखकर खाया करे।

अथवा मकड़ी का जाला पोंछकर गुड़ में लपेट के खाय यद्यपि गर्मी विशेष करेगा परन्तु गुणदायक है।

अथवा रौसा के पत्तों का रस स्वांस को गुण करे।

अथवा चार तोले गेहूं आक के दूध में तीन दिन भिगो माटी के बासन में रख मुंह बंदकर आरने कंडों में जलावे जब शीतल होजाय तब पीसकर चार तोले गुड़ मिलाके एक तोले दो माशे के प्रमाण गोली बांधे एक गोली प्रातःकाल खाय परन्तु खट्टी और बादी वस्तु न खाय।

अथवा चिड़चिड़ का नोन थोड़ा २ खाया करे तो छाती के कफ को दूर करे और स्वांस को खोवे और थूहर का नोन भी यही गुण करता है और आक का नोन भी यही गुण करे और इनका नोन बनाने की यह विधि है कि आक के पत्ते सुखा जलाकर रात को पानी में भिगोकर प्रातःकाल छानके पानी को जलाव कि सब पानी जलकर नोन हो जायगा और नोन भी इसी प्रकार बनते हैं।

अथवा शुद्ध जमालगोटा दिये में जलावे जब राख होजाय तब पीसकर चार भाग करे प्रतिदिन एक भाग पान में रखके खाय तो स्वांस को अति गुण करे।

अथवा भुनी फिटकरी और मिश्री दोनों को बराबर ले कूटकर फंकी॰ मात्रा एक माशे से छः माशे तक है।

अथवा थोड़े से गेहूं ले कोरे शिकोरे में रख जलाकर कोले करे और इन्हीं की बराबर हल्दी लेकर जलावे फिर दोनों को महीन पीसकर मिलावे प्रथम दिन साढ़े पांच माशे शीतल या गर्मजल के साथ लेवे इसी प्रकार नित्य कौड़ीभर बढ़ाता जाय एक महीना इकीस दिन तक यानी परमेश्वर की कृपा से सात दिन पीछे ही आराम मालूम पड़े।

अथवा आक की कालीजड़ डेढ़ भाग, अजवायन एक भाग, कूटछान कर गुड़ मिलाके गोलियां बनावे एक तोले नित्य सवेरे खाया करे।

अथवा करील की लकड़ी की राख एक माशे नित्य खायाकरे।

अथवा आमलासार गंधक सात माशे मिश्री चौदह माशे शहदमें मिला कर दो माशे पान में रखकर खाय।

अथवा मकूमा का छोटा पेड़ जड़ पत्तों सहित छाया में सुखा के कूट-छान फकी बनाके एक हथेली भर नित्य खाय।

अथवा बारहसींगे का सींग जलाके शहदमें मिला प्रथम दिन एक माशे खाय फिर एक २ माशे नित्य बढ़ाकर एक तोले तक खाय जो इस बीच में गर्मी विशेष मालूम पड़े तो उतनी ही बहुत है।

अथवा आककी छाल सहमने की छाल दस २ माशे, जवाखार साढ़ेतीन माशे, पीपल दो तोले, नीलाथोथा माशेभर भूनकर फकी बनाके दो माशे खाय।

अथवा इंद्रायनकी जड़, पीपल, सज्जी, बराबर कूट छान कर एक २ माशे सुबह शाम खाया करे।

अथवा सेंधानोंन पीसकर पहले दिन दो माशे सोते वक्त चाटे और नित्य आधमाशे बढ़ाता जाय कि छःमाशे तक पहुंचावे और इसके ऊपर पानी न पीवे जो तृषा बहुत लगे तो गुनगुना पानी पीवे।

अथवा ढाईपाव आककी पत्ती और मदारकी डाली सवासेर, टुकड़े २ करके अजवायन, आमलासार गंधक, जौकुट सवासोलह तोले, पवाना चार तोले, सब दवाई हांडी में भरकर ऊपर परिया रख माटी से मुंह बंदकरे इस के ऊपर और एक कपरौटी कर बहुतसी लकड़ियों में रखके जलावे जब राख होजाय पीसकर खायाकरे और थोड़ी २ बढ़ाताजाय कि एक हथेलीभर होजाय परन्तु इस दवा से रुधिर आनेका भय है विशेष न खाय।

**फक्की** कि इसे हिन्दुस्तानी लोग खाते हैं। पोहकरमूल, भारंगी, काली मिर्च, पीपल, कटेरी की जड़, काकड़ासींगी, सेंधानोंन, सज्जी, बिजालोटन बराबर कूट छानकर फक्की बनावे एक २ माशे सायं, प्रात खाया करे और भोजन में घृत विशेष खाय।

**तम्बाकू का शर्बत** तम्बाकू की हरी पत्तियों का रस और गुड़ बराबर लेकर शर्बत बना छानकर रक्खे चौदह से अट्ठाईस माशे तक देवे और निबल को थोड़ीदे ताकि उलटी न होवे और दस्त न होजांय यह स्वास के रोगी को अति गुणदायक है पांच दिनमें बिलकुल आराम होजाय।

**चटनी** कफकी खांसी और स्वांस को आराम करे। अलसी और अस्पंद बराबर पीसकर दूने शहद में मिलाकर नित्य एक तोले चाटे और बाजोंने लिखा है कि भुनी अलसी आधपाव, कालीमिर्च तीन तोले, तिगने शहद में मिलाकर चाटे बाजोंने मिर्च के बदले पोदीना मिलाया है और कोई २ निरी अलसी तिगुने शहद में मिलाते हैं।

**अथवा** तीन तोले भुना सुहागा, चार तोले शहद में मिलाकर रक्खे उसमें से तीन उंगली लेकर सोते समय चाटे तो स्वांस रोग जाय।

**अथवा** कायफल, सोंठ, पोहकरमूल, काकड़ासींगी, भारंगी, पीपल बराबर लेके कूटछानकर शहद में मिला के साढ़े तीन माशे नित्य खाया करे तो कफ के रोगों को निश्चय दूर करे।

**अथवा** चावभी, हल्दी, पीपल, दारुहल्दी, कालीमिर्च, कालानोंन, चीता, भुना सुहागा, चौदह २ माशे, सज्जी सात माशे, कूट छानकर साढ़े तीन माशे नित्य गरम पानी के साथ फांके।

**अथवा** काकड़ासींगी, पोहकरमूल, भारंगी और कायफल बराबर कूट छानकर सोंठ भिगोकर उसके पानी में भिगोवे सभा सवेरे एक २ टांक की बराबर खाय।

**अथवा** हर्र, बहेड़ा एक २ भाग कूट छानकर सभा सवेरे चार २ माशे की मात्रा खाय तो स्वास और खांसी जाय।

**अथवा** सात माशे रीठा नित्य खाय तो स्वांस को गुण करे।

**अथवा** कड़ुआ कूट दो भाग शहद में मिलाकर चाटे तो स्वांस और खांसी को गुण करे।

**अथवा** अलसी और मेथी सात २ माशे, मुनक्का तोलेभर पानी में औटाकर और छानकर पिये।

अथवा बड़ी कटरी की जड़ टुकड़े २ कर पावभर पानी में औटावे जब छटांक भर रहे तब पीवे।

अथवा जंगली प्याज, चीता, सोंठ, भारंगी, कटेरी की जड़ और पत्ती सहित रासा और बबूल की छाल प्रत्येक दो तोले चार माशे जौ कूट करके दो भाग करे एक भाग आध सेर पानी में औटावे जब आधपाव रहे छानकर पिये तो कफ की खांसी जाय।

अथवा छोटी कटेरी की जड़, गिलोय, पोहकरमूल, पीपल, भारंगी, काकड़ासींगी, और नरकाचूर प्रत्येक तीन माशे एक सेर पानी में औटावे जब आधपाव रहे तब छानकर पिये तो स्वांस और खांसी दूर होय।

अथवा मीठे घिया की मिंगी, खीरा, ककड़ी की मिंगी, खसखास, निशास्ता सब बराबर लेके शीरा निकाल कर सफ़ेद क़न्द या तुरंजबीन या शीरखिश्त या शर्बत बनफ़शा मिलाकर पीवे तो रुधिर थूकने और सूखी खांसी को गुण करे।

अथवा पानी में निशास्ता औटाकर बूरा मिलाके चाशनी करे फिर पोस्त के दाने और घिया के बीजों की मिंगी का शीरा मिलाके हलवा बनाके खाय तो छाती के रोग और रुधिर थूकने तथा खांसी आदि और आंतों के घाव को गुण करे और मस्तक को तर करने वाला और बल देने वाला है।

## फ़सल सिल अर्थात् रुधिर थूकने के रोगों की चिकित्सा में।

सिल फेफड़े के घाव को कहते हैं इस रोग में ज्वर और खांसी होती है कभी खांसी से रुधिर भी निकलता है और रोगी प्रतिदिन सूखता जाता है हरचन्द यह रोग असाध्य है परन्तु रोगी शीघ्र काल को प्राप्त न हो जाय इस कारण प्रथम बासलीक नसकी फ़स्द खोले पीछे ज्वर और खांसीकी चिकित्सा करे।

गोली जो रुधिर थूकने को गुण करे। संगजराहत, जहरमोहरा, सफ़ेद कत्था, कतीरा, बबूल का गोंद, निशास्ता, पोस्त के दाने सफ़ेद, खतमी के बीज और गेरू प्रत्येक साढ़े तीन माशे, अफ़ीम माशेभर कूट छानकर गोलियां बनावे और कभी ज्वर की विशेषता में थोड़ासा कपूर मिलाते हैं।

क़ुर्स अर्थात् टिकिया फेफड़ा जलाकर तीन तोले निशास्ता, सफ़ेद पोस्त के दाने और काले पोस्त के दाने प्रत्येक तीन तोले कुलफा के बीज बिनेचुने, छिली मुलहटी, खतमी के बीज शुद्ध प्रत्येक दस माशे बबूल का गोंद और कतीरा प्रत्येक साढ़े तीन माशे, ईसबगोल के लुआब में गोलियां बनावे मात्रा

सात माशे की देनी योग्य है।

## खसखास की चटनी

यह नुसखा हकीम इस्माईलखां ने आजमा लिया है बहुत सहल क्रिया है। यह रुधिर थूकने के रोग को गुण करता है। सफेद खसखास तीन तोले लेकर दस माशे ईसबगोल लेकर आधसेर पानी में औटावे जब आधा बाकी रहे तब आधसेर कंद की चाशनी करे ऊपर से सफेद खसखास, बबूल का गोंद प्रत्येक सात माशे पीसकर मिलावे मात्रा तोले भर।

**दवा** रुधिर थूकने को गुण करे सात माशे मुलतानी मिट्टी पीसकर पिये।

## फ़सल डब्बह अतफाल अर्थात् बच्चों की पसली के रोग की चिकित्सा में

इस रोग में ज्वर और खांसी का होना तथा पसली का दबना उत्पन्न होता है इसके दो भेद हैं एक तो यह जिसके दोष में गर्मी पाई जाय इसमें ज्वर भी होता है इस कारण बहुधा डर नहीं होता इसमें सात दिन तक गर्म वस्तु न दे कि जिससे भीतर के जोड़ छिल जाय जैसे नीलाथोथा और जमालगोटा आदि सबसे उत्तम यह है कि मादे को नरम करे अमलतास, उन्नाव, मुनक्का, बनफशा, इनसे नरम करे और पकाव की बाट न देखे और दूसरा वह है जो कफ के दोष से हो इस में ज्वर और स्वांस का चलना भी होता है प्रथम इस रोग में डर है।

**गोली** पसली के रोगों को गुण करे। कथेला, चूना, नीलाथोथा, बड़ी हड़, बहेड़े का बक्कल और सफेद कत्था, बराबर लेकर महीन पीस के गोलियां बनावे समय पर थोड़े घी में मिलाके पतला लेप करे।

**अथवा** केंचुआ, पीलू के बीज, लौंग सब बराबर लेके गोलियां बनावे एक गोली नित्य दे तो दो तीन दिन में रोग जाय।

**अथवा** कपास के बीजों की मिंगी एक, नीलाथोथा कच्चा एक रत्ती महीन पीसकर सरसों की बराबर गोलियां बनाके एक गोली नित्य खाय।

**अथवा** एलुआ, जमालगोटा सब्जी दूर किया हुआ बराबर लेकर लोहे के खरल में बछिया का पेशाब डालकर लोहे के दस्ते से घोटकर मूंग के प्रमाण गोलियां बनाके उम्र को देखकर माता के दूध में देनी चाहिये।

**अथवा** कथेला आठ माशे, हींग एक माशे, कूट छानकर दही के तोड़ में कालीमिर्च के प्रमाण गोलियां बनावे मात्रा दूध पीते बच्चे को एक गोली गरम के साथ देनी भी

अथवा थूहाकी लकड़ी, कालीमिर्च, बड़ी हड़का बक्कल पीली निसोत; सब बराबर पीसकर कालीमिर्चके प्रमाण गोलियां बनावे मात्रा एक गोली देवे तो पसली का रोग दूर होवे ।

## वजूर अर्थात् कंठ में टपकाने की दवा

" पसली के रोग को गुण करे " सूखे केंचुए पानी में पीसकर एक बूंद बच्चे के कंठ में टपकावे अति गुण दायक है ।

दवा बकायन की पत्ती सेंक कर प्रथम रेंडी का तेल पेट पर मले फिर उस पर पत्ता बांधे ।

अथवा यह काढ़ा दे । कसूम के फूल माशे भर सात माशे लड़के के पेशाब में औटावे जब आधा या चौथाई रहे पिलावे ।

अथवा जवासे की दो माशे जड़ पानीमें औटाकर बच्चे को पिलावे बबूर का गोंद एक तोले, एलुआ छः माशे, कूट छानकर ग्वारपाठ के रसमें मिला- कर लगावे तो पसली का रोग जाय ।

गुण पिसरानी वैद्यों के मत में घुड़चढ़ी की गोली अति उत्तम है और यह औषधि योगियों की बताई हुई है यह गोली गरीबनवाज है नुसखे तो इस के बहुत हैं परन्तु दो एक सरल से लिखता हू बहुधा रोगियों का गुण करते हैं और बच्चों की पसलियों के रोग दूर करने को अति उत्तम हैं ।

गोली घुडचढ़ी पारा, गंधक, हरताल, सोंठ, कालीमिर्च पीपल त्रिफला का बक्कल सुहागा, तर्बूज के बीजों की मिंगी, रेहां के पत्तों का रस, सब बरा- बर लेके प्रथम पारे और गंधक की कजली करे फिर सब औषधियों को खरल में डाल के भंगरे का रस डाल दस्ते से तीन दिन घोटे और मूंग के प्रमाण गोलियां बनाके एक गोली नित्य खाय ।

## घुढ़चढी की गोली का दूसरा नुसखा

पारा साढ़े तीन माशे, गंधक और सफेद निसोत सात २ माशे, कालीमिर्च दस माशे, सुहागा चौदह माशे, बड़ी हड़ का बक्कल दो तोले चार माशे, रेंडी दो तोले, जमालगोटा शुद्ध दो तोले चार माशे, इलायची माशे भर, कूट छान कर गोलियां बनावे ।

गुण यह गोली स्वांस रोगमें त्रिफला के संग सर्दी में गुड़के साथ सूखी खांसी में भांगरे के रसमें और आदर दूर करने को चिड़चिड़े के रसमें वायु

दूर करने को सहद में और बायशूल के दर्द को सौंफ के अर्क में खाय।

बकरी के पेशाब में रगड़ कर सफ़ेद दाग पर लगावे और स्त्री के दूध में घिसकर नेत्रों में आंजे तो जाला दूर हो और फोड़ा दूर करने को नींबू के रस में, और रोगों में अदरक के रस में एक गोली निगल जाय तो गुणकरे।

## फ़सल जातुलजंब

अर्थात् पहलू की पीड़ा की चिकित्सा में। जो इस पहलू की पीड़ामें ज्वर और खांसी भी हो तो बासलीक नसकी फ़स्द खोले और बाक़ी जो पुस्तकों में चिकित्सा लिखी हो सो करे।

जो पहलू में दर्द बादी और सर्दी से हो तो पीड़ा कभी यहां और कभी वहां होवे और इसमें ज्वर नहीं होता।

**दवा** पहलूके दर्दको जो वह बादी और सर्दी से हो गुण करे थोड़ीसी सोंठ और अकड़की जड़ जौ कूट करके पानी में औटा के पिलावे।

**अथवा** आककी जड़ लड़के के पेशाब में घिसकर पीड़ा के स्थान पर लेप करके धूप में बैठे और आरने कंडे से सेके।

**अथवा** बारहसींगे का सींग और पांच काली मिर्च पीसकर गुनगुना करके जमाद अर्थात् गाढ़ा लेप करे।

**दवा** छाती की पीड़ा को गुण करे। देवदारू ढाई माशे पीसकर पांच माशे गुड़ में मिला के खाय और बाज़े उसमें बराबर की सोंठ बढ़ाते हैं।

**अथवा** सहजने की पत्तियां भिगोकर खाय।

**अथवा** मेथी और शहद मिलाकर औटाके पीवे तो छातीके पुराने दर्द और स्वांस को गुण करे।

## फ़सल सआल अर्थात् खांसी की चिकित्सा में।

जो खांसी पहलू तथा सदर जो कि छातीके समीप एक स्थानहै या छाती वा फेफड़े की पीड़ा तथा कलेजे की सूजन के कारण हो अथवा रुधिरके थूकने से हो तो उसकी चिकित्सा उस रोग का दूर करना है। और खांसीका हाल यह है कि कभी सूखी होती है कि कोई वस्तु उसमें से नहीं निकलती है और कभी तर होती है कि उसमें कफ निकलता है और छाती में घुरघुराट होता है।

## कफ़की खांसी की चिकित्सा में

कफ को पका के सफ़ाई कर डाले और सूखी खांसी में तर दवा देवे।

गोली कफ की खांसी को गुण करे। काकड़ासींगी कूटछानकर काली मिर्च की बराबर गोलियां बनाकर मुह में रक्खे।

अथवा छिली मुलहटी, कतीरा, बबूल का गोंद, निशास्ता और मिश्री बराबर लेके कूट छानकर चने के प्रमाण गोलियां बना के मुख में राखे तो सूखी और तर दोनों प्रकार की खांसी दूर होवे।

अथवा पिस्ता के फूल और बड़ी हड़ दोनों बराबर लेके अदरक के रस में मूग के प्रमाण गोलियां बनाके मुह में रक्खे तो खांसी जाय।

अथवा कालीमिर्च, सज्जी और खिल्ले चने बराबर लेके अदरक के रस में गोलियां बनावे।

अथवा हल्दी साढ़े तीन माशे, सफेद सज्जी एक माशे, कूट छान कर पानी में पीस के छोटे बेर की बराबर गोलियां बना के सांझ सबेरे एक २ गोली खायाकरे तो सात दिन में खांसी जाय।

अथवा कालीमिर्च, सुहागा, काकड़ासींगी, लौंग, फिटकरी भारंगी, हड़का वक्कल, पीपल, सेंधानोंन, चने २ बराबर लेके और सब की बराबर सोंठ मिलाके कूटछान नीबू के रस में घोटकर बेर के प्रमाण गोलियां बनाके सोते समय एक दो गोली खाया करे।

अथवा आधा कच्चा आधा पक्का सुहागा, उसकी बराबर काली मिर्च लेके ग्वारपाठे के रस में घोटकर चने के प्रमाण गोलियां बना के काम में लावे तो बच्चों की खांसी जाय।

अथवा छोटी कटेरी की जड़, मुलहटी, काकड़ासिंगी, कुलीजन, हड़का बक्कल पानी में औटाके बबूल की छाल मिलाके चने के प्रमाण गोलियां बनाके मुह में रक्खे।

अथवा काली मिर्च, पीपल, कूजा की मिंगी, कटेरी के बीज, भुना सुहागा और सफेद कत्था प्रत्येक साढ़े तीन माशे, अफीम दो माशे, कूट छान कर एक प्रहर अदरक के रस में घोट के काली मिर्च के बराबर गोलियां बनाके मुंह में राखे तो खांसी और स्वास जाय।

अथवा हड़ का बक्कल, कौंच के बीजों की मिंगी, काकड़ासींगी, काली मिर्च और मुलहटी बराबर लेके कूट छानकर चने के प्रमाण गोलियां बना मुहमें रक्खे

**अथवा** थोड़ेसे पोस्त के दाने भून पीस कर थोड़ासा सेंधानोंन और कालीमिर्च मिलाके एक माशे दिन में दो तीन बार लेके खाया करे।

**दवा** बलगम पर कपरोटी करके तंदूर में पकाके उसका गुनगुना २ पानी निचोड़ कर मिश्री मिलाकर पिये।

**अथवा** मुलहटी, कालीमिर्च भूनकर उनकी बराबर मिश्री मिलाके कूट छानकर चने के प्रमाण गोलियां बनावे रातको दो गोली मुह में रखे तो, कफ की खांसी जाय।

**अथवा** हड़ और बहेड़े के बक्कल, काकड़ासींगी, भारंगी, पीपल, फिटकरी, सुहागा, चीता, लौंग, सेंधानोंन और सोंठ सब बराबर लेके सुहागा भूनकर डाले और छोटे बेर के प्रमाण गोलियां बनावे मात्रा एक २ गोली सांझ सबेरे खाय।

**दवा** पवार के बीज पीसकर प्रतिदिन चार माशे के प्रमाण इक्कीस दिन तक फांक तो कफ की खांसी जाय।

**अथवा** केले क पत्ते जलाके उनकी राख थोड़े नोंन में, मिलाके नित्य दो तीन बार खाया करे।

**तदहीन** अर्थात् तेल मलना गुदा के ऊपर खांसी को आराम देता है

**अथवा** पीपल चिलम में रखकर तमाकू की तरह पिये तो पुरानी खांसी दूर होवे।

**अथवा** रियाज आलमगीरी में लिखा है कि-कौए की बीठ थैली में बांधके लड़के के गले में लटकावे तो खांसी जाय।

**अथवा** कुचला घी में भून पीसकर रखे और प्रात काल दो रत्ती खाय तो कफ की खांसी जाय॥ गेहू की भुसी पानी में भीड़कर उसका अर्क लेके बादाम की मिंगी का शीरा, निशास्ता और कद मिलाके हरीरा बनाके गुन गुना २ पीवे।

**अथवा** सांभर, सेंधा और काला तीनों नोंन अजवायन सुहागा और जवाखार सब बराबर लेके मिट्टी के कुल्हड़े में रखे ऊपर से कपरोटी करके आध गज गहरे गढ़े में आरने कंडे भर उसमें कुल्हड़ा रख फूक दे जब शीतल होजाय पीसके उसके बराबर बबूल का गोंद मिला के एक माशे खाया करे।

**अथवा** बड़ फलकी फांके तो खांसी जाय। त्रिफला सेंधानोंन अनार का छिलका कौंच के बीजों की मिंगी अडूसे के पत्तों की भस्म जवासे की राख

प्रत्येक एक भाग पीपल काली मिर्च प्रत्येक आधा भाग कूट छान, फक्की बना, माशे भर प्रातः सबरे फांके तो तीन दिन में आराम हो ।

अथवा विलायती अनार का छिलका हो तो उत्तम है नहीं तो देसी ही का होवे पीपल, काकड़ा सींगी छै २ माशे, सेंधा और काला नोंन एक २ तोले इनका वक्कल दो तोले कूट छानकर फक्की बना के नित्य दो तीन बार फांके ।

अथवा काकड़ा सींगी छिली मुलहटी बबूल का गोंद पोस्त के डोडे पीपल समुद्रफल की मींगी बराबर ले कूट छान सफूफ यानी फक्की बना के तीन माशे खाय ।

## जूफा का शर्बत

कफ की खांसीको गुण करे । छिली मुलहटी सौंफ खतमी के बीज काली झाँप प्रत्येक सात माशे जूफा और मेथी प्रत्येक साढ़े तीन माशे लिसोढ़े आठ तोले नौ माशे पोस्त के डोड़े दानों सहित ग्यारह पाव सेर बूरेका शर्बत बनावे।

अथवा अमलतास का गुलकन्द, खांसी की प्रकृति के नरम करनेमें गुणदायक है अमलतास एक भाग कन्द दो भाग का गुलकंद की तरह से गुलकन्द बनावे मात्रा एक तोले की देवें ।

## अमलतास की चटनी

तबियत को नर्म करे और छाती पर से कफ को दूर करे और खांसी को गुण करे। अमलतास पानी में घोटकर तिगुने बूरे की चाशनी में मिलाके चटनी बनावे मात्रा दो तोले सौंफ के अर्क या उसी के रसके संग देवें ।

अथवा हालम की चटनी कफ की खांसी को गुण करे और मवाद को छाती पर गिरने नहीं देती अर्थात् दूर करती है और पहलू की पीड़ा को खो देती है । हालों कूट शहद में मिलाकर चाटें ।

अथवा सरसों पीस के शहद में मिलाकर चाटें तो कफ की खांसी जाय।

अथवा मुनक्का सात माशे सहद दस माशे कालीमिर्चे, अडूसा, भारंगी, नागरमोथा, काकड़ासींगी, प्रत्येक छ माशे अतीस, खुरासानीबच, प्रत्येक चार माशे कूट छानकर शहद में मिला के बच्चों की उम्र देख के उनकी मा के दूध में मिला के देवें तो खांसी स्वांस दम चढ़जाना और घरघराट को गुण करे।

अथवा खसखास की चटनी मजले की खांसी को गुण करे। दाने समेत पोस्त के डोडे तीस लिसोढ़े तीस सौंफ, खतमी के बीज तोले २ भर आधसेर

पानी में औटावें जब आधा रहे छानकर पाव सेर बूरे की चाशनी करें उस चाशनी में छिली मुलहटी सात माशे बबूल का गोंद साढ़े तीन माशे और कतीरा दो माशे पीसकर मिलावें सोते समय और प्रातःकाल एक २ तोले चाटें।

अथवा गोंदनी की चटनी खांसी को गुण करे। गोंदी का लुआब निकाल के बराबर का बूरा मिलाके चाशनी बनाके पीछे थोड़ासा बबूल का गोंद पीसकर मिलाके काम में लावें।

अथवा काकड़ासींगी, पीपल, अतीस, मुलहटी और बबूल का गोंद, सब बराबर लेके कूट छानकर शहद में मिलावें और चाटें तो खांसी जाय और बच्चों की खांसी तथा पसली बंद होवे।

अथवा बबूल का गोंद डेढ़ तोले कतीरा निशास्ता तोले २ भर छिली मुलहटी छ माशे सफेद कंद चौदह तोले और कभी गर्मी के समय बबूल की मींगी एक तोला बढ़ाते हैं खायं तो खांसी दूर होवे।

अथवा काकड़ासींगी पीस के शहद में मिलाकर बच्चों को चटावें मात्रा उम्र देखकर दें तो बच्चों की कफ की खांसी और घरघराट को बंद करे और सदैव खाना बच्चों को मोटा और बलवान करता है।

अथवा मुनक्का के बीज निकालकर उन में काकड़ासींगी को मिलाकर चाटें तो खांसी दूर होवे और यह पहली दवा से पराक्रम में विशेष है।

अथवा नागरमोथा और मुलहटी कूटछान कर शहद में मिलाके उसमें से थोड़ीसी मा.के दूध में मिलाके बच्चों को दें।

अथवा मुसन्निफ अर्थात् ग्रन्थकारकी बनाई हुई चटनी खांसी को गुण करे। छिली मुलहटी और मुनक्का प्रत्येक चौदह माशे पोस्त के डोडे दानों सहित सात लिहसोड़े सात अलसी सात माशे अंजीर सादा दस माशे सौंफ की जड़ और जूफा प्रत्येक साढ़े तीन माशे सब को तीन पाव पानी में औटावें जब पाव सेर रहे छानकर पाव सेर कंद में चाशनी करे फिर बादामकी मिंगी निशास्ता चिलगोजे की मिंगी प्रत्येक चौदह माशे काकड़ासींगी मुलहटी बबूरका गोंद प्रत्येक साढ़े तीन माशे पीपल दो माशे शीतलचीनी एक माशे, पीसकर मिलावे मात्रा साढ़े तीन माशे से सात माशे तक दें।

अथवा गावजुबां साढ़े तीन माशे सौंफ साढ़े तीन माशे मुलहटी चौदह माशे पोस्तका डोडा एक बबूल का गोंद दो माशे लिहसोड़े सत्रह दाने खतमी

के बीज साढ़े तीन माशे मुनक्का ग्यारह दाने औटाकर मिश्री मिलाकर पियें तो खांसी जाय।

अथवा—गेहू चौदह माशे पावसेर पानी में औटाकर दो माशे सेंधानोंन डाले जब तीसरा भाग रहे तब छानकर पीयें तो खांसी दूर होवे।

अथवा पोस्त के डोडे डंडी तोड़कर बारह नग और सेंधा नोंन दो माशे ढाई पाव जल में औटावें जब तीसरा भाग रहे छानकर सोते समय पीवे तो नजले की खांसी जाय।

## फ़सल नफ्सदम अर्थात रुधिर थूकने की चिकित्सा में

जो खखार के साथ रुधिर आवे तो जाने कि गर्मी है और जो बे खखार आवे तो जाने कि मस्तक से है और जो खांसी में आवे तो जाने कि पीनी रहों और मुह और कलेजे से है।

चिकित्सा जो मस्तक से रुधिर आवे तो सरेरू नसकी फ़स्द खोलें और जो छाती से रुधिर आवे तो बासलीक नसकी फ़स्द खोले और जो मुंहे के जोड़ों से रुधिर आवे तो चार नसकी फ़स्द खोलें।

## क़ुर्स कहरुवा

अर्थात् कहरुवा की टिकियां रुधिर थूकने और स्त्री धर्म की विशेषता तथा मूत्र में रुधिर आने को गुण करे। कहरुवा सात माशे कुलफ़ा के बीज भुने गेहू धुले भुना धनिया निशास्ता गिल अरमनी कीकर कतीरा प्रत्येक चौदह माशे लेकर टिकियां बनावे मात्रा सात माशे।

अथवा अनार के फूल की टिकिया रुधिर थूकने को गुण करे। अनार के फूल चार तोले आठ माशे खुर्फ़ा के बीज और धनिया सात २ माशे कतीरा बबूल का गोंद सहजना माजूफल प्रत्येक साढ़े तीन माशे लेकर टिकिया बनावें मात्रा सात माशे और जो विशेष निद्रा भी चाहे तो चार रत्ती अफ़ीम बढ़ावें।

दवा बबूर का गोंद मुलतानी मिट्टी और कतीरे का सफ़ूफ़ अर्थात् फंकी बनाके सात माशे खसखास के शीरा और अदरक के रस में मिला के पीवे।

अथवा गेरू कुंदरु गोंद अनार के फूल और बबूल का गोंद सब बराबर लेके पीसकर आमले के शर्बत में मिलाके खाय।

अथवा अति उत्तम दवा रुधिर थूकने तथा रुधिर की उलटी को गुण करे। नील की कोंपल अनार की पत्तियां और आमले प्रत्येक चार माशे धनियां दो माशे रात को पानी में भिगो कर प्रातः काल छानकर थोड़ी मिश्री या बूरा मिलाकर पीवें।

अथवा यह काढ़ा दे तो रुधिर थूकना बंद होवे, गिलोय अडूसा की पत्तियां प्रत्येक एक २ तोले औटा छान क,सात माशे बबूल का गोंद पीसकर मिलाकर पीवें।

अथवा यह यूष दे गुलखैरू तोले भर रात को पानी में भिगोकर प्रातःकाल मल छान के पीवें।

## शर्बत हब्बुलास

रुधिर के थूकने को जो हौलदिली और अतीसार के संग हो गुण करे। हब्बुलास चार तोले आठ माशे चंदनचूरा आमले की गुठली निकालकर अनार के फूल प्रत्येक सात माशे सफ़ेद बूरे पावसेर की चाशनी करे जब ठंडी होजाय तब बबूर का गोंद भून पीसकर डाले।

दवा रुधिर थूकने को गुण करे। अडूसे की सूखी पत्तियां चार माशे और जो गीली हों तो तोले भर पीस के शहद में मिलाकर खाय।

अथवा कुलफा का रस सात माशे पीना रुधिर थूकने को गुण करे।

अथवा चौदह माशे गोभी पानी में पीसकर खाय तो रुधिर थूकने और रुधिर की उलटी को गुण करे।

अथवा खतमी के बीज छोटी माई कूट छान पानी में मिलाके पीवे।

अथवा अफ़ीम खाना रुधिर थूकने को गुण करे इस रोग वाला मनुष्य तोरई घीया पालक का साग लाक, साग कुलफा बिनी मसूर कचनार और उसकी कोंपल का रस यह सब खाय तो रुधिर थूकने को गुण करे।

## फसल कल्ब के अमराज के इलाज में

अर्थात् हृदय के रोगों की चिकित्सा में। खफ़कान अर्थात् हौलदिली इस के दो भेद हैं, एक का पूर्व रूप हृदय में होता है और दूसरा किसी और जोड़ों के मिलने से होता है। जैसे उदर, कलेजा मस्तक आत्मा इन्द्री आदि के मिलने से जो हौलदिली किसी जोड़ के मिलाप से हो तो प्रथम उस मिश्रित जोड़ की चिकित्सा करे और वे मिश्रित की सफ़ाई करे और सादा हौलदिल में प्रकृति का बदल ही बस है।

## खमीरा संदल

गर्मी के हौलदिल को गुण करे। आधपाव चन्दनचूरा गुलाबजलमें या गुलाबजल न मिले तो पानी में रात के वक्त भिगोकर प्रात काल औटाके छान ले उस में आधसेर बूरे की चाशनी करे और जो चाशनी पतली हो उसको चन्दन का शर्बत कहतेहैं और जो खट्टा करना चाहो तो नीबूका रस मिलादो।

## शर्बत गावजुवां

जोकि दिलको बलवान करे और हौलदिल को गुणकरे। पावभर गावजुवां और सेर भर क़द लेके शर्बत बनावे।

**शर्बत आबरेशम** कच्चा रेशम सवा ग्यारह तोले तीन दिन पानी में भिगोकर औटावे जब तिहाई रहे तब तेजपात बालछड़ आठ २ माशे चंदन चूरा इलायची के दाने सोलह २ माशे थैली में बांधकर डाले फिर तुरन्त मल छान आध सेर क़द की चाशनी कर शर्बत बनावे।

**बिनौले का शर्बत** बिनौले गुलाबजल में गुलाबजल नहो तो पानीमें भिगोके औटावे जब आधा पानी रहे दूने क़दकी चाशनी कर शर्बत बनावे मात्रा छःतोले तक ले तो दिल को अति बलवान करे और मन प्रसन्न रखे बहम जखन और हौलदिल होवे ही दूर करता है।

## शर्बत नारंगी

दिल की गर्मी को दूर करता है। नारंगी का जीरा फांकों में से निकाल कर बीज दूर कर निचोड़ले उसका निरा रस लेके बराबर का क़द डाल चाशनी करके शर्बत बनावे और चाशनी होजाने के बाद थोड़ा गुलाबजल मिलावे।

## शर्बत अनन्नास

अनन्नास का रस एक भाग और क़द दो भाग लेके शर्बत बनावे और थोड़ा गुलाब और कस्तूरी बढ़ावे तो उत्तम और बलवान होगा।

## शर्बत बर्गतबोल

अर्थात् पान का शर्बत—सर्द दिल को बलवान करता है। भूख, कफ और मंदाग्नि को दूर करता है। पके पान सौ पीछे कूटकर पानी में औटा छानकर आधसेर बूरे की चाशनी करे यदि थोड़ा गुलाब मिलावे तो अति उत्तम है।

## दवाउल्‌मिस्क वारद

अर्थात् दिमाळमुश्क–सर्दी गर्मी के होल दिल को गुण करे। और दिल को प्रसन्न करे। जहरमुहरा घिसकर साढ़े तीन माशे, गुलाब के फूल, सूखा धनिया बिना हुआ कुलफा चन्दन गुलाब में पीसकर प्रत्येक सात माशे, कस्तूरी पौने दो माशे, गावजुवाँ और वंसलोचन प्रत्येक साढ़े तीन माशे शहद बराबर।

अथवा दीवालमुश्क सर्दी गर्मी के हौलदिल को गुण करे। नरकाचूर, बालछड़, छबीला, सोंठ और पीपल प्रत्येक साढ़े तीन माशे तेजपात बड़ी इलायची प्रत्येक सात माशे लौंग और कस्तूरी दो २ माशे तिगुना शहद।

## जवारिश साजज़हिन्दी

अर्थात् तेजपात की बर्फी–सर्दी के हौलदिल को दूर करे और रूह की रक्षा करे श्वास उदर और तिल्ली को बलदे तथा पसीने की दुर्गन्धि को दूर करे, और आँतों की वाय को पचावे, शरीर को आनंद दे मुह की दुर्गन्धि को दूर करे मस्तक के कीड़े बिगड़े मल, जनने के कष्ट और जलंधर रोग को गुण करता है। सवा ग्यारह तोले तेजपात पीस कर पाव सेर सफ़ेद बूरा की चाशनी में डालके बर्फी जमावे मात्रा चौदह माशे तक।

## जवाहर मोहरा

यह नुसखा अत्यन्त सहल है दिल की ताक़त को बढ़ाता है। लाल जहर मोहरा घिसा हुआ संग यशब, बिसद मूंगा प्रत्येक दो भाग गुलाब जल में घिस कर दर्याई नारियल निर्विषी और बंसलोचन प्रत्येक एक भाग गुलाब में घिस कर सब दवाओं को मिलाकर घोटे और गोली बनावे और पत्थर पर चिकना कर उनपर सोने का तबक लगावे और चार रत्ती गुलाब जल में घिस कर पिये।

## चांदनी का गुलक़ंद

गर्मी के हौलदिल को गुण करे। सौ चांदनी के फूल सवापाव सफ़ेद क़ंद में मथकर गुलक़ंद बनावे और थोड़ासा गुलाब मिलाके चालीस रात चांदनी में रखे मात्रा १ तोले।

## सेवती का गुलक़न्द

पहले मिस्त्रानी वैद्योंका आजमाया है यह हौलदिली को गुण करे तथा ताबे यत को नर्म करे। सेवती के फूलों की हरी पखड़ी दूर करके जीरा निकालके दूने क़न्द में मिलावे और शीशे में भर के चालीस रात चांदनी में रखे और जो दे

तीन नग सेवती के फूलों की हरी पखड़ी और जीरा दूर कर के चबाकर खाय तो हौलदिल जाय ।

## गुड़हल के फूलका गुलकंद

दिल, वहम और बुद्धि को बल प्रदान करे आनन्द को बढ़ावे और हौल-दिल को निश्चय दूर करे। गुड़हल की हरियाली दूर करके दूने क़न्द में मलकर रखे।

## हारसिंगार का गुलक़न्द

दिल को बल प्रदान करे और गर्मी के हौलदिल को दूर करे । हारसिंगार के फूलों की डंडी दूर कर के सफ़ेद २ ले दूने बूरे में मलके शीशे में भर के चालीस रात चांदनी में रखके प्रातः काल एक तोले खाया करे ।

**दवा** गर्मी के हौलदिल को । लालचन्दन छःमाशे, आंवले और धनिया पांच पांच माशे, आधपाव पानी में भिगोकर प्रात काल छानके दो तोले चार माशे, सफ़ेद बूरा डालकर पिये ।

**काढ़ा** सर्दी के हौलदिल को गुण करे । गावज़ुबां सातमाशे, चार लौंग औटाकर थोड़ासा बूरा मिला के पीवे ।

## माजून मुक़व्वी दिल

आमलेका मुरब्बा, हड़का मुरब्बा दो२ नग, गावज़ुबां सात माशे, घिसा चन्दन साढ़े तीन माशे, गुलाब के फूल सात माशे, बनतुलसी गावज़ुबां के फूल साढ़े तीन माशे, सेवती का गुलक़न्द चार तोले, किशमिश चार माशे, तिगुने क़न्द में बनाले

**दवा** तुर्श के टूटे चपा के फूल चार नग दो तोले चार माशे शहद में मिलाकर खाय ।

**अथवा** छोटी कथी के सात पत्तों का रस पानी में निचोड़ कर क़न्द मिला के पीवे तो गर्मी का हौलदिल दूर हो ।

**अथवा** नाजबो के तोले भर बीज रात को पानी में भिगो कर हवा में रख प्रातःकाल दो तोले चार माशे बूरा मिलाके चमचा से निगल जाय ।

**अथवा** तोले भर ईसबगोल का लुआब निकाल के थोड़ासा बूरा मिला के पीवे ।

**अथवा** इमली पानी में भिगो कर उसका पानी लेके थोड़ासा सफ़ेद बूरा मिला के पीवे तो गर्मी के हौलदिल और तबियत के नर्म करने को गुण दायक है।

**अथवा** पान का खाना सर्दी के हौलदिल को गुण करे और अफीम खाना गर्मी के हौलदिल को दूर करता है।

## बिजोरेकी सादा जवारिश

बादी के हौलदिल को गुण करे। उदरके रोगों तथा उलटी आदि को भी गुण करे।

**अथवा** चने की दाल चार तोले आठ माशे रात को पांच सात तोले पानी में भिगोकर प्रातःकाल खूब मलके बूरा मिला के पीवे और खट्टी तथा बादल वस्तु न खाय।

**अथवा** रेवद चीनी पानी में पीसकर दोनों कर्णों के बीच में मले।

**अथवा** खुलास्तुलनार बाचले ने अपनी मुजर्रिबात में लिखा है कि चुकन्दर को भूभल में गाड़ कर थोड़ी देर बाद निकाले उसका छिलका दूर करके गरम २ पत्र उतारे और मिश्री पीसकर सब पत्रों पर बुर्के उनमें से जो मीठा पानी निकले उसे पीवे इसी प्रकार कई बार करे।

## अर्क खस

खसका रस निकाल के काम में लावे और जो इसमें सफेद बूरा मिला के शरबत बना के थोड़ा खसका इत्र उसमें मिला के काम में लावे तो हौलदिल को गुण करे और ज्वर की गर्मी को शान्ति करे।

## अर्क धनियां

दिलको बलवान करे। भिना हुआ धनियां और गावजुबां दो २ तोले, इलायची के दाने, चमेली के फूल, गावजुबां के फूल, गुलाब के फूल और चन्दन चूरा प्रत्येक पांच तोले, अगर तोले भर, कस्तूरी एक माशे, गायका दूध पाव सेर, पांच सेर पानी में जितना चाहे उतना अर्क खींचे।

## खमीरा अब्बासी

अब्बासी के लाल फूल सेर भर लेके अर्क खींचे फिर गुलाब जल और बूरा मिला के चाशनी करे जब चाशनी हो चुके तब थोड़ा जहरमोहरा और बसलोचन पीसकर मिला के खमीरा बनावे।

## फसल गशी अर्थात् अचेतनता की चिकित्सा में।

गश शरीर के शून्य पड़जाने को कहते हैं इसके पूर्व रूप सो विशेष हैं। जैसे दिल की निर्बलता बिगड़े बुखारों की प्राप्ति और दुर्गन्धि आदि दिल की

तरफ। बहुधा कर अचेतनता में मुहपर ठंडा पानी छिड़के और सुगंधि सुंघावे। और जो प्रकृति की गर्मी से अचेतनता हो तो गुलाब जल या पानी में मिट्टी भिगो कर सुंघावे और जो सर्दी से हो तो कस्तूरी सुंघावे और लोबान का धुआं दे और पांव मलना तथा उलटी कराना अचेतनता को गुण करे और आराम करने के समय उसके पूर्व रूप का निदान करके चिकित्सा करे। शेख रईसीने लिखा है कि खीरा सुंघाना अचेतनता को दूर करता है।

गुण कभी सुपारी खाने से बेहोशी प्राप्त होती है तो तुर्त थोड़ा पानी पीवे और छींके ले और ठंडे पानी से दोनों हाथों की उंगलियों के पोरुए धोवे क्योंकि सुपारी का फोक खाने से छाती छिलजाती है परन्तु सुपारी मुह में रखकर उसका रस निगले और फोक थूक दे तो दिलको बलवान करे।

## फ़सल पिस्तां अर्थात् स्तन के रोगों की चिकित्सा में

लेप कि लटके हुए स्तनों को कड़ा करे बड़ी और छोटी कटेरियों की जड़ अनार का छिलका कदूरी की जड़ कच्ची मौलसरी बराबर ले महीन पीस कर लेप करे।

अथवा जो यह उत्तम लेप स्तन लटकने के पहले काम में आवे तो स्तनों को लटकने न देवे। कुंदरु गोंद और कौड़ी जलाकर पीसकर हर महीने में तीन बार लगाया करे।

अथवा कभी २ चमगीदड़ का रुधिर लगाया करे।

अथवा गिजाई जो चौमासे में होती हैं चालीस नग लेके नोन में डाले जब मिलजाय तब मुलतानी मिट्टी मिलाके लगावे, स्तन कड़े होवें।

अथवा बड़की दाढ़ी जो जमीन तक लटकी हों उनकी नर्मे २ पीली और लाल टहनी लेकर सुखाले और पानी में पीसकर लगावें।

अथवा तमाल् और असगन्द की जड़ नित्य पीसकर लगावे।

अथवा यह लेप जो दूध की गर्मी और खुश्की के प्रताप से जमगया हो उसे बहा देता है। मूग और साठी चावल दोनों को पीसकर गुनगुना कर लगाया करे।

अथवा मकोय गुलखैरू निर्बिषी अफ़ीम और गेरू प्रत्येक एक माशे पीसकर गुनगुना करके लेप करे तो स्तनों की सूजन दूर हो।

अथवा अनार के छिलकों का तेल मलना स्तनों को कड़ा करता और योनि को सिकोड़ता है। अनार के छिलके सेर भर और छोटा माजूफल आधपाव दोनों को जौ कुट कर के चौगुने मीठे पानी में औटावे जब चौथा जलजाय तब उसको बराबर तिलका तेल मिलाकर औटावे जब जब पानी जलकर तेल मात्र रहजाय तब काम में लावे।

अथवा अनार का छिलका और माऊ महीन पीसकर दूध में मिलावे दिनमें दो बार निर्विघ्न लगावे।

अथवा अरंड की पत्ती सिरके में पीसकर लेप करे।

दवा शीशम की पत्तियां पानी में पीसकर औटाकर सूजन को धोवे और उसके पत्ते गरम कर बांधे।

अथवा यह फक्की दूध को बढ़ाती है सोंफ और सतावर बराबर कूट छान फक्की बनावे और चने भिगोकर उनके पानी के संग फांके तो दूध बढ़ जायगा।

और बाजों ने लिखा है कि चनों को दूध में भिगो कर इनका लेप करे तो दूध सूख जाय काहू के बीज मसूर और जीरा सिरके में पीसकर लेपकरे तो दूध सूख जाय।

## फसल मेदे अर्थात् उदर के रोगों की चिकित्सा में

जो उदर की पीड़ा भोजन की गिरानी यानी न पचने के कारण हो तो उसकी चिकित्सा—पानी में नोन डाल गरम करके पिला उलटी करावे। और जब तक क्षुधा न लगे भोजन न करे और क्षुधा के समय नर्म और तुर्त पचने वाले भोजन करे।

और जो बादी से पीड़ा हो और तबियत फिरे तो गेहूं की भुसी, खारी नोन तथा बाजरा और कागजी कपड़े में बांध के गर्म तवे पर गरम कर २ के सेके या गरम रेत से सेके और सादा अजवायन का अर्क पीना गुण करता है।

## जवारिशात

अर्थात् शरक्रियां। पीपल की कतरियां बाय रोग को दूर करे और भोजन को पचावे और उदर तथा मैथुन की रुचि को बल देवे और उदर की तरी को सोखे। पीपल टड़ तोले पीसकर पावसेर बूरे की चाशनी में मिलाकर जमावे।

अथवा सोंठ की कतरी जमावे तो बादी और उदर की सर्दी की पीड़ा को गुण करे और अन्न को पचावे तथा भूत रोग को खोवे और उदर तथा

कलेजे की सर्दी को दूर करती है। डेढ़ तोले सोंठ पीस छान के पावसर बूरेकी चाशनी में मिला के कतरी जमावे। बाजे लोग सोंठ को तीन दिन नीबूके रस में भिगो सुखा के पीस छानके चाशनी में डालके जमाते हैं और बाजे छःतोले अदरक पीस कर पाव सेर बूरे की चाशनी में जमाते हैं।

अथवा अगर की मीठी और खटी कतरी जमाते हैं यह उदर को पराक्रम देती है और पाचन शक्ति को बढ़ातीहै सातमाशे लोबान पीसके पावसेर कदकी चाशनी कर कतरी जमावे और खट्टी करनी हो तो नीबूका रस जितना चाहे डाले।

अथवा कुदरूगोंद की कतरी कफके दस्तों को गुण करे। भोजन को पचावे, उदर की सर्दी को दूर करे। कुदरूगोंद बड़ी इलायची सात २ माशे सोंठ, कुलीजन, अजवायन, बालछड़, कलोंजी, छोटी इलायची के दाने, काली मिर्च प्रत्येक साढ़े तीन माशे तिगुने बूरे की चाशनी में जमावे।

अथवा आंवले की कतरी सादा। उदर को बलवान करती है आमले का शीरा सात तोले, गुलाब जल हो तो उत्तम, नहीं तो पानी में निकाल कर आध सेर बूरे की चाशनी कर डेढ़ तोले मस्तगी मिलावे।

अथवा सादा अजवायन की कतरी भोजन को पचावे तथा क्षुधा को बढ़ावे और बादी को दूर करे अजवायन को नीबू के रस में भिगोकर सुखाले और तीन तोले पीसकर आधपाव बूरे की चाशनी में डालकर कतरी जमावे।

अथवा कुलीजन की कतरी सादा बादी को दूर करती है और भोजन को पचाती है और उदर तथा कलेजे को गुण करती है उदर की तरी और खट्टी डकार और गुरदे की सर्दी की पीड़ा दूर करती है। पावसेर बूरे की चाशनी करके डेढ़ तोले कुलीजन पीसकर मिलाके कतरी जमावे।

अथवा कलोंजी की कतरी कफ को दूर करती है और उदर की बादी तथा अफरे को पचाती है और जानवरों के विष तथा बावले कुत्ते के काटे को गुण करे और उदर के कीड़ों को मारती है और स्त्री धर्म तथा पेशाब को खोल देती है और गुरदे तथा मसाने की पथरी को गुण करे और योनि तथा गुरदे की पीड़ा को गुण करती है। बाय और कफ के विषमज्वर को गुण दायक है। दस तोले कलौंजी एक रात सिरके या पानी में भिगो के सुखा भून कर पीस छान आधसेर बूरे की चाशनी में डालके कतरी जमालेवे।

## जवारिश कमोनी

उदर की पीड़ा को गुण करे। कलोंजी जीरा बीनके सात तोले पान

छड़ काली मिर्च तीन तीन तोले, पपड़िया खार नौमाशे और सब दवाओं का तिगुना शहद लेकर बनालेवे।

**तथा दूसरी** बनावे वो उदर की बादी और सर्द प्रकृति को गुण करे, उदर को बलवान करे और भोजन को तुर्त पचावे। आधपाव स्याहजीरा भिना हुआ, सोंठ तीन तोले, चार माशे, अजवायन, पीपल, बालछड़, तज और पपरिया खार प्रत्येक आठ माशे तिगुने शहद की चाशनी में तयार करे।

## जवारिश मस्तगी

उदर की सर्दी को गुण करे और बल देवे और तुर्ष पचाने वाली है। इसका नुसखा वार पहले में लिख आये हैं।

**जवारिश बच** उदर की बादी को गुण करती है इसकी विधि स्वन रोग में कह चुके हैं।

**जवारिश पोदीना**- उदर पीड़ा को गुण करे। पोदीना की पत्तियां पौने दो तोले, सोंठ, अजवायन, काला जीरा दस २ माशे, बड़ी इलायची के दाने, सोंफ, काली मिर्च प्रत्येक सात माशे तिगुने शहद में कतरी बनावे।

**जवारिश अनीसू** उदर को ताक़त देती और पचाव करती है और क्षुधा तथा कफ के दस्तों को गुण करे और उदर की पीड़ा और अफ़रा और बादी को दूर करे है। इनीसू सिरके में भिगो कर छाया में सुखावे फिर थोड़ी सी भूनकर तीन तोले कूट छान कर आध सेर शहद में चाशनी करे।

**खवेसुल हदीदी** अर्थात् लोहे के मैलकी कसली क्षुधा बढ़ाती है और उदर को गुण दायक है और स्त्री प्रसंग को प्रबल करती है और क्रांति को बढ़ाती है। और बवासीर को खोती है। काबली हड़का बक्कल, बहेड़े का बक्कल, आमले, मुलहटी, सोंठ, इलायची के दाने, बालछड़, गुलाब के फूल सब बराबर लोहे का मैल, त्रिफला को कूट छान कर घी में तर कर के सब दवा की बराबर क़न्द तथा शहद में मिलावें मात्रा साढ़े तीन माशे से आठ माशे तक।

**इत्रीफल कबीर** अर्थात् बड़ा अवलेह उदर को प्रबल करता है अफ़रा को दूर करता है और क्रान्ति बढ़ाता है। बड़ी हड़ का बक्कल, काली हड़ का बक्कल, आमले कूट छानकर घी में मकरो कर पीपल काली मिर्च प्रत्येक एक तोला नौ माशे, सोंठ, चीता, इन्द्रजौ, गीठ तिल धुले, पोस्तके दाने सफ़ेद मिश्री प्रत्येक सात सात माशे तिगुने शहद में मिलावे।

**नोशदारू** भोजन को पचाती है और क्षुधा लगाती है। गुलाब के फूल एक तोले नौ माशे, नागर मोथा डेढ़ तोले, बड़ी इलायची के दाने चौदह माश, बालछड़, तगर, कुलीजन, तेजपात प्रत्येक दस दस माशे, तज, खसखी, मस्तगी किशोर के छिलका, नरकचूर प्रत्येक सात २ माश आमले का रस आधसेर कंद सेर भर माजून की विधि से माजून बनावै।

**नोनकी गोली** उदर की बादी को शुध करे और उदर को यश प्राप्त करे और हुचकी को दूर करे और भोजन को पचावे है सांभरनोन, सेंधानोन, कालानोन प्रत्येक डेढ़ तोले भर, पोदीना, नरकचूर डेढ़ डेढ़ तोला, बड़ी हड़का बक्कल, बहेड़े का बक्कल, आमरे, पीपल, काली मिर्च, सोंठ, बच, काला जीरा, सफ़ेद जीरा, लाल नोन प्रत्येक तीन तीन तोला, धनियां दो तोले चार माशे सौंफ, अजवायन प्रत्येक छे छे तोले सब कूट छानकर नीबू के रस में भिगा के सुखावे फिर तर तथा सूखे आमले के रसमें मिला के सुखा के कूट छान के नीबू के रस में बेर के प्रमाण गोलियां बांधे।

**अथवा** यह गोली तबियत को नरम करती है और अग्नि को प्रज्वलित करती है। बड़ी हड़ का बक्कल, सोंठ, पीपल, अनारदाने, सनाय छेदोंदार निसोत मुनक्का प्रत्येक एक एक भाग कंद छे भाग लेके गोलियां बनावे।

**अथवा** सनाय की गोली अजीर्ण और अफरा और मंदाग्नि को दूर करती है। सनाय, बड़ी हड़का बक्कल, कालीमिर्च प्रत्येक साढ़े तीन २ माशे मुनक्का तीन तोले कूट छानकर पानी में गोलियां बांधे मात्रा आठ माशे की प्रात काल के समय और जो विशेष चाहे तो दोनों समय ले।

**अथवा** सुहागे की गोली क्षुधा लगाती है और उदर की पीड़ा को दूर करती है सुहागा सात माशे अजवायन तीन तोले काली मिर्च साढ़े तीन तोले एलुआ चार तोले आठ माशे कूट छान कर ग्वारपाठे के रसमें घोट के गोलियां चना के प्रमाण बनाव मात्रा बादी में तीन गोली और अजीर्ण दूर करने में दो गोली और जिस पुरुष का पेट बढ़जाय उसको शुध करे है।

**अथवा** पाचन की गोली, काली जीरी, राई, गुड़ बराबर लेके बेर के प्रमाण गोलियां बनाकर एक गोली पानी के संग निगल जाय।

**अथवा** बड़ी हड़ का बक्कल, सनाय चौदह २ माशे, सोंठ साढ़े तीन माशे, मुनक्का नौ माशे बूरा डेढ़ तोले कूट छानकर जायफल के प्रमाण गोलियां बांधे मात्रा एक गोली सोते समय ले।

**अथवा** हींग की गोली भोजनको पचाती है और बादी तापतिल्ली और

उदर के अफरा को दूर करती है। और क्षुधा लगाती है सोंठ दो भाग, भुना सुहागा, बड़ी हड़का बक्कल सेंधा नोन हींग प्रत्येक एक भाग सहजने की जड़ का रस तथा उसके पत्तों के रस में झाड़ी बेर के प्रमाण गोलियां बना कर नित्य एक गोली खाय।

अथवा बड़ी हड़ का बक्कल, बहेड़ा, आमला, कालानोन, सनाय बराबर कूट छान के नीबू के रस में गोलियां बनावे मात्रा तोले भर तथा थोड़ी विशेष जितनी चाहे उतनी लेनी सोते समय खाय तो क्षुधा लगे और चित्त प्रसन्न रहे।

अथवा एलुआ की गोली अजीर्ण को दूर करती है और पेट और पसली की पीड़ा को खोवे। एलुआ, शातरा सात २ माशे, काली मिर्च, हिंगोटा के फल की मिंगी चौदह चौदह माशे कूट छान कर नीबू के रस में चना के प्रमाण गोली बनावे मात्रा चार गोली गरम पानी के संग लेनी।

अथवा यह गोली क्षुधा लगाती है बड़ी हड़ का बक्कल, सोंफ, पोदीना, सेंधा नोन, खट्टा चूका प्रत्येक एक २ तोले सोंठ, मिर्च, पीपल, चीता अजवायन प्रत्येक साढ़े तीन माशे दो नग नीबू के रस में पीस कर गोलियां बनावे।

अथवा पाचक गोली, काला नोन, खट्टाचूक दो दो तोले, अजवायन दो माशे लोंग काली मिर्च प्रत्येक माशे भर सबको कूट छानकर चूके में मिला के गोलियां बनावे मात्रा माशे भर भोजन के पिछाड़ी लेनी।

अथवा अमलबेद की गोली भोजन को पचाती है क्षुधा लगाती है और बायसूल और जलधर के रोगों को गुणदायक है और बाय को पचाती है पीपल, हड़, पांचों नोन आदि को नीबू के रस में तथा खट्टे की खटाई में भावना करके एक खट्टा को भीतर से खाली करके उसमें यह दवा भरे और खट्टे के दो भेद हैं एक तो हरा खट्टा कि जिसमें सुई धरे तो गल जाय और दूसरे में खटाई और तेजी कम होती है।

गोली अजीर्ण और कफ और बाय और उदर की सर्दी को गुण करे है और बहुधा करके दूध पीने वाले बच्चों को गुणदायक है काली हड़ चार तोले आठ माशे नरकाचूर सोंफ प्रत्येक दो दो तोले चार चार माशे, भुना सुहागा चौदह माशे कूटछान कर चना के प्रमाण गोलियां बनावे मात्रा एक गोली।

अथवा नोन की गोली बादी को खोती है और भोजन पचाती है और विसूचिका को गुण करती है। सेंधा नोन, नमक, इन्द्रायनी, सांभर नोन कालानोन, पोदीना, बड़ी हड़ का बक्कल, बहेड़ का बक्कल, आमले, सोंफ, अजवायन प्रत्येक साढ़े तीन माशे, स्याहजीरा, सफेदजीरा, चीता, सोंठ, काली मिर्च, पीपल, सुहागा, नोसादर, सनाय, मक्की प्रत्येक छैः छैः माशे भुनी हींग एक माशे सबको महीन पीस कर चौबीस नग नीबू के रस में घोट कर के झाड़ी बेर की बराबर गोलियां बनाके एक गोली नित्य खाया करे।

अथवा यह गोली उदर की बादी को दूर करती है। बड़ी हड़ का बक्कल, सोंठ, कालानोन बायबिड़ग, चीता, हींग सब बराबर लेके कूट छान कर तिगुने गुड़ पुराने में मिलाके छ छः माशे की गोलियां बनाके प्रातःकाल के समय गुनगुने पानी के संग खाय।

अथवा कालानोन की फकी पचाव करती है और क्षुधा लगाती है अजवायन, चीता प्रत्येक दो दो तोले पीपल सात माशे बड़ी हड़की बक्कल सात माशे सोंठ साढ़े तीन तोले, कालानोन पौन पाव कूट छान कर नींबू के रस में तीन वार घोट के सुखावे मात्रा सात माशे।

हरीरा कि उदर की पीड़ा को गुण करे कसूमों के बीजों की मिंगी एक तोले पानी में शीरा निकालकर दो तोले बूरा मिलाकर हरीरा पकाकर गुनगुना २ पीवे।

अथवा यह दवाई भूख को अति उत्तम है लालमिर्च नीबू के रस में चालीस दिन तक घोटे और दो रत्ती के प्रमाण पान में रखकर खाय।

अथवा दो तोले चार माशे सोंठ, चौदह माशे सोंफ, साढ़े तीन तोले कूट, छानकर नीबू के रस में टिकिया बनावे तवे को कोले की आंच पर गरम करके टिकिया को उस पर रखे जब लाल होजाय पीसकर जितनी चाहे उतनी खाय।

अथवा सिरस की पत्तियां, काली मिर्च बारह नग पीस कर पीवे तो उदर की पीड़ा जाय।

अथवा अजवायन, कालानोन, भांगरे के रस में मिला के खाय।

अथवा राम पत्री कि रूप और स्वाद में जावित्री के तुल्य होती है तोले भर लेके खरल में बारीक पीसकर उस में पारा मिला के फिर दो पहर तक घोटे जब खूब मिलजाय तब प्रातःकाल के समय एक दो चांवल के प्रमाण पान

उदर के अफरा को दूर करती है। और क्षुधा लगाती है सोंठ दो भाग, सूना सुहागा, बड़ी हड़का बक्कल सेंधा नोन हींग प्रत्येक एक भाग सहजने की जड़ का रस तथा उसके पत्तों के रस में झाड़ी बेर के प्रमाण गोलिया बना कर नित्य एक गोली खाय।

अथवा बड़ी हड़ का बक्कल, बहेड़ा, आमला, कालानोन, सनाय बराबर कूट छान के नीबू के रस में गोलियां बनावे मात्रा तोले भर तथा थोड़ी विशेष जितनी चाहे उतनी लेनी सोते समय खाय तो क्षुधा लगे और चित्त प्रसन्न रहे।

अथवा एलुआ की गोली अजीर्ण को दूर करती है और पेट और पसली की पीड़ा को खोवे। एलुआ, शातरा साथ २ माशे, काली मिर्च, हिंगोटा के फल की मिंगी चौदह चौदह माशे कूट छान कर नीबू के रस में चना के प्रमाण गोली बनावे मात्रा चार गोली गरम पानी के संग लेनी।

अथवा यह गोली क्षुधा लगाती है बड़ी हड़ का बक्कल, सोंफ, पोदीना, सेंधा नोन, खट्टा चूका प्रत्येक एक २ तोले सोंठ, मिर्च, पीपल, चीता अजवायन प्रत्येक साढ़े तीन माशे दो नग। नीबू के रस में पीस कर गोलियां बनावे।

अथवा पाचक गोली, काला नोन, खट्टाचूक दो दो तोले, अजवायन दो माशे लोंग काली मिर्च प्रत्येक माशे भर सबको कूट छानकर चूके में मिला के गोलियां बनावे मात्रा माशे भर भोजन के पिछाड़ी लेनी।

अथवा अमलबेद की गोली भोजन को पचाती है क्षुधा लगाती है और, बायसूल और जलंधर के रोगों को गुणदायक है और बाय को पचाती है पीपल, हड़, पांचों नोन आदि को, नीबू के रस में तथा खट्टे की खटाई में भावना करके एक खट्टा को भीतर से खाली करके उसमें यह दवा भरे और खट्टे के दो भेद हैं एक तो हरा खट्टा कि जिसमें सुई धरे तो गल जाय और दूसरे में खटाई और तेजी कम होती है।

गोली अजीर्ण और कफ और बाय और उदर की सर्दी को गुण करे है और बहुधा करके दूध पीने वाले बच्चों को गुणदायक है काली हड़ चार तोले आठ माशे नरकाचूर सोंफ प्रत्येक दो दो तोले चार चार माशे सूना सुहागा चौदह माशे कूटछान कर चना के प्रमाण गोलियां बनावे मात्रा-एक गोली।

अथवा नोन की गोली बादी को खोती है और भोजन पचाती है और विसूचिका को गुण करती है। सेंधा नोन, नमक, इन्द्रायनी, सांभर नोन कालानोन, पोदीना, बड़ी हड़ का बक्कल, बहेड़ा का बक्कल, आमले, सोंफ़, अजवायन प्रत्येक साढ़े तीन माशे, स्याहजीरा, सफ़ेदजीरा, चीता, सोंठ, काली मिर्च, पीपल, सुहागा, नोसादर, सनाय, मक्की प्रत्येक छः छः माशे भुनी हींग एक माशे सबको महीन पीस कर चौबीस नग नींबू के रस में घोट कर के झाड़ी बेर की बराबर गोलियां बनाके एक गोली नित्य खाया करे।

अथवा यह गोली उदर की बादी को दूर करती है। बड़ी हड़ का बक्कल, सोंठ, कालानोन बायबिड़ंग, चीता, हींग सब बराबर लेकर कूट छान कर तिगुने गुड़ पुराने में मिलाके छ छः माशे की गोलियां बनाके प्रातःकाल के समय गुनगुने पानी के संग खाय।

अथवा कालानोन की फक्की पचाव करती है और क्षुधा लगाती है अजवायन, चीता प्रत्येक दो दो तोले पीपल सात माशे बड़ी हड़की बक्कल सात माशे सोंठ साढ़े तीन तोले, कालानोन पौन पाव कूट छान कर नींबू के रस में तीन बार घोट के सुखावे मात्रा सात माशे।

हरीरा कि उदर की पीड़ा को गुण करे कसूमों के बीजों की मिंगी एक तोले पानी में शीरा निकालकर दो तोले बूरा मिलाकर हरीरा पकाकर गुनगुना २ पीवे।

अथवा यह दवाई शूल को अति उत्तम है लालमिर्च नीबू के रस में चालीस दिन तक घोटे और दो रत्ती के प्रमाण पान में रखकर खाय।

अथवा दो तोला चार माशे सोंठ, चौदह माशे सोंफ़, साढ़े तीन तोले कूट, छानकर नीबू के रस में टिकिया बनावे तवे को कोयले की आंच पर गरम करके टिकिया को उस पर रख जब लाल होजाय पीसकर जितनी चाहै उतनी खाय।

अथवा सिरस की पत्तियां, काली मिर्च बारह नग पीस कर पीवे तो उदर की पीड़ा जाय।

अथवा अजवायन, कालानोन, भांगरे के रस में मिला के खाय।

अथवा राम पत्री कि रूप और स्वाद में जावित्री के तुल्य होती है माशे भर लेके खरल में बारीक पीसकर उस में पारा मिला के फिर दो पहर तक घोटे जब रूप मिलजाय तब प्रात काल के समय एक दो चावल के प्रमाण पान

में धर कर खाया करे और जाड़ों की ऋतु में चालीस दिवस पर्यंत खाय तब उस का गुण मालूम पड़े और कच्चा पारा भी औगुन नहीं करेगा यह औषधी क्षुधा को बहुत बढ़ाती है।

## अथवा

अमलतास प्रथम ग्वारपाठे के रस में भिजो कर सुखाले पश्चात नीबू के रसमें सात बार भिगोकर सुखाव जितनी चाहे उतनी खाय।

**अथवा** त्रिकुटा कूट छान कर खाय तो बादी जाय और भोजन पचै।

**अथवा** चित्र चातक अर्थात् चार औषधी तज, तेजपात, नाग केसर, इलायची सब बराबर कूट छान के चूरन बना के उसकी बराबर कंद मिलाके फांके तो उदर को गुण करै और बाय को दूर करै है।

**अथवा** नागरस क्षुधा लगावे है और स्त्री प्रसंग को बल करती है और स्वांस कास को दूर करै है एक तोले नौ माशे शीशा गला कर उसमें थोड़ी थोड़ी पिसी हरताल बुर्के और लोहे के दस्ता से चलावे जाय फिर उतार कर ठंढा करै पीछे फिर गला के चौदह माशे हरताल की चुटकी बुर्के इसी प्रकार चार चार गला कर चार तोले आठ माशे हरताल की चुटकी दे उसके पीछे दो तोले चार माशे पारा और चौदह माशे शुद्ध तावा रिता हुआ मिला के तुलसी के रस में चार पहर घोटे और दो सकोरों में रख कर कपरोटी चढ़ा कर गजपुट की आंच में फूके जब स्वांग सीतल होजाय तब निकाल कर ग्वार पाठे के रस में चार पहर खरल करके फिर आंच दे फिर भांगरे के रस में घोटे चार पहर गजपुट में फूके फिर आध रत्ती पान में रखकर खाय और गजपुट एक गज ओंडे गजभर गढ़ेला को कहते हैं।

**अथवा** पचकोल अर्थात् पांच दवा पीपल, बहेड़ा, मूलपात, चीता, सोंठ, कूट छान कर फक्की बनावे तो क्षुधा पैदा करै और बाय कफ को दूर करै।

**अथवा** अरंड के पत्तों का तेल बाय की उदर पीड़ा को गुण करै अरंड के पत्तों का रस निकालकर बराबर के तेल में औटावे जब रस जलजाय और तेल मात्र रह जाय तब उतार कर पेट पर मले।

**अथवा** सोया के पत्तों का तेल सरदी की पीड़ा को दूर करता है और बादी को गुण करै है सोया के पत्तों का रस और उस का आधा तेल तिल्ली का लेके औटावे और बाजे चौथा भाग का तेल डालत हैं।

**अथवा** नकछिकनी का तेल भूख को गुण करै है सूखी नकछिकनी चार

सेर पीसकर छानकर दस सेर अदरक के रसमें घोटके टिकिया कर दस सेर घी में भून कर जब टिकिया जल जाय घी को छानकर रक्खे और उसमें से दो माशे खाया करे ।

अथवा यह फक्की पेट की पीड़ा को गुण करे त्रिफला त्रिकुटा हींग सेंधा नोंन पीपलामूल, नाखूना, चीता, चाब, बराबर कूट छानकर फक्की बनावे मात्रा साढ़े तीन माशे से सात माशे तक देनी ।

अथवा सोंठ का चूरन उदर की तरी को दूर करता है और क्षुधा लगाता है । सोंठ तीन तोले, सोंफ डेढ़ तोले, मस्तगी दस माशे बराबर की मिश्री मिलाकर चूरन बनावे ।

अथवा सनाय की फक्की पेट की पीडा और बायसूल के दरद को गुण करे है और बाय पित्त कफ तीनों दोषों को निकाले है सनाय, बक्की, बड़ी हड़का बक्कल, काला नोन बराबर कूट छानकर चूरण बनावे मात्रा दो तोले की गरम जल के संग लेनी ।

अथवा यह चूरन खाय तो भूख लगे काला नोन, काली मिर्च, पीपल प्रत्येक दो तोले चार माशे भुना सुहागा चौदह माशे, नींबू के रसमें बारह पहर घोट के मात्रा चार रत्ती से एक माशा तक भोजन के पिछाड़ी लेनी ।

अथवा आमले, काबली हड़ प्रत्येक डेढ़ तोले, पीपल, चीता सेंधा नोन बराबर कूट छानकर साढ़े तीन माशे की मात्रा लेनी ।

अथवा काली मिर्च, अजवायन, चीता, पीपल प्रत्येक दो २ तोले चार२ माशे बड़ी हड़ का बक्कल तीन तोले, काला नोंन पोनपाव, कूट छानकर तीन चार नींबू के रस में घोटकर सुखाले मात्रा साढ़े तीन माशे ।

अथवा बड़ी हड़का बक्कल तीन नग, दो माशे सेंधा नोन, कूट छान कर चूरन बनावे एक तोले भर मुनक्का के संग खाय तो अजीर्ण दूर होय ।

अथवा लोंग, काला नोन, पीपल, काली मिर्च, सोंठ गुलाब के फूल, भुना नौसादर बराबर कूट छान कर खाय मात्रा साढ़े तीन माशे ।

अथवा अनारदाने का चूरन क्षुधा लगाता है और उदर को बलवान करता है और दस्तों को रोकता है अनार दाने, पावसेर, सोंठ, जीरा सफेद प्रत्येक चौदह २ माशे सैंधानोन तीन तोले, सबको कूट छानकर तोले भर से न्यूनाधिक खाय और औषधी को बहुत महीन न करे ।

अथवा यह चूरन भोजन को पचावे और तबियत को नरम करे। पोस्त, हलेलाजर्द पहेड़ेका पक्कल, आमरे, सुफेद ज़ीरा, सोंफ, काला नोन, सनाय प्रत्येक तोले तोले भर सोंठ छैः माशे चूरन बनावे मात्रा छै माशे सोते समय खाय।

अथवा नोन भूनकर दो भाग सोंफ लेकर पोदीना सातरा और थोड़ी सोंठ और हींग और काली मिर्च मिलावे।

अथवा पानका अर्क उदर की पीड़ा को गुण करे और अग्नि को दीपन करे है। पान दो सौ नग, तेजपात आधपाव, बालछड़, अजवायन, सोंफ छटांक २ भर इलायची के दाने आधपाव पोदीना की पत्ती कुलीजन नरकाचूर प्रत्येक दो २ तोले चार २ माशे इलायची के दाने कुलीजन नरकाचूर तीनों जौकुट करके रातको पानसेर पानी में सब दवाइयों के सग में भिजोवे प्रात काल पान मिला के अर्क खींचे।

अथवा यह टिकिया उदर को बल प्राप्ति करे है। लोहबान चौदह माशे, बिजौरे का छिलका दस माशे, लौंग, मस्तगी, बालछड़, इलायची, जावित्री, प्रत्येक सात सात माशे कूट छानकर गुलाब के जल में टिकिया बनावे मात्रा सात माशे बहुधा यह टिकिया गरीबों के योग्य नहीं है परन्तु किताब वाले ने जो एक गरीब की मन्दाग्नि दूर करने के वास्ते बनाई थी सो गुण किया इस कारण लिखी है।

## शरबत संबलताप अर्थात बालछड़ का शरबत।

सरदी के रोगों और जिगर के रोगों को गुण करे है। बालछड़ छैः तोले डेढ़ सेर पानी में औटावे जब आधसेर पानी रहे तब सेर भर सहद की चाशनी करे।

अथवा यह लेप पेट की पीड़ा और इन्द्री की पीड़ा को गुण करे है भूसे की मेंगनियां जो पसारी की दूकान से मिलें तो उत्तम हैं नहीं तो जिस स्थान में मिलें तहां से छैनी और उसकी बराबर सोंफ लेके पानी में पीस कर गुनगुना २ लेप करे।

अथवा निर्मली पानी में पीस [illegible] ी कर [illegible] से लगावे तो पेट की पीड़ा जाय।

अथवा कालेतिल अजवायन बड़ी हड़ का बकफल खारीनोन सिरके में मिला के सेक करे।

अथवा यह चूरन उदर की सरदी और मन्दाग्नि और कलेजे की निर्बलता को गुण करे है ढाई सेर शरबत रैहां आधसेर शहत, मिश्री, बालछड़, आठ माशे लौंग आठ माशे बड़ी छोटी इलायची के दाने प्रत्येक छै छै माशे जोहबान तोले भर दालचीनी तोले भर, सोंठ कालीमिर्च प्रत्येक आठ आठ माशे केसर दो तोले, कस्तूरी माशे भर, अम्बर इंद तोले सब को जौकुट कर के थैली में बांध कर रैहां के शरबत में दो दिन तक चांदी तथा तांबे के कलईदार बासन में भिजोवे फिर शहत में सफ़ेद बूरा मिलाकर चाशनी पकावे और थैली को बार बार मसलते रहैं फिर केसर और कस्तूरी और अम्बर उसमें मिलावे और बाजे मनुष्य कालीमिर्च के बदले पीपल मिलाते हैं।

अथवा गुलकंद बूरा कि उदर को बल बढ़ाता है और भोजन को पचाता है और तबियत को नरम करे एक भाग गुलाब के फूल, दो भाग बूरा मिला के चालीस दिन तक धूप में धरे और बूरे के बदले शहत मिलावे उसको गुलकंद असली कहते हैं।

## फ़सल हेज़े के इलाज अर्थात् विसूचिका की चिकित्सा में

जब कि आहार उदर में सड़ जाय तब उसको उलटी और दस्तों के द्वारा निकाले और जब तक वह सड़ा भोजन सब न निकल जाय तब तक बंद न करे और जिस मनुष्य को अत्यन्त तृषा लगे और गरमी विशेष मालूम हो और हरे हरे पित्त पटके तो उसे कदापि गरम औषधी देना उचित नहीं है और पानी के बदले गुलाब जल सौंफ का अर्क तथा मकोय का अर्क पिलावे और इस रोग में बहुत और भोजन न करे।

## अथ हैजा की गोली

आक की जड़ बराबर के अदरक के रस में घोट के काली मिर्च के प्रमाण गोलियां बनावे एक गोली विसूचिका वाले को देनी जो असाध्य भी हो तो भी गुण करे।

अथवा यह काढ़ा दे तो विसूचिका जाय सौंफ दस माशे पोदीना सात माशे लौंग चार नग गुलकंद दो तोले औटाकर पीवे या चौथ हयात घिसकर पीवे।

अथवा नरकाचूर औटाकर पीना हैजे को गुण करता है।

अथवा छोटी इलायची का छिलका एक तोले या दो तोले जो गुबार भड हो तो उत्तम है नहीं तो आधसेर पानी में औटाकर जब आधा रहे तब पीवे तो हैजा जाय।

अथवा पेठे के फूल छै माशे पीसकर विसूचिका वाले को पिलावे तो तुर्त आराम हो जाय।

अथवा सरफोका की जड़ दो माशे पानी में घिसकर पीये।

अथवा कोला कपड़ा जलाकर मनुष्य के मूत्र में मिलाकर पीवे और यह वर्णन हो चुका है कि जब मनुष्य को विसूचिका होती मालूम पड़े तो उसी समय अपना मूत्र पीले तो विसूचिका का रोग न हो और बहुत से मनुष्य ऐसा ही कर्म करते हैं।

अथवा पांच माशे खरहटी की जड़ पानी में घिसकर पीवे तो विसूचिका जाय जो लालमिर्च का बीज एक नग मोम में गोली बनाकर खवावे तो विसूचिका जाय।

अथवा तवली थोड़े पानी में पांच नग काली मिरच के सग पीसकर पिलावे जो उलटी हो जाय तो अति उत्तम है।

## फसल चक्हुी की चिकित्सा में

जो भोजन के पीछे बराबर हुचकियां आवें तो उलटी करडाले और हाथ पांव का बांधना गुस्सा डर और खुशी तुर्त चित्त में ले आना और अचानक मुह पर ठंढा पानी छिड़कना और छींकना और हरकत मालूम करना और स्वास रोकना और उदर और कंधों पर विना पछने के सींगी लगाना हुचकी को दूर करता है।

अथवा यह दवा हुचकी को उत्तम है कलौंजी तीन माशे, पीसकर साढ़े तीन माशे माखन में मिलाकर खाय।

अथवा काले उर्द हुक्का में भरकर तमाकू के प्रकार पीवे या चने पीवे,

तथा अरहर की भूसी तमाखू के प्रकार हुक्का में पीवे।

अथवा मूंफ हुक्का में पीना हुचकी दूर करता है।

अथवा नारियल की डाढ़ी जला के उसकी राख पानी में मिलावे जब

राख पानी के नीचे बैठजाय तब उसका नितरा पानी लेके पीवे।

**अथवा** मोर के पर जला के तीन माशे शहद में मिला के चाटे।

**अथवा** सुहारी का जीरा औटाके पीवे।

**अथवा** छप्पर की पुरानी रस्सी हुक्का में धरकर पीवे।

**अथवा** बबूर के सूखे कांटे या गांठे आधसेर पानी में औटाके जब आध पाव पानी रहे तब छान के थोड़ासा शहद मिलाके पीवे और जो शहद न होय तो भी उत्तम है।

**अथवा** टाट जला के उस की राख चार माशे पानी में मिला के फिर उस पानी को छान के पीवे।

**अथवा** जमालगोटा हुक्का में धरके पीवे तो बादी की हुचकी जाय।

**अथवा** दो तीन माशे हींग, चार नग बादाम की मींगी मिलाके पीस के पीवे।

**अथवा** जीरा सिरकमें औटाकर पानी त्रषा और हुचकी को दूर करता है और आम की सूखी पत्ती चिलम में धरकर पीवे।

**अथवा** पोदीना बूरे में मिलाके चाबे अथवा यह दवा ज्वर की हुचकी को दूर करे है सिकंजबी पानी में घोल के पिलावे तो दोष उलटी करने से दूर हो जायगा, पच जायगा।

**अथवा** कोयल के बीज पीसकर पीना हुचकी को दूर करता है।

**अथवा** कासनी के बीज उर्द के चून में सड़ा चमड़ा मिलाके हुक्का में धर के पीवे।

**अथवा** कुदरू गोंद की टिकिया बादी की हुचकी और पेचवा और अफरा तथा आंतों के फूलजाने, भीतर से इन रोगों को गुण करे है। कुदरू गोंद साढ़े तीन माशे, तज, पोदीना, अजवायन, नागरमोथा, छोटी इलायची के दाने, सोंफ प्रत्येक साढ़े तीन माशे लेके पानी में टिकिया बनावे।

**अथवा** गिरी बूरे में पीसकर दें और यह भी कहा है कि जो दूध पिलाने वाली के कपड़ों का एक टूक लेके पानी में भिगोके बच्चे की कनपटी पर लगावें तो हुचकी बंद होजाय अथवा रीठा बच्चे के कंठ में लटकावें।

## फ़सल अटश अर्थात विशेष त्रषा की चिकित्सा में।

बहुधा करके त्रषा गरमी से लगती है उसकी चिकित्सा कुलफा के बीजों का शीरा तथा सिकञ्जबीन सादा पीवे।

अथवा ईसबगोल का लुआब नीलोफ़र के शरबत में मिलाकर दें और नीबू का शरबत और उसका रस त्रषा को बुझाता है।

दवा त्रषा और वमन को दूर करे पीपल की छाल जला के पानी में डालें जब गाद बैठजाय उसका नितरा पानी लेके पीवें।

अथवा कमलगट्टा, जौ कुट करके जिस बर्तन में लड़का पानी पीता होय डालदें और वही पानी बच्चे को पिलावें और वह हरी मींगी जो कमलगट्टा में होती है पीसकर बच्चे को पिलावें तो गरमी की त्रषा जाय।

अथवा नीम की पत्तियां पिंडोल की माटी में मिलाके गोला बना के आंच में डालें जब खूब गरम होजाय तब पानीमें ठंढा करके वह पानी पिलावें और जो त्यौस हो तो आरने कंडा जलाकर उसकी राख कांसी के बासन में डालें फिर उसमें पानी मिलाके उस बर्तन को प्यासे की टूंडी पर धरे तो उस समय जलन और गरमी और त्रषा दूर होजायगी।

अथवा आमले और कत्था मुंह में रखे तो त्रषा जाय।

## फ़सल दूध और रुधिर उदर में जमजाने की चिकित्सा में।

जो पेट फूलजाय और अचेतन्ता होय और शीतल पसीना होय तो यह उसके लक्षण जानने और कभी जाड़े का ज्वर हो और कभी खाली ज्वर हो आवे और जिसने रोग से प्रथम दूध पीया हो तो चिकित्सा उसकी इस भांति से करे।

अजीर की लकड़ी की राख करके ताजे पानी में मिलावें जब गाद नीचे बैठ जाय तब उस पानी को नितारले फिर उसमें राख मिलावें इसी प्रकार सात बेर करके उसको निर्मल पानी पिलावें और जो वमन करडालें तो अति उत्तम है।

अथवा पोदीना के अर्क में बूरा मिला के या पोदीना सूखा ही पीस के खाय तो रुधिर जमना दूर होय।

अथवा खुरफ़ादाना पानी में पीसकर खिलावें।

अथवा दो तोले चार माशे राई पानी में पीस के पीवें तो रुधिर को न जमने दे।

अथवा चन भून के खारी, नौन मिलाके काम में लावें तो गुण करै और कपूतर के बच्चे की हड्डी भूनकर चाबना गुण करै

## फ़सल फिसाद शहवत अर्थात् माटी, कोइला खाने को मन चले तो इसकी चिकित्सा में

उदर की सफ़ाई करै और जो साढ़ तीन माशे अजवायन नित्य खाय तो यह रोग जाय।

## फसल गिसियान और तिहके इलाज में

अर्थात् जी मचलाने और उबाकी लेने की चिकित्सा॥ जी मचलना तो वमन की आदि है और उबाकी इस प्रकार होती है कि चित्त वमन करने को चले पर कोई वस्तु न निकले और वमन यह है कि उदर में से कोई वस्तु मुंह के द्वारा निकलै।

जिस समय वमन विशेष होय और बंद न होय तो प्रत्येक के पूर्वरूप और लक्षण और चिकित्सा उसकी इस पुस्तक में लिखी हैं और क्रिया सहज से उसकी यह है कि थोड़ासा गरू लेके आग में गरम करके दो तीन बेर पानी में बुझावें और वह पानी पिलावें।

गोली मितली और वमन को गुण करे कपूर कचरी कूट छानकर मूंग के प्रमाण गोली बनाकर दो तीन गोलियां खाय।

अथवा रीठा की मिंगी तीन चार घड़ी पानी में भिगोवें जब नरम हो जाय तब थोड़ा २ चाखै तो मितली जाय।

अथवा मांस का पुराना दीया आंच में जलावें जब लौ उसकी बुझ जाय तब पानी में ठंढा करके उस पानी में से थोड़ासा पीवै तो अत्यन्त वमन और उबाकी बन्द होय।

अथवा इस गोली से पुरानी मितली दूर होय झरबेरी की गुठली की मिंगी तुलसी की पत्तियां मिश्री प्रत्येक साढ़ तीन माशे कालीमिर्च पौन दो माशे कूटछान कर पानी में जंगली बेर के प्रमाण गोलियां बनाकर एक गोली खाय।

अथवा थोड़ी मक्खी की बीट गुड़ में मिला के खाय तो वमन बंद होय।

अथवा साठी चावल पानी में भिगोवें वह पानी लेकर पीवैं तो मदिरा के पान करने की वमन की विशेषता दूर होय।

अथवा बादाम का शीरा पानी में निकाल कर पीवै तो वमन बंद होय।

यह क़ानून में लिखा है।

**अथवा** नीम की डाली कि उसमें पत्ता भी होय भूभल में गाड़े कि जब गरम होजाय पीसकर छानकर पीवै तो वमन और मितली दूर होय।

**अथवा** टाट जलाकर उसकी राख पानी में डालें जब राख नीचे बैठ जाय तब वह पानी नितारकर पीवैं।

**अथवा** इमली मुह में रक्खैं तो वाय की मितली और वमन दूर होय।

**अथवा** अनारदाना मुनक्का प्रत्येक सात २ माशे कालाजीरा एक माशे पीसकर थोड़ा २ दें।

**अथवा** पीपल की लकड़ी तथा सूखी छाल जला के इसकी राख एक तोले लेके माटी के वासन में सद पानी में मिला के जब गाद उसकी नीचे बैठ जाय तब उसको नितार पानी लेके पीवैं तो वमन बंद होय।

**अथवा** दो बताशों को घी गरम करके उसमें डालै फिर निकाल ठंडा करके एक बताशा एक घड़ी ठहर कर खाय तो कफकी वमन को गुण करे है।

**अथवा** बड़की डाढ़ी जलाकर उसकी थोड़ी राख खाय तो वमन बंद होय।

**अथवा** इलायचीकी जवारश वमनको बंद करती है और पाचक है और उदर को बलवान करती है अगर इलायची छोटी होय तो उत्तम है नहीं तो बड़ी लेय। साढ़े छै तोले पीसकर पावसेर बूरे की चाशनी करै और जो उसमें गुलाबजल मिलावें तो अति उत्तम है।

**अथवा** खट्टे नीबू का सादा शरबत वमन को आराम करै है। बहुधा करके वायु के वमन को खट्टा नीबू का रस सवा तीन छटांक सेरभर बूरे की चाशनी करै।

**अथवा** इमली का शरबत वाय की वमन को गुण करै और उदर को बल प्राप्त करै है और गरमी के ज्वर को गुण करै इमली के चीया निकाल के उस से आधा बूरा मिला के पानी में भिजोव फिर छान के उसका पानी लेके दूने बूरे की चाशनी करै।

**अथवा** अनार का शरबत वमन को बंद करै मीठे अनार का रस और बराबर के बूरे में चाशनी करैं।

**अथवा** शरबत फालसा बादी के वमन और उबाकी को गुण करै है और उदर को बलवान करै है अनार के शरबत के तुल्य है गरमी ज्वर और

रुधिर के फ़िसाद को गुण करे है और स्वाद का है भोजन के संग भी खाय काले रंग का मीठा फालसा का रस पानी तथा गुलाब में मिलाकर छानकर दूने क़द में चाशनी करे।

अथवा साढ़े तीन माशे चावलछड पानी में पीसकर काम में लाना कफ की वमन को गुण करे है।

अथवा नागरमोथा खाना वमन को गुण करे है।

अथवा पोदीना हरा आधसेर डेढ़ सेर पानी में औटाकर जब आधा रहै एक सेर क़द की चाशनी करें और साढ़े तीन माशे मस्तगी पीसकर मिलावे तो मितली उबाकी और हुचकी को गुण करे है।

अथवा मिर्च की गोली कि हिन्दू मनुष्य उस को मिर्चा और गुटका कहते हैं वमन और मितली को दूर करे है और पाचक क्षुधा लगावे है कालीमिर्च साढ़े तीन तोले पीपल पोने दो तोले अनारदाने साढ़े तीन तोले जवाखार साढ़े चार माशे कूट छान कर गुड़ में गोली बनावे मात्रा साढ़े तीन माशे

## फ़सल जिगर की बीमारियों का इलाज

इस्तसक़ा अर्थात् जलधर और इसकी आदि को सूयुलक़ीना कहते हैं और उसका पूर्व रूप यह है ऊपरी सरदी के सब दाप जोड़ों में आजाते हैं और जलधर के तीन भद हैं लहमी, जक़ी, तबली। लहमीमें सब जोड़ोंपर सूजन आ जाती है कलेजे की निर्बलता उसका पूर्व रूप है और जक़ी में पेट बढ़जाता है त्वचा भारी हो जाती है जिस समय स्पर्श करें तो भरी मश्कक तुल्य मालूम होय और तबली में पेट बढ़ जाता है और टूंडी निकल आती है और जब पेट पर हाथ मारें तो तबल सदृश शब्द मालूम होय लहमी अर्थात् वातोदर असाध्य है यूनानी किताबों में इसकी चिकित्सा में लिखा है कि पानी न पीवे पानी के बदले सौंफ तथा मकाय का अर्क पीवें जो पानी पर विशप चित्त चले तो गरम करके पीवें पर थोड़ा २ पीवें और आहार शोर्वा और जो रोगी को कंठ तक गरम बारू रेत में गाड़ दे तो गुण करे है और सूर्य की तरफ़ पीठ करके धूप में बैठ तो गुण करे और इतना व्यायाम करें कि जिसमें पसीना निकल आवे यह भी गुण दायक है।

अथवा रेवतचीनी का शरबत वातोदर को गुण करे है। रेवतचीनी डेढ़ तोला, कासनी के बीज दो तोले, कासनी की जड़ तीन तोले, सौंफ, शुद्ध लाख प्रत्येक सात २ माशे, क़ंद पाव सेर लेकर शर्बत बनावे मात्रा दो तोला।

अथवा यह दवा दे पुराना लोहे का मैल सम्रह तोले तीन बर बछिया के पेशाब में भिजोवै और तीस बर मठा में और तीन बेर कडुव तेल में बुझा कर कूट छान कर दस सेर बाछिया के पेशाब में मिलाकर लोह की कड़ाही में डाल के चूल्ह पर घरे जब पेशाब जल जाय और नोन सा जम जाय तब पौने दो माशे उस में से लेकर खाया करै॥

अथवा यह काढ़ा दे अजवायन, सोंफ औटाकर पिलावै तो बिना हरारत के वह पित्तोदर को गुण करे।

अथवा आड़ तीन तोल चना पाव सेर पानी में औटा कर जब आधा रहे छानकर पीवे तो जलधर की आदि को गुण करे है।

अथवा यह गोली जलधर को गुण करै आक के पत्ता हरे हरे पाव सेर, चौदह माशे हलदी, दोनों पीस कर उर्द प्रमाण गोली बनावे नित्य चार गोली सर्द पानी के संग खाय और नित्य एक गोली बढ़ाते जाय कि सात गोली तक पहुचावे और बाजी किताबोंमें इस प्रकार लिखा है ब्यालीस नग आक के पत्ता दो माशे हलदी बरकी लकड़ीका कोयला पांच माशे खूब महीन पीसकर घोट के खूब गरम करके उसमें मिलाकर उरद के प्रमाण गोलियां बनावे सुपेद दाग लिये एक गोली प्रात काल खाय और कफ ज्वर में चार गोली, गठियाबाय में दो गोली और प्रकृति के बदल के लिये और अर्द्धांग वाय दोष के लिये एक गोली प्रात काल चार दिन तक दे और जलधर में चार गोली से सात गोली तक काम में लावैं।

गुण जलधर वाले का चित्त स्नान करने को चले तो पानीमें खारी नोन डालकर उस पानी को धूप में धर के गरम करके उस जल से स्नान करै तो गुण दायक होय और जो खारी समुद्र के पानी से स्नान करे तो विशेष गुण दायक है।

और रेवतचीनी की टिकिया पातोदर को गुण करै है रेवतचीनी चौदह माशे-घुली लाख मजीठ सोंफ कासनी के बीज बालछड़ प्रत्येक सात २ माशे लेकर टिकिया बनावे मात्रा सात माशे की सिकजबी और मकोय के अर्क के संग लेनी।

एलुआ की गोली जलधर को गुण करै है। एलुआ चौदह माशे, बड़ी हड़का बकल अजवायन कालीमिर्च बिधारा प्रत्येक सात माशे कूट छानकर चने के प्रमाण गोलियां बनावे मात्रा साढ़े तीन माशे की।

दवा सिस की छाल औटाकर पीवे अकबरनामे में लिखा है कि एक

क्रिले में विशेष दिन व्यतीत होजाने के कारण धान अति पुराना होगया था उस अन्न को किले वाले मनुष्यों ने खाया तो उससे सूजन पैदा हुई फिर त्रिस मनुष्य ने सिर्स की छाल पान कीनी उसको आराम होगया और अब को यहां तक हुआ कि सिर्स की छाल सुवर्ण के मोल महगी बिकी।

दवाई जलधर की। अत्यन्त सड़ा हुआ हुक्के का पानी पीवै तो जलंधर को गुण करे है।

अथवा गाय का गोबर नोंन मिलाके लेप करैं तो जलधर दूर होय।

अथवा गोबर जलाके साढ़े तीन माशे राख उसकी नित्य खाय।

अथवा इन्द्रायन की जड़ औटा के पीना दोष को दस्तों के द्वारा पचाकर दूर करता है।

अथवा ऊट का पेशाब पीना गुण करता है और उसके पीने की यह क्रिया है कि पांच छै तोले पेशाब तीन माशे यड़ी हडका चकल मिलाके प्रातःकाल पीवे और जो पानी के बदले ऊंटनी का दूध पीवे तो विशेष गुण करे और भोजन भी यही समझे तो इसके तुल्य कोइ चिकित्सा नहीं है।

अथवा मूली के पत्तों का रस पीना गुण करै है।

अथवा काली बकरी का पेशाब और चौदह माशे बालछड़ उसमें मिला के पीवे तो जलधर दूर होय।

अथवा यह दवा करै तो भी जलधर दूर होय हरे करेला का रस पीने दो तोले निचोड़कर छानकर पीवे और जो उसमें थोड़ा सा शहद मिलाले तो दो तीन दस्त लाकर दोष को दूर करता है।

अथवा ककरौंद का रस तोले भर प्रातःकाल पीवें नित्य बढ़ाकर दस तोले तक पहुचावें।

अथवा केसर पाक जलधर और कड़ेपन और कलेजे और तापतिल्ली और उदर को गुण करे है केसर, तज, कूट, तगर बालछड़, अजमोद, रदनी, गुलाब के फूल, कासनी के बीज, प्रत्येक दो भाग बीजाबोल, रेवतचीनी एक २ भाग शहद तिगुना मिलाके माजू बनावे मात्रा चार माशे तक सौंफ के अर्क के संग लेना।

अथवा यह गोली जलधर को गुण करै॥ शुद्ध गंधक और पारा, हड़ बहेड़ा, आमला, सज्जी, जवाखार, कालानोंन, सेंधानोंन, साम्भरनोंन, सोंठ, कालीमिर्च, भुना सुहागा, सब बराबर लेकर और जमालगोटा दो भाग दवाई

कूटछान कर नीबू के रसमें इक्कीस बेर घोट के सुखा के कालीमिर्च के प्रमाण गोलिया बनावे मात्रा एक गोली ऊटनी के दूध के संग लेनी।

अथवा यह चूरन ले तो वातोदर और पित्तोदर दोनों दूर होंय सोंठ नागरमोथा, चीता, सुपेद जीरा, कटेरी, हलदी, गजपीपल, पीपलामूल, बराबर कूट छानकर चूरन बनावे मात्रा तीन टक गरम जल के संग।

अथवा अजमोद, वायविडंग, चीता, कालीमिर्च, पीपल, पीपलामूल, सोंफ, कालानोंन प्रत्येक साढ़े तीन माशे पाच नग हड़का वक्कल, सोंठ तीन तोले कूट छानकर चूरन बनावे मात्रा सात माशे सोंफ के अर्क के संग लेय।

अथवा अजमोद, सोंफ, रदनी, तगर, कड़वी कूट रेवद चीनी प्रत्येक सात २ माशे नागरमोथा, बालछड़ प्रत्येक पांच २ माशे, कालाजीरा दस माशे कूट छानकर सात माशे लें तो वातोदर जाय।

अथवा मुंडी को चूरन कचनार के रस में गूंध के रोटी पकाकर नोंन के संग खाय और पानी की जगह कचनार के पत्ता औटाकर पीवे या उसका रस निकालकर पीवे और कचनार के पत्तों के काढ़े के सिवाय खाने पीने हाथ पांव धोने नहाने में और दूसरा पानी काम में न लावें तो ईश्वर की कृपा से सात दिन के बीच में गुण मालूम होय यह मुजरबात अकबरी में लिखा है।

अथवा धोंधीफली माशे भर नित्य खाया करै और भोजन में मूंगकी खिचड़ी खाय।

अथवा यह दवा जलधर को गुण करै सुपेद जीरा कूट के तीन भाग, कंधी जौकुट नो भाग उस में से तोले भर रात्री के समय एक प्याले भर पानी में भिजोवे प्रातःकाल औटावे जब आधापानी रहे तब छान के गुनगुना २ पीवे तो जलधर दूर होय।

अथवा जो पेट बढ़जाय तो यह दवा करै दो तोले चार माशे शहद दूने पानी में मिलाके औटा के कई दिन पर्यंत इसी प्रकार पीवें और बहुधा करके यह रोग बच्चों के बहुत होता है।

गुण जो जलधर वाला गेहू की रोटी न खाय और जौ की रोटी खाय तो उत्तम है और जो निरे जौ की रोटी न खाई जाय तो गेहू के चून में जौ का चून मिलाके उसकी रोटी खाय।

अथवा यह गोली उस स्त्री को गुण करै है जिसका जन्मे के पीछे पेट

बढ़ गया होय मिर्च, पीपल, पीपलामूल, बच, चीता, छर्बीला, नागरमोथा, वायबिड़ग, देवदारू, त्रिफला, कूट, चीनावोल, सौंफ, गजपीपल, इन्द्रजौ, प्रत्येक साढ़े तीन २ माशे निसोत दस माशे, कूट छान कर सब के बराबर पुराना गुड़ मिलाके दो माशे के प्रमाण गोलियां बना के प्रात काल के समय नित्य पंद्रह दिवस पर्यंत एक गोली खाय।

अथवा यह लेप करे तो जन्म के पीछे जिस स्त्री का पेट बढ़ गया होय उसको गुण करे इन्द्रायन को पानी में पीस के लेप करे।

अथवा लाख की माजून जलधर और उदर की सरदी और कलेजे की सरदी को गुण करे धोई हुई लाख चार भाग, बालछड़, रेवतचीनी प्रत्येक तीन २ भाग, तगर, अजमोद प्रत्येक दो २ भाग, कड़वा कूट कड़वे बादाम की मींगी, मिर्च, सोंठ, जीरा, तेजपात, मस्तगी प्रत्येक-एक २ भाग तिगुने शहद में माजून बनावे।

अथवा यह दवा जलधर दूर करे बारह नग टीड़ियों के हाथ पांव दूर करके पीस कर चौदह माशे दन्बुल्लास के संग खाय।

अथवा नील, अफ्तलास, कूट छानकर बच्चों को चार जौ भर और तरुण को दस माशे तक देनी।

अथवा लाख की टिकिया बनाकर दे तो जलधर दूर होय लाख चार भाग, रेवतचीनी, कासनी के बीज, खरबूजा के बीज, खीरा ककड़ी के बीज प्रत्येक तीन भाग, मजीठ, सौंफ, मकोय, अजमोद, बालछड़, तज प्रत्येक दो दो भाग, अजवायन, कूट, प्रत्येक एक २ भाग लेके टिकिया बनावे मात्रा सात, तीन माशे से साय पावे तक शरबत बिजूरी के संग लेना।

अथवा बकरी की मैंगनियां, गाय का गोबर, गोखरू सिरके में मिला-कर लेप करे।

अथवा नोन बावछड सिरके में मिलाकर लगावे।

## फ़सल यरक़ान के इलाज अर्थात् कमल बाय की चिकित्सा में

यह त्वचा की तरफ़ बाय पित्त की दुर्गन्धि जारी होने के कारण से पैदा होती है। जो पित्त से पैदा हो उसे पित्त की कमल बाय कहते हैं। और जो बाय से हो उसे बाय की कमल बाय कहते है। और जिस में दुर्गन्धि

कूटछान कर नीबू के रसमें इक्कीस बेर घोंट के सुखा के कालीमिर्च के प्रमाण गोलियां बनावे मात्रा एक गोली ऊंटनी के दूध के संग लेनी।

अथवा यह चूरन ले तो बातोदर और पित्तोदर दोनों दूर होंय सोंठ नागरमोथा, चीता, सुपेद जीरा, कटेरी, हलदी, गजपीपल, पीपलामूल, बराबर कूट छानकर चूरन बनावे मात्रा तीन टंक गरम जल के संग।

अथवा अजमोद, बायविड़ंग, चीता, कालीमिर्च, पीपल, पीपलामूल, सोंफ, कालानोंन प्रत्येक साढ़े तीन माशे पांच नग हड़का बकल, सोंठ तीन तोले कूट छानकर चूरन बनावे मात्रा सात माशे सोंफ के अर्क के संग लेय।

अथवा अजमोद, सोंफ, रदनी, तगर, कड़वी कूट, रेवंद चीनी प्रत्येक सात २ माशे नागरमोथा, बालछड़ प्रत्येक पांच २ माशे, कालाजीरा दस माशे कूट छानकर सात माशे लें तो बातोदर जाय।

अथवा सुठी को चूरन कचनार के रस में गूंध के रोटी पकाकर नोंन के संग खाय और पानी की जगह कचनार के पत्ता औटाकर पीवे या उसका रस निकालकर पीवे और कचनार के पत्तों के काढ़े के सिवाय खाने पीने हाथ पांव धोने नहाने में और दूसरा पानी काम में न लावें तो ईश्वर की कृपा से सात दिन के बीच में गुण मालूम होय यह मुजरबात अकबरी में लिखा है।

अथवा घोंघीफली माशे भर नित्य खाया करै और भोजन में मूंगकी खिचड़ी खाय।

अथवा यह दवा जलधर को गुण करै सुपेद जीरा कूट के तीन भाग करो जोकुट नो भाग उस में से तोले भर रात्री के समय एक प्याले भर पानी में भिगोवे प्रातःकाल औटावे जब आधापानी रहे तब छान के गुनगुना २ पीवे तो जलधर दूर होय।

अथवा जो पेट बढ़जाय तो यह दवा करै दो तोले चार माशे शहद दूने पानी में मिलाके औटा के कई दिन पर्यंत इसी प्रकार पीवैं और बहुधा करके यह रोग बच्चों के बहुत होता है।

गुण जो जलधर वाले गेहूं की रोटी न खायं और जौ की रोटी खायं तो उत्तम है और जो निरे जौ की रोटी न खाई जाय तो गेहूं के चून में जौ का चून मिलाके उसकी रोटी खाय।

अथवा यह गोली उस स्त्री को गुण करै है जिसका जन्ने के पीछे पेट

बढ़ गया होय मिर्च, पीपल, पीपलामूल, चव, चीता, छबीला, नागरमोथा, वायविड़ंग, देवदारु, त्रिफला, कूट, बीजाबोल, सोंफ, गजपीपल, इन्द्रजौ, प्रत्येक साढ़े तीन २ माशे निसोथ दस माशे, कूट छान कर सब के बराबर पुराना गुड़ मिलाके दो माशे के प्रमाण गोलियां बना के प्रात काल के समय नित्य पंद्रह दिवस पर्यंत एक गोली खाय।

अथवा यह लेप करे तो गर्भ के पीछे जिस स्त्री का पेट बढ़ गया होय उसको गुण करे इन्द्रायन को पानी में पीस के लेप करे।

अथवा लाख की माजून जलधर और उदर की सरदी और कलेजे की सरदी को गुण करे धोई हुई लाख चार भाग, बालछड़, रेवतचीनी प्रत्येक तीन २ भाग, तगर, अजमोद प्रत्येक दो २ भाग, कड़वा कूट कड़वे बादाम की मींगी, मिर्च, सोंठ, जीरा, तेजपात, मस्तगी प्रत्येक एक २ भाग तिगुने शहद में माजून बनावे।

अथवा यह दवा जलधर दूर करे बारह नग टीड़ियों के हाथ पांव दूर करके पीस कर चौदह माशे इक्जुल्लास के संग खाय।

अथवा नील, अमलतास, कूट छानकर बच्चों को चार जौ भर और तरुण को दस माशे तक देनी।

अथवा लाख की टिकिया बनाकर दे तो जलधर दूर होय लाख चार भाग, रेवतचीनी, कासनी के बीज, खरबूजा के बीज, खीरा ककड़ी के बीज प्रत्येक तीन भाग, मजीठ, सोंफ, मकोय, अजमोद, बालछड़, वग प्रत्येक दो दो भाग, अजवायन, कूट, प्रत्येक एक २ भाग लेके टिकिया बनावे मात्रा सात, तीन माशे से साढ़े माशे तक शरबत बिजूरी के संग लेना।

अथवा बकरी की मैंगनियां, गाय का गोबर, गोखरू सिरके में मिला-कर लेप करे।

अथवा नोन बालछड़ सिरके में मिलाकर लगावे।

## फ़सल यरक़ान के इलाज अर्थात् कमल वाय की चिकित्सा में

यह त्वचा की तरफ़ वाय पित्त की दुर्गन्धि भारी होने के कारण से पैदा होती है। जो पित्त से पैदा हो उसे पित्त की कमल वाय कहते हैं। और जो वाय से हो उसे वाय की कमल वाय कहते हैं। और जिस में दुर्गन्धि

होय उसका मल वाय में ज्वर आजाता है उसकी सहज चिकित्सा यह है कि इमली का पानी और कासनी का शीरा और सिकंजवीन सादा मिलाके काम में लावे सिकंजवीन सिरका दो भाग कद तीन भाग की चाशनी करे।

अथवा मलियागिर चन्दन गुलावजल हो तो उत्तम है नहीं तो पानी में पांच माशे आंबा हलदी पीस कर सात माशे शहत मिला के खाय और सात दिन तक दाल भात का भोजन करे।

अथवा चंडाल रात को पानी में भिजो कर प्रात काल उसका निथरा पानी लेके दो तीन बूद नाक में टपकाना कमल वायको दूर करता है।

अथवा बाजी २ दवा के सग बकरी की मैंगनी खाना कमल वाय को दूर करता है यह तिब्ब फ़रदी में लिखा है लौंग हरी तीन पाव, रात को पानी में भिजो कर रक्खे प्रातःकाल उसका निर्मल पानी पीवै और दाल भात का भोजन करे तो कमल वाय जाय।

अथवा बबूर की फली सुकाहुवी आमले प्रत्येक सात माशे को छूं करके सेर भर घूरे के सग औटावे जब चौथाई भाग रहे थोड़ासा बूरा मिल के छान के पीवे तो कमल वाय जाय।

अथवा कड़वी तूमड़ी पानी में पीसकर नाक में टपकावे तो कमल वाय जाय।

अथवा सात माशे कंघी पीसकर शहत में मिला के चाटे और दाल भात खाय तो कमल वाय जाय।

अथवा सात माशे विनौले रात को पानी में भिगो के प्रात काल पीस के उनका पानी छान के सेंधा नोन मिलाके पीवे और खटाई और बादी का परहेज करें।

अथवा रीठा, गावजुबां दो तोले चार माशे पाव सेर पानी में रात के समय भिजोवें और प्रात उसका निर्मल पानी पीवे तो ईश्वर की सहायता से सात दिन में आराम होय।

अथवा दो तीन कसौंदी की पत्ती दो तीन काली मिर्च के सग पीस के पीवे।

अथवा यह शरबत कलेजे की गरमी और कमल वाय को गुण करे चंदन चूरा मुनक्का दो तोले जरिश्क कासनी के बीज खीरा ककड़ी के बीज

प्रत्येक दो तोले भर सेंधानोन, इलायची के दाने प्रत्येक सात २ माशे क़न्द पाव सेर लेके शरबत बनावे मात्रा तोले भर मुनासिब आब शीरीं के संग।

हिन्दी दवा कमल वाय को गुण करे तरुण मनुष्य को तीन माशे चूना पकी केले की फली के टुकड़े में धर कर खिलावे ऊपर से बाकी फली को खिलावे और बच्चों को माशे भर चूना चौथाई फली बहुत है।

अथवा यह चूरन दे तो कमल वाय जाय बबूर के फूल मिश्री बराबर लेके पीस के तोले भर खाय।

अथवा सात दाने कलौंजी के स्त्री के दूध में पीसके नाक में टपकावे तो कमल वाय की जरदी जो पीछे रहजाती है दूर होय।

अथवा नीबू का रस नेत्र में टपकाव।

अथवा सिरके में डाली मूली का अचार खाना गुण करता है।

अथवा कहरवा लटकाना और पीले कपड़ा पहरना कमलवाय को गुण करे है।

अथवा

मेहदी के पत्ता सात माशे जौ कुट करके रात को पानी में भिगोवे प्रात काल उसका निथरा पानी पीवे तो सात दिन में कमलवाय जाय।

अथवा कलौंजी का काढ़ा पीवे कमलवाय जाय।

## फसल अमराज तहाल के इलाज में

अर्थात् तापतिल्ली की चिकित्सा में उसका कड़ा होने का पूर्व रूप वादी से रुधिर का गाढ़ा होना है और ज्वर में बे तदबीरी से पानी पीना यह भी उसका पूर्व रूप है इस रोग में कठिन से आराम होता है।

चिकित्सा जेमने हाथ की फ़स्द खोलना गुण करे है।

गुण जो तिल्ली वाले रोगी के दहने हाथकी नस कपड़ा की बाती जला के दाग दें और बहुत दिनों तक उसको बहने दें तो बहुत गुण करे।

विधि

चूने की कली थोड़ी रीठे की मींगी में कूटकर केलाकी पकी फली के टूक में धर के दहने हाथ के पहुंच के नीचे की तरफ़ जोड़ पर बीच की उंगली के सामने एक पहर तक मोटे कपड़ा से बंधा रहने दे कि चूने की तेजी से वहां पर फफोला पड़जाय फिर खोल डाले तो निश्चय आराम होगा।

अथवा सरसों का तेल गुनगुना २ तिल्ली पर मलै।

अथवा अजवायन जितनी खासके दोनों समय खाया करे।

अथवा भुना सुहागा एक भाग राई तीन भाग दोनों को महीन पीस कर एक २ माशे सभा सवेरे खाया करे वा नींबू का रस एक तोले आठ माशे प्याज का रस एक तोले आठ माशे परस्पर मिलाकर चौदह दिन पर्यन्त पीवे और सिवाय नर्म वस्तु खिचड़ी जैसी कि दाल भात के और कुछ न खाय या नौसादर पौने दो माशे मूली के जल में मिलाकर पीवें और मूली तथा तिल बराबर पीस के तिल्ली पर बांध ॥

अथवा चूने की कली महीन पीसकर शहद में मिलाकर तिल्ली पर मलें और लेप करें ॥ और उस पर अजीर के पत्ते बांधे ॥

अथवा शीतरज सिरकेमें पीसकर लगावें तिल्ली के शोथ को घुलाता है

अथवा मूली के बीज पीसकर सिरके वा सिकंजबीन में मिलाकर खाना तिल्ली को दूर करता है ॥

अथवा करील की सूखी कोंपल एक तोले पौने चार माशे कालीमिर्च पौने आठ माशे कूट छान कर प्रातःकाल पानी के संग पिये तिल्ली की सख्ती को दूर करता है।

अथवा गेहूं की भुसी और लहसन की मींगी जलाकर क्षार उस की राख सिरके में मिलाकर गुनगुना लेप करे और प्याज तिल्ली के रोगी के गले में लटकाने से गुण करती है जो तिल्ली वाला अपना वा बालक का मूत्र तीन चुल्लू भर पिये और प्रति दिन ऐसा ही करे तो तिल्ली दूर होय ॥

अथवा मनुष्य जो तरुण हो छ माशे सज्जी और जो बालक हो दो माशे गुड़ में मिलाकर यदि ज्वर न होय तो खाय और खटाई तथा बादी वस्तुओं से बचा रहे।

चूर्ण कि तिल्ली और वायशूल और तबियत नरम करने के लिये गुणदायक है अजवायन आधसेर, गुआर पाठा ताजा बीस नग, त्रिफला त्रिकुटा पांचों निमक, सफ़ेद सज्जी, कटेरी, त्रिवी, कालाजीरा, अजमोद, सोंफ, बिधारा, प्रत्येक साढ़े तीन माशे घी गुआर पाठे के रस में भिगोकर छाया में सुखावे और कूट छानकर रक्खे, मात्रा तीन माशे तक ठंडे पानी के संग दे।

अथवा झाऊ की पत्तियां साढ़े तीन माशे सुखा कूट छानकर साढ़े तीन

माशे बूरा मिलाकर खाय तथा ऊट का मूत्र पीना तिल्ली को गुण करता है और झाऊ की पत्तियों का अर्क तथा उसका पानी शहद मिलाकर पीना तिल्ली को गुण करता है।

अथवा नमदे का टुकड़ा सिरकेमें भिगोकर तिल्ली पर बांधे गुण करता है

माजून कि तिल्ली के लिये परीक्षित है। क्रिमकी जड़ का छिलका इफ़्तीमून बराबर शहद में मिलाकर माजून बनावे और प्रति दिन साढ़े दस माशे खाय।

दवा तिल्ली की सख्ती को दूर करती है कबाबा, पुष्करमूल, जवाखार, कालीहड़, हींग, सेंधानोन, सोंचरनोन, कालीविडग, शीतरज, समुद्रफैन अजवायन बराबर कूट छानकर दोनों समय एक २ तोले खाय।

फ़रास के पत्तों का शरबत कि तिल्ली को गुण करे फ़रास की पत्तिया पावसेर दो दिन दो सेर जल में भिगोकर औटावे जब तीसरा भाग रहे छानकर पाव सेर बूरे में चाशनी करे मात्रा दो तोले।

## फ़सल इलाज अमराज अमआ अर्थात् आंतों की बीमारियों की चिकित्सा में

इसहाल अर्थात् दस्तों का आना यह कई प्रकार से होता है जो दस्त उदर के हों तो फ़ारसी में उसे खलफ़ा और हिन्दी में संग्रहणी कहते हैं और जो कलेजे से हों जूसन्तारिया कहते हैं और यह रुधिर का दस्त है मांस के धोवन जैसे दस्त आते हैं या कलेजे की स्थिति है उससे पीब निकलता और जो आंतों से हो तो उसको सहज जलकुल अम और जहीर अर्थात् पेचशवा पेचक कहते हैं इसका विशेष हाल बड़ी २ पुस्तकों में लिखा है इस स्थान पर कई एक सरल औषधि जो दस्तों को गुणदायक हैं लिखी जाती हैं।

नरकाचूर की जवारिश अर्थात् पाक कि वाय को दूर करता है और संग्रहणी को गुणदायक है सफ़ेद बूरा-पावसेर, नरकाचूर पीस के एक तोले साढ़े पांच माशे पाक बनाय मात्रा दो तोले।

आमले का सादा पाक जो उदर रोग में वर्णन हुआ है गुण करता है।

आमले की गोली कि दस्तों को रोकती है संग्रहणी और पेचक को गुणदायी है एक तोले आमले थोड़े पानी में भिगोदे जब नर्म होजाय पीसकर और कालानोन मिलाकर जंगली बेर के समान गोलियां बनावे और दोनों समय एक २ गोली खाया करें।

**गोली** कि दस्तों को गुण करे राळ, पाषाणभेद, बेलगिरी, नरकाचूर, आंवळे, अफ़ीम, बबूर का गोंद भुना हुआ, भुनी इन्द्र, माई, मुनक्का, भुनी हुई अजवायन, गेरू, गुल अनार, सब कूट छानकर बराबर और चने के बराबर गोळियां बना के एक एक गोली दोनों समय खाया करे ।

**अनार की गोली** कच्चा अनार मिट्टी में लपेटकर भूभल में रक्खें जब पकजाय मिट्टी उतारकर अनार को कूटपीस कर आंवला, बबूर का गोंद बेल गिरी की भुनी मींगी, अजवायन प्रत्येक दो माशे, अफ़ीम नरकाचूर एक माशे पीसकर उसमें मिलावें और मूग की बराबर गोलियां बनाकर सझा सबेरे खाया करें।

**जायफल की जवारिश** काबिज़ अर्थात् विष्टम्भी और संग्रहणी तथा उदर की सख़ती को गुण दायक है और पाचन शक्ति को प्रबल करती है बालछड़, अजवायन, भुनी सौंफ भुनी सोंठ, नागरमोथा प्रत्येक एक तोले पांच माशे गुलनार, माई, बड़ी इलायची के दाने प्रत्येक एक तोले साढ़े पांच माशे अम-लतास एक तोला नौ माशे शहद व बूरे में चाशनी करे ।

**शिंगरफ की गोली** कि दस्तों को रोके सुहागा एक माशे, शिंगरफ़ दो माशे अफ़ीम चार माशे कूट छान कर कालीमिर्च के प्रमाण गोळियां बनावे ॥

लिखा है कि जो रात्रि के समय दस्त अधिक आवें तो यह गोळी शहद में मिलाकर खाय और जो दिन में दस्त अधिक आवें तो नीबू के रस में मिलाकर सेवन करे ॥

**अथवा** शिंगरफ़, लौंग, अफ़ीम तीनों बराबर मिश्री कूट छान कर चार माशे के प्रमाण गोलियां बनावे मात्रा एक गोली की ॥

**गोली** कि रुधिर और पित्त के दस्तों को गुण करे बबरी के दाने सात माशे, माजू, अनारका छिलका प्रत्येक पौने दो माशे, अमलतास दो तोले ग्यारह माशे, मुनक्का साढ़े दश माशे, बबूर का गोंद कूट छान कर गोलियां बनावे मात्रा दो गोली तक देवे ॥

## विष्टम्भी गोली

कि कफ़ के दस्तों को दूर करती है और पाचक है कालीमिर्च पीपल, सोंठ, लौंग, अकरकरा प्रत्येक साढ़े तीन माशे, अफ़ीम सात माशे, अदरक के जल में पीसकर चने के प्रमाण गोळियां बनावे मात्रा एक गोली ॥

**अथवा** रसौत, गेरू प्रत्येक डेढ़ तोले, मुर्दासंग तीन तोले, पीसकर चने के समान गोलियां बना के दोनों समय एक २ गोली खावे ॥

**गोली** कि बालकों के दस्तों को गुण करे ॥ यदि वमन हो तो भी गुण करती है सफ़ेद कत्था, गुलनार प्रत्येक तीन माशे जहरमोहरा पीस के आमला, बबूर का गोंद, बेलगिरी की मींगी भुनी हुई, प्रत्येक दो माशे, अफ़ीम, माजू, सौंफ भुनी, सफ़ेद जीरा प्रत्येक एक माशे कपूर एक रत्ती, कालीमिर्च के बराबर गोलियां बनाकर प्रकृत के अनुसार दें और कभी जहरमोहरा के बदले बंसलोचन मिलावे और कभी बंसलोचन बढ़ावे हैं और जो भय हो तो कपूर न मिलाव ॥

**गोली** कि अतीव विष्टम्भी है मुनक्का बीजों सहित सात नग, आम की गुठली एक नग, अफ़ीम चार रत्ती, कूट छान कर परस्पर मिलाकर सात गोलियां बनावे और प्रतिदिन एक गोली खाय ॥

**माजू की गोली** कि दस्तों के रोकने में शीघ्र गुण करती है और आंतों के घाव को भी गुणदायक है ॥ माजू चौदह माशे, अफ़ीम दो दिरम, अर्थात् सात माशे, अजवायन साढ़े चार माशे चने के बराबर गोलियां बनावे मात्रा एक गोली ।

**नकछिकनी की गोली** उन दस्तों को गुण करती है जो नाभी के सरक जाने सो हों । नकछिकनी भलाकर अजवायन, सोंठ बराबर कूट छान कर एक माशे गुड़ मिलाकर गोलियां बनावे और घृत के संग खाय ।

**लेप** कि नाभी के सरक जाने को गुण करे फिटकरी साढ़े दस माशे, माजू तीन नग कूट छान कर सिरके में मिलाकर लगावे ऊपर से पट्टी दृढ़ कर बांधे ॥

**गोली** कि दस्तों को रोकती हैं भुनी सोंठ, माई, पठानीलोद, सफ़ेद राल, धाय के फूल, मीठे इन्द्रजौ, बेलगिरी की मिंगी, मोचरस, आम की गुठली, भुना छुहारा, कालीमिरच कूट छान कर गोलियां बनावें ।

**अथवा** भुनी भंग, बेर की पत्तियां, नकचूर, बराबर कूट पीस कर चने के प्रमाण गोलियां बनाकर दोनों समय खाय ॥

**गोली** कि आंतों के छिलजाने और रुधिर के दस्तों को जो बिना आंव के हों गुण करे गेरू, कत्था, राल, कतीरे का गोंद, कौंच के छिले बीज, बेल-

गिरी की मींगी कूट छान कर जगली बेर के प्रमाण गोलियां बनाकर दोनों समय एक २ गोली खाया करें।

गोली कि लड़कों के दस्तों को गुण करे गुलनार एक नग, इलायची, अफीम प्रत्येक एक माशे चाकसू, रसौत, नरकाचूर, सफ़ेद जीरा, हल्दी, नीम की छाल, बकायन की कोंपल, बबूर की कोंपल, प्रत्येक दो माश कूट छानकर मूंग की बराबर गोलियां बनाकर मात्रा दो गोली तक दे सके हैं।

गोली कि बच्चों के हरे दस्त को गुण करें। बबूर की पत्तियां, लौंग, मुर्दासंग, गुलनार, केसर, नीम की कोंपल, सौंफ, कालाजीरा, सफ़ेद जीरा, सोंचर नोन, तज, अमलताश, कायफल बिड़ंग प्रत्येक सात माशे महीन पीस कर चने के प्रमाण गोलियां बनाकर दोनों समय एक २ गोली दें और कभी मुर्दासंग के बदले जहरमोहरा या बंसलोचन और कभी तज के बदले भुनी कौड़ी मिलाते हैं।

## इलायची का चूर्ण

विष्टंभी और पाचक है भुनी सौंठ, सौंफ भुनी हुई, बड़ी इलायची का छिलका बराबर पीस कर फक्की बनावें और एक हथेली भर खाया करे।

## कौड़ी का चूर्ण

संग्रहणी को गुण करता है। कौड़ी मिट्टी की छोटी घड़िया में रखकर, कपरमिट्टी करके गरम तनूर में रखे जब ठंढा हो निकालकर पीसे उस में से साढ़े तीन माशे सात माश शहद में थोड़ासा नोन मिला कर खाय साठी चावल का भात दूध के संग भोजन करे।

## गोली हिन्दी

कि दस्त और खूनी बवासीर को तथा पेचक और रग के पीले पन को दूर करे। मस्तगी, कालीमिर्च, बंसलोचन, अनारदाना, आम की गुठली की मींगी पीसकर मुलहटी धाईधवा के फूल, माजू सब बराबर पोस्त के डोड़े के रस में गोलियां बनावें मात्रा एक टांक साठी चावल के संग खाय तथा भात और मूंग की दाल भोजन करे।

## काली हड़का चूर्ण

कि संग्रहणी और पेचक रत्य के लिये गुणदायक है इस घृत वा रोगन बादाम में भूनकर दो तोले पोस्त के डोड़े घी में भूनकर एक तोले कूट छानकर फक्की बनाकर बराबर का चूर्ण मिलावे मात्रा एक तोले प्रातःकाल और सायं

माशे सायकाल को खाया करे ग्रन्थ कर्त्ता ने बबूर का भुना गोंद मिलाया था अत्यन्त गुण किया।

## तज का चूर्ण

कि दस्तों को रोकता है। तज, गुलनार, सुपारी के फूल सब बराबर कूट छानकर माकृति के अनुसार पानी के साथ फांके।

## सौंफ का चूर्ण

कफ के दस्तों को गुण करे और उदर को बल देने वाला तथा वाय को दूर करने वाला है सौंफ को घी में इतना भूने कि लाल होजाय फिर कूट छान के पूरा मिलाके सात माशे ठंडे जल के साथ खाया करें।

## अनार का चूर्ण

कि पित्त के दस्तों को गुण करता है खट्टे अनार के दाने, भुना स्याह जीरा प्रत्येक एक तोला साढ़े पांच माशे, गूगल, पिसा हुआ धनियां चौदह माशे, अनार का फूल, बबूल का गोंद प्रत्येक साढ़े तीन माशे फक्की बनावे मात्रा सात माशे तक है।

## धनिये का चूर्ण

कि रुधिर के दस्त रोकने में जो बिना आम के हों परीक्षित है जामन की गुठली जलाई हुई, बेर की गुठली जलाई हुई, बारह सींगे का सींग जलाया हुआ, भुनी हींग, भुने पोस्त के दाने, भुनी मुनक्का प्रत्येक साढ़े तीन माशे, काली हड़, सौंफ, अनारदाना, धनिया, चूका के बीज, बबूर का गोंद, निशास्ता, सियाह जीरा, सफेद जीरा, कुलफा के बीज, सोंठ, ईसबगोल, बालगा, नाखून प्रत्येक सात माशे लेके भूनकर कुलफ के बीज, ईसबगोल और बालगा को साबित रक्खें और अतीस बावा के फूल, माई, आंवला, बेलगिरी की मींगी राल, सफेद कत्थो, कसीरा, कौंच के बीजों की मिंगी, बड़ी इलायची का छिलका, नकोचूर अनारके फूल प्रत्येक पौने दो माशे कूट छानकर फक्की बनाय मात्रा प्रकृति के अनुसार नौ माशे तक पानी के संग देवे।

अथवा सोंठ, सौंफ, राल, भुना छुहारा, कालीहड़ घीमें भुनी हुई बेल-गिरी की मींगी, सब बराबर लेकर फक्की बनाय॥

अथवा अनार की कली, बबूर की पत्तियां, भुनी सौंफ प्रत्येक थोड़ा जलाया हुआ पोस्त के डोडा सब औषधियों के बराबर कूट छान कर फक्की

दवा कि दस्त और पेचक को गुण करे। आम की छाल लेकर काला छिलका उतार कर भीतर का जो कि पीलाहट लिये होता है छककर पानी में घिसकर और थोड़ा जल उसमें मिलाकर शीघ्र पीलें क्योंकि यदि एक पल की देर होगी तो जम जायगा फिर पिया न जायगा इस दवा के सेवन करने से तीन दिवस में आराम होता है।

दवा कि उस पेचक को गुण करती है कि जो गरमी के साथ में हो भुना ईसबगोल सात माशे, बबूर का गोंद, गेरू प्रत्येक साढ़े तीन माशे, अजवायन पौन माशे, और जो गरमी नहीं किन्तु अफरा हो तो भुनी हारयों सात माशे, भुनी अलसी, बबूर का गोंद, गेरू प्रत्येक साढ़े तीन माशे ककाल पौने दो माशे, अजवायन पौन माशे।

## द्वितीया दवा

सत्य पेचक के वास्ते रेंडी के बीज, बबूर का गोंद दोनों भूने बराबर पीस कर और रेंडी के बीजों को साबित रखकर एक तोला सफेद जीरे के शीरे में मिलाकर पियें।

अथवा बेर की पत्तियां साढ़े तीन माशे, सफेद जीरा पौने दो माशे पीस के पियें।

अथवा राल, कत्था, बेलगिरी की मींगी, कोंच के बीज, बराबर कूट छानकर सात माशे तक खाय।

## चूर्ण

कि आंतों के घाव और रुधिर के दस्तों को गुण करे कतीरा, बारहसींगे का सींग, जलाकर बराबर पीसकर फक्की बनावे मात्रा साढ़े चार माशे।

अथवा अजवायन पांच माशे, सफेद जीरा चार माशे, अफीम दो रत्ती महीन कूटछान कर तीन मात्रा कर और साठी चावलों के संग खाय और खिचड़ी भोजन करे।

काढ़ा कि पेचक सत्य को गुण करे धावा के फूल, सेमर का गोंद, बरो, बर पानी में औटाकर छानकर पिये और गुनगुन मीठ जल से हुकना अर्थात् वस्तिकर्म करना प्रेचक दूर करने में परीक्षित है।

## दवा

कि पेचक तथा रुधिर और कफ के दस्तों को गुण करे मरोरफली एक

तोले आठ माशे जल में भिगोकर हाथ से मळे फिर छानकर पिये और खिचड़ी भोजन करे खटाई और सलौनी वस्तुओं से बचे।

अथवा सांकर की फळी पकाकर भात के संग खाय।

अथवा सफेद राल, भूरा प्रत्येक एक तोले आठ माशे, पोस्त का डोडा एक नग भुना हुआ कूट छानकर एक हथेली भर खाय।

## मुलैयन चूर्ण।

कि सत्य पेचक को गुण करै। गेरू रैहां के बीज भुने हुए दोनों साबित रखकर भूका के बीज प्रत्येक सात माशे, अनार का फूल, बबूर का गोंद, निशास्ता प्रत्येक साढ़े तीन माशे कूट छानकर फक्की बनावै।

हड़ का चूर्ण कि बिष्टमी पेचक को गुण करे और उदर की पीड़ा को गुण करै, काबली हड़ घी में भूने जब फूलजाय बराबर पीसकर टिकिया बनावे मात्रा साढ़े चार माशे। मर्दन। आंब की छाल दही के जल में पीसकर नाभि के आसपास मळें और बाजों ने सिरके में पीसकर मर्दन करना लिखा है।

अथवा आंवले घी में पीसकर नाभि के गिर्द मंडल बनावे और मंडल का किनारा ऊंचा रखे फिर उसमें अदरक का रस भरदें और इसी भांति थोड़ी देर रहने दें यदि पानी के दस्त आते हों तो बंद होजांय मुजर्रिबात अकबरी में लिखा है कि यह औषधि सब दवाइयों की राजा है।

## दवा

कि संग्रहणी को गुण करे हरी बेलगिरी भूनकर और थोड़ी शक्कर मिला कर एक तोले खाय।

## गुण

दस्तों में वमन कराना दस्त को रोकता है और कैथी के बीज भूनकर नौ माशे नीम के शहद में मिलाकर खाना और गूगल की कोंपळ एक तोले पानी में पीसकर पीना दस्तों को गुण करता है।

## अथवा

आंवला घी में भूनकर पानी में पीसकर नाभि के आसपास लगावे और थोड़ीसी अफीम अदरक के रस में पीसकर दो तीन बूंद नाभि में टपकावें।

अथवा गूलर के पेड़ का दूध माशे के प्रमाण खाय।

दवा कि दस्त और पेचक को गुण करे। आम की छाल लेकर ऊपर का छिलका उतार कर भीतर का जो कि पीलाहट लिये होता है लेकर पानी में घिसकर और थोड़ा जल उसमें मिलाकर शीघ्र पीलें क्योंकि यदि एक पल की देर होगी तो जम जायगा फिर पिया न जायगा इस दवा के सेवन करने से तीन दिवस में आराम होता है।

दवा कि उस पेचक को गुण करती है कि जो गरमी के साथ में हो भुना ईसबगोल सात माशे, बबूर का गोंद, गेरू प्रत्येक साढ़े तीन माशे, अजवायन पौन माशे, और जो गरमी नहो किन्तु अफरा हो तो भुनी हाऊबेर सात माशे भुनी अलसी, बबूर का गोंद, गेरू प्रत्येक साढ़े तीन माशे कंकोल पौने दो माशे अजवायन पौन माशे।

## द्वितीया दवा

सत्य पेचक के वास्ते रेंडी के बीज, बबूर का गोंद दोनों भूने बराबर पीस कर और रेंडी के बीजों को साबित रखकर एक तोला सफेद जीरे के शीरे में मिलाकर पियें।

अथवा बेर की पत्तियां साढ़े तीन माशे, सफेद जीरा पौने दो माशे, पीस के पियें।

अथवा राल, कत्था, बेलगिरी की मींगी, कौंच के बीज, बराबर कूट छानकर सात माशे तक खाय।

## चूर्ण

कि आंतों के घाव और रुधिर के दस्तों को गुण करे कतीरा, बारहसींगे का सींग, जलाकर बराबर पीसकर फक्की बनावे मात्रा साढ़े चार माशे।

अथवा अजवायन पांच माशे, सफेद जीरा चार माशे, अफीम दो रत्ती महीन कूटछान कर तीन मात्रा करे और साठी चावलों के संग खाय और खिचड़ी भोजन करे।

काढ़ा कि पेचक सत्य को गुण करे धावा के फूल, सेमर का गोंद, बरा बर पानी में औटाकर छानकर पिये और गुनगुने पीठ जल से हुकना अर्थात् वस्तिकर्म करना पेचक दूर करने में परीक्षित है।

## दवा

कि पेचक तथा रुधिर और कफ के दस्तों को गुण करे मरोरफली एक

तोले आठ माशे जल में भिगोकर हाथ से मले फिर छानकर पिये और खिचड़ी भोजन करे खटाई और सलौनी वस्तुओं से बचे।

अथवा सांकर की फली पकाकर भात के संग खाय।

अथवा सफेद राल, पूरा प्रत्येक एक तोले आठ माशे, पोस्त का डोड़ा एक नग भुना हुआ कूट छानकर एक हथेली भर खाय।

## मुलैयन चूर्ण।

कि सत्य पेचक को गुण करै। गेरु रेहां के बीज भुने हुए दोनों साबित रखकर चूका के बीज प्रत्येक सात माशे, अनार का फूल, बबूर का गोंद, निशास्ता प्रत्येक साढ़े तीन माशे कूट छानकर फक्की बनावे।

**हड़ का चूर्ण** कि विष्टमी पेचक को गुण करे और उदर की पीड़ा को गुण करै, काबली हड़ घी में भुने सब फूलनाय बराबर पीसकर टिकिया बनावे मात्रा साढ़े चार माशा। **मर्दन**। आंब की छाल दही के जल में पीसकर नाभि के आसपास मलें और बाकों ने सिरके में पीसकर मर्दन करना लिखा है।

अथवा आंवले घी में पीसकर नाभि के गिर्द मंडल बनावे और मंडल का किनारा ऊंचा रखे फिर उसमें अदरक का रस भरदें और इसी भांति थोड़ी देर रहने दें यदि पानी के दस्त आते हों तो बद होजांय मुगरिबात अकबरी में लिखा है कि यह औषधि सब दवाइयों की राजा है।

## दवा

कि सग्रहणी को गुण करे हरी बेलगिरी भूनकर और थोड़ी शक्कर मिलाकर एक तोले खाय।

## गुण

दस्तों में वमन कराना दस्त को रोकता है और कैथी के बीज भूनकर नौ माशे नीम के शहद में मिलाकर खाना और गूलर की कोंपल एक तोले पानी में पीसकर पीना दस्तों को गुण करता है।

## अथवा

आंवला घी में भूनकर पानी में पीसकर नाभि के आसपास लगावे और थोड़ीसी अफीम अदरक के रस में पीसकर दो तीन बूंद नाभि में टपकावें।

अथवा गूलर के पेड़ का दूध मात्रा के प्रमाण खाय।

गुण पेट के सब अजीर्ण और दस्तों को खोते हैं और उदर को तथा पित्त के दस्तों को गुण करते हैं और चावलों की पीच पीनी भी दस्तों को बंद करता है।

दवा हरी दुधी पीसकर एक प्याला पीवे।

अथवा पुराना पनीर लेकर पानी में इतना धोवे कि नोन का लेश शेष न रहे फिर उसको भूनकर खाय।

अथवा- मसूर बिनी छिली भूनकर खाय या जो जमालगोटे के खाने से दस्त हों तो कतीरा पीस कर दही में मिलाकर खाय।

## फ़सल इलाज ज़हीर अर्थात् पेचश वा पेचक की चिकित्सा में।

प्रति दिन सभा सवेरे खाया करें भात और मसूर की दाल भोजन करें।

अथवा बेलगिरी एक तोले, करा की छाल दो तोले, सौंफ, कालीहड़ प्रत्येक एक २ तोला ईसबगोल छः माशे, मिश्री तीन तोले, इनको घी में भून कर सिवाय ईसबगोल के सबको कूट छानकर सबको मिलावें मात्रा सात माशे से एक तोले तक।

अथवा यह सत्य पेचक को गुण करे काली हड़, घी में भुनी हुई सोंठ, सौंफ भुनी हुई प्रत्येक एक तोला बराबर बूरा मिलाकर दें।

द्वितीय कि आंतों के छिल जाने को गुण करे बेलगिरी, कत्था, बराबर लेके फक्की बनावें।

अथवा

बबूर का गोंद प्रतिदिन एक तोला डेढ़ माशा तीन या ग्यारह दिवस पीस कर खाय और जो दस्तों की विशेषता होवे तो पोस्त का डोडा महीन पीसकर साढ़े चार माशे से नौ माशे तक पीना अत्युत्तम है यदि बबूर का गोंद मिलावे तो अधिक गुण दायी होगा।

गोली कि दस्त और पेचक की बीमारी का नाश करे सोंठ, सौंफ पोस्त के दाने, तीनों को भूनकर सात माशे कूट छानकर गुड़ और घृत में गोलियां बनाकर खाय।

अथवा माई, कत्था, अफ़ीम बराबर लेकर कालीमिर्च के समान गोलियां बनाकर और एक गोली साठी चावल के जल के साथ खाया करें।

अथवा अफ़ीम शुद्ध चूना [illegible] लेकर [illegible] या मसूर के समान गोलियां बनाकर प्रकृत्यानुसार सभा [illegible]

पेचक को गुण करे ।

अथवा माजू, माई, प्रत्येक सात माशे, बबूर का गोंद साढ़े तीन माशे, अफीम दस माशे, स्याह मिर्च के प्रमाण गोलियां बनावें मात्रा तरुण के लिये एक गोली और बालक के लिये आधी ।

अथवा माजू चार भाग, अफीम दो भाग, अजवायन एक भाग, कूट छान कर चने वा मूंग के प्रमाण गोलियां बनावे और प्रातःकाल एक गोली खांय ।

दवाई कि सरप पेचक और दस्तों को दूर करे महुवे के नवीन पेड़ की छाल लेकर उसका रस छै तोले आठ माशे के प्रमाण निकाल कर भाजन में रख अग्नि पर रखें और तीन माशे सोंठ पीस कर उसमें मिलावें जब दो तीन उफान आवें उतार कर गुनगुना २ पियें खट्टे और बादी भोजन का निषेध है ।

अथवा खजूर साढ़े तीन माशे पीसकर थोड़े से दही में मिलाकर खांय ।

अथवा अनार की पत्तियां एक प्याले पानी में पीसकर पियें ।

अथवा रातको कतीरा पानीमें भिगोकर प्रात काल चूरा मिलाकर पियें ।

अथवा सिरसोड़े की कोंपलें पीसकर और गोलियां बनाकर खांय ।

अथवा सुपारी जलाकर और दही में मिलाकर खांय ।

अथवा रेंडी के बीज मिट्टी के पात्र में रखकर ऊपर से दो तीन बूंद तेल की डालें और आंच पर लाल करके खांय ।

अथवा मुलतानी मिट्टी पीसकर बीहदाने वा ईसबगोल के लुआब में मिलाकर खांय ।

अथवा सफेद जीरा दही के संग खावें ।

अथवा बबूर का गोंद चौदह माशे ठंडे जलमें मिलाकर पान करे तो आंतों की खरखराहट आदि को गुण करे ।

## फसल इलाज कुलज अर्थात वायशूल की पीड़ा की चिकित्सा में ।

यह रोग आंतों के मध्य में गांठ पड़जाने से होता है और इस में अधोवायु और पुरीष का निकास अत्यन्त कठिन पीड़ा के संग होता है ।

**चिकित्सा** यदि बायशूल वायु से होव तो सेक करे जिस भांति उदर पीड़ा में उसका वर्णन हुआ है और जो फोक वा कफ के कारण से हो तो मुलैयन देकर विरेचक पिलावें और मुलैयन काढ़ा जो पेचक रोग में कहा गया है बायशूल रोग को भी गुण दायक है और रेंडी के तेल से जो उदर पीड़ा में कहागया है, मर्दन करे ॥

**गुण** बाजे रहे कि मुलैयन उस दवा को कहते हैं कि जिससे कम दस्त आवें और मुसहिल वा विरेचक उसको जिससे अधिक आवें मुलैयन में मुजिस अर्थात् दोष पकाने वाली औषधि की आवश्यकता नहीं और मुसहिल में अवश्य है ॥

**गोली** कि बायशूल को गुण करे भारतवर्षीय लोग इसे काम में लाते हैं भुनी फिटकरी, अजवायन, पीपलामूल, स्याहमिर्च, कजा के बीजों की मींगी, बायबिड़ंग, एलुआ, काला नोन बराबर कूट छान कर अदरक के रस में चार माशे के प्रमाण गोलियां बनाकर सोते समय एक गोली खांय।

**आवज़न** कि बायशूल को गुण करती है रेंडी, सोये के बीज, मकोय, खतमी के बीज, बाबूना प्रत्येक थोड़ा लेकर जल में औटावें जब आधा रहे छानकर उसको पीये। -

**मुनक्का का पाक** कि तबियत अर्थात् प्रकृति को नरम करे और कफ का विरेचक तथा उदर को प्रबल करने वाला और बायशूल को दूर करने वाला है।

मुनक्का पावभर, मस्तगी दो तोले, सफेद चंदन दो तोले दस माशे, कूट छान कर मुनक्का के बीज निकाल कर गुलाब में पीस कर औषधियों में मिलावे मात्रा सात माशे और जो सदैव सेवन करे तो दस माशे तक है।

**गोली** भारतवर्षियों की बनाई हुई कि बायशूल को गुण करती है कजा के बीजों की मिंगी, नकछिकनी, हींग, सोंठ बराबर पीस कर बेर के समान गोलियां बनावे मात्रा एक गोली गरम जल के संग खांय और उदर पीड़ा तथा विसूचिका को सोंफ के शीरे के संग दो गोली और पेट की गिरानी को एक गोली अजीर्ण दूर करने के लिये पांच गोली ठंडे जल के संग और दस्त लाने के लिये दस गोली उष्ण जल के संग अत्यन्त गुण करती हैं और जो गर्मी मालूम हो तो मिश्री गुलाब में पीसकर पियें। नुसखा गोलियों का यह है गुद

समालगोटा साढ़ तीन माशे, रेंडीके बीजों की मींगी ढा तोला ग्यारह माशे कायली हड़का बक्कल सात माशे, पारा, भुना सुहागा, जवाखार, हल्दी, कालीमिर्च, प्रत्येक साढ़े तीन माशे स्याह मिच के प्रमाण गाल्त्रियां बनावे।

गोली—कि उदर की पीड़ा को दूर करे पीपल की पत्तों ढाई नग पीसकर गुड़ में मिलाकर गोलिया बनाकर खाय।

गोली कि वायगोला को गुणदाई है समन्दरफल के बीजों की मींगी, समुद्रझाग, सेंधा नोन, काला नोन, सफेद सज्जी, जवाखार, सुहागा, काबली हड़ का बक्कल, पीपल, सोंठ, हींग, काबली बिडंग, प्रत्येक दस माशा अम-लबेद तीन तोले चार माशे कूट छानकर गोलियां बनावे मात्रा चार माशे।

अथवा एलुआ, सुहागा, सेंधा नोन, जवाखार, गुआरपाठे के रस में बेर के प्रमाण गोलियां बनाकर खाय।

## माजून विरेचक

सनाय सात तोले साढ़े तीन माशे, बनफशा, शीरखिस्त व तुरंजबीन गुलाब के फूल, काबली हड़ का बक्कल, पित्तपापड़ा प्रत्येक एक तोले साढ़ पांच माशे मुनक्का पावभर, शहद तिगुना मात्रा एक तोले छड़ माशे।

## चूर्ण पाचक

कि दस्त लाता है कायली हड़ का बक्कल, काली हड़, सेंधा नोन, सनाय, बराबर पीसकर नौ माशे के प्रमाण सोते समय खाय और ऊपर से गरम जल पियें।

शियाफ़ अर्थात् बत्ती कि दस्त लाती है गुड़ तांबे के पात्र में आग्नि पर रक्खें जब घुलजाय नोन पीसकर मिलावे जम जाय बत्ती बनाकर नित्य काम में लावे और केवल नोन क पानी में कपड़ा भिगो कर गुदा में रक्खे अच्छी प्रकार दस्त लाती है।

बत्ती कि वायसूल खोने के वास्ते अद्भुत है महुवे के बीजों की मींगी पानी में पीस कर बत्ती बनाकर काम में लावें।

अथवा मोम सात माशे, उसमें पौने दो माशे नोन मिलाकर घृतसे चुपड़ बत्ती करे और जब गुदामें से बत्ती निकल आवे फिर रखदें।

अथवा आककी जड़ खरल करे और गुदा में रखे तो खुलकर दस्त आवें। और पानी में पीसकर गुनगुना पेट पर लेप करे।

अथवा चूहेकी मेंगनियां, सांभरनोन, शक्कर, बराबर नर्म आंच पर जमावें

फिर छुहारे की गुठलीके समान बत्तियां बनाकर घी से चुपड़कर गुदामें रक्खें।

अथवा साबुन का टुकड़ा छुहारे की गुठलीसी बनाकर घृत से चुपड़ कर गुदा में रखें।

काढ़ा कि बादशूल को गुण करे। सोये के बीज, मेथी, प्रत्येक दो तोले वा न्यूनाधिक प्रकृत्यानुसार लेवें औटाकर और दो तोले घृत मिलाकर पिये।

अथवा यह कि बादशूल और उदर की पीड़ा को गुण करे सोंठ, अरंड की जड़ प्रत्येक साढ़े तीन माशे हींग सोंचरनोन प्रत्येक एक माशे सोंठ और अरंड की जड़ तीन पाव पानी में औटावें जब आधपाव रहे छानकर पहिले हींग और नोन को बारीक पीस कर गोली बनाकर खावें फिर ऊपर से काढ़ा पीवें।

दवाई अरंड की लकड़ी जलाकर उसकी राख हथेली भर खाया बाय और पेट की पीड़ा दूर होजाती है मुहम्मद जकिरिया ने कहा है कि मैंने देखा कि बहुत मनुष्यों के बायशूल उठा करता था उन्होंने भेड़िये का चर्म ही अपने बर्ताव में रखा यहां तक कि उसी पर बैठना और सोना तथा घोड़े पर डाल कर सवार होना बस बायशूल उठना बंद होगया और तिलली का तेल मर्दन करना कि नुसखा उसका पहले लिखा गया है बायशूल की पीड़ा को अत्यन्त गुण करता है॥

काढ़ा कि उस बायशूल और अजीर्ण को दूर करे कि जो प्रकृति की सर्दी के साथ होवे अरंडकी जड़ तीन तोले चार माशे जो हरी हो तो छः तोले आठ माशे लेकर आधसेर जल में औटावें जब चतुर्थांश शेष रहे छानकर रेंडी का तेल दो तोले हींग तीनमाशे परस्पर मिलाकर गुनगुना पियें।

अथवा हाव्यों के बीज एक तोले साढ़े पांच माशे पानी में औटाकर शकर और थोड़ा तिली का तेल मिलाकर पियें।

दवा कि अवश्यमेव बायशूल को गुण करती है मरदी के बीज ---- माशे सौंफ के अर्क वा उसके शीरे में मिलाकर खांय।

अथवा जो मनुष्य बारह सींगे का सींग जलाकर एक चमचे पानी में मिलाकर पियें तो फिर बायशूल कभी नहो और पीड़ा जात रियाज में लिखा है और पौने दो माशे तेल शकर में मिलाकर पीना को दूर करता है तथा गर्म जल पीना उस बायशूल को जो निर्बलता से दूर करता है।

अथवा बकरी की मेंगनी बालक के मूत्र में औटावे फिर पीसकर कपड़े पर लगाकर गुनगुना २ लेपकर मर्दन करे।

अथवा सांभू की पत्तियों का रस निचोड़कर उस में पारा पीसकर नाभि के आस पास मलें।

अथवा चमेली का तेल गरम कर रुई उस में भिगोकर नाभि पर रखें।

अथवा साबन पानी में घिस कर पेट पर और उसके आस पास लगावें और हुक्का पीना वायशूल को गुण करता है।

अथवा जब लड़का पैदा हो नाभि उसकी काट कर अपने पास रखें वायशूल उत्पन्न न हो।

अथवा रेंडी की मींगी, एलुआ, महुवे के बीजों की मींगी सब को कूट छान कर सिरके में औटा कर मर्दन करे।

अथवा लहसन खाना वायशूल की पीड़ा के लिये अद्भुत औषधि है।

अथवा बकरी का पित्ता अर्द्धोष्ण नाभि के नीचे मलना दस्त लाता है और विशेष करके बालकों के अजीर्णों को बहुत गुण करता है।

लेप भारतवर्षीय वैद्यों का बनाया हुआ कि दस्त लाता और बच्चों की पसली चलने को गुण करता है सुहागा, तेलिया, नीलाथोथा कमालगोटे की मींगी प्रत्येक साढ़े तीन माशे थूहर के दूध में पीस कर नाभि के आस पास लेप करे।

## कुदर की टिकिया

कि आंतों की पीड़ा और पेचक को गुण दायक है कुदर, सौंफ, सोये के बीज प्रत्येक एक तोले साढ़े पांच माशे अजवायन पौने नो माशे कूट छान कर पानी में टिकिया बनावे मात्रा साढ़े चार माशे।

एक मनुष्य के पेट में कीड़े पड़ गये थे उसको मैंने विरेचक दिया कीड़े दूर हो गये फिर पाचन शक्ति कम हुई और अफरे तथा भोजन के यथोचित न पचने से कभी २ कीड़े उत्पन्न होते थे जब मैंने यह माजून उसके लिये उचित समझी गुण दायक है।

पोदीना, सौंफ, सातर, अनीसू, जीरा, असरत का छिलका, दालचीनी सोंठ प्रत्येक साढ़े तीन माशे अजवायन पौने दो माशे, इलायची, धनिया, चन्दन गुलाब में पीसकर प्रत्येक सात माशे आंवले का मुरब्बा गुठली निकाल कर

चार जग त्रिगुन शहद में माजून बनावे ।

## फसल ददान शिकम अर्थात् पेट में कीड़े पड़ जाने की चिकित्सा में

वे आंतों में उत्पन्न होते हैं और उनके कई भेद होते हैं एक लांबे सांपके सदृश होते हैं दूसरे चौड़े कि जिनको हब्बुल किरह और कद्दू दाने कहते, तीसरे छोटे कि सिरके के कीड़ों के समान आंतों के मध्य में उत्पन्न होते हैं और यह केवल भोजन की बुराई और गुदा के न धोने के कारण बालकों की आंतों में उत्पन्न होजाया करते हैं ।

**चिकित्सा** एक दो दिवस दुग्ध पीकर यह गोली खाय सनाय, गुल प्रत्येक पांच तोले काबली हड़का बक्कल काली हड़ प्रत्येक दो तोले, सोंठ मुनक्का प्रत्येक एक तोले शहद में गोली बनावें मात्रा एक तोले । और धनिये का पाक खाना कि जिसका उदर रोग में वर्णन हुआ है गुण करता है ।

### इतरीफल

अर्थात् अवलेह कि कीड़ों को निकालता है काबली हड़ का बक्कल, बहेड़े का बक्कल, आंवला, काबली विड़ंग प्रत्येक दो तोले ग्यारह माशे, कालादाना पौने दो माशे, कबेला, कड़वा कूट, सेंधानोंन प्रत्येक साढ़े दस माशे कूट छान कर त्रिगुने शहद में मिलावें मात्रा चौदह माशे तक ।

**चूर्ण** कि पेट के कीड़ों को मारता है और दूर करता है तथा भोजन को पचाने वाला है अजमोद, काबली विड़ग, सेंधानोंन, जवाखार, काबली हड़का बक्कल, पीपल, सोंठ सब औषधि बराबर और हींग भुनी हुई एक भाग की आधी कूट छानकर फक्की बनावे मात्रा सात माशे ।

**कबेले की गोली** कि पेट के कीड़े दूर करने में अद्भुत गुण रखती है हींग, पोदीना, बायविड़ंग सेंधानोंन, काबली हड़का बक्कल, कबला बराबर कूट छान कर गोलियां बनावें मात्रा तीन गोली और कभी इस में निसोत भी बढ़ाते हैं ।

**अथवा** काबली विड़ंग, सेंधानोन प्रत्येक सात माशे कूट बराबर करके गोलियां बनावें मात्रा नौ माशे गरम जल के साथ ।

**चूर्ण** कि सब प्रकार के कीड़ों को दूर करता है काबली विड़ग, सेंधानोंन, कबेला, काबली हड़का बक्कल बराबर कूट छान कर दस माशे गौ दधि के

सग खाय और खिचड़ी भोजन करें।

गोली कि दस्त लाती है और कीड़ों को निकालती है स्याह जीरा तीन माशे, काबली विड़ग, तुर्की दरमना प्रत्येक दो माशे सूखी निसात, अफ़तीमून, सोंठ, कतीरा, एलुआ प्रत्येक एक माशे कूट छान कर गोलिया बनाकर खाय यह सब एक मात्रा है।

काढ़ा भारत वर्षीय वैद्यों का बनाया हुआ कि कीड़ों को दूर करता है खट्टे अनार का छिलका तूत की छाल प्रत्येक दो तोले जौ कुट कर के पानी में औटा छान के पिये।

## द्वितीय काढ़ा

कि बड़े कीड़ों और कदू दानों को दूर करता है बकायन की छाल दो तोले आठ सकोरे पानी में औटावे जब एक सकोरा जल रहे थोड़ा गुड़ मिला कर खाकर सो रहे और इसी भांति तीन दिवस पर्यन्त करे।

गोली कि उदर के कीड़ों को गुण करती है कजा की मींगी, पलास पापड़े के बीज, अजवायन, कबेला बायविडग गुड़ बराबर लेकर गोलिया बनावें मात्रा पौने दो माशे।

अथवा यह छोटे कीड़ों को जो बालकों की गुदा में पड़ जाते हैं दूर करे रसौत चाकसू, हींग प्रत्येक दो माशे, एलुआ एक माशे कालीमिर्च, आध माशे, नीम की पत्ती दो नग, ककरौंदे के रस में पीस कर ज्वार के प्रमाण गोलिया बनावे मात्रा एक गोली।

अथवा खुलीम सफ़ेद कत्था, अफ़ीम, बेर की पत्ती, पुराना खोपरा बराबर लेकर मूंग के समान गोलियां बनाकर एक गोली खाय।

अथवा मुनक्का में उसके बीज की बराबर काबली विड़ग भरदें तरुण को बीस नग और बालक को पाच नग से दस नग तक दें और उत्तम तो यह है कि मुनक्का निगल जाय।

अथवा बैल का खुर जलाकर उसकी राख शहद या गुड़ में मिलाकर खाना कीड़ों को दूर करती है।

अथवा शफ़तालू जलाकर कड़वे तेल में मिला कर गुदा पर मलें तो बच्चों की गुदा के बड़े कीड़े दूर होजाय।

अथवा स्याह धतूरे के पत्तों का अर्क प्रति दिन दो बार बगलों में लगाकर

गुदा के भीतर फेरे वा कपड़े की बत्ती बनाकर दवा में भिगो कर गुदा में फेरें तो सब कीड़े मरजाय।

और नोन से बत्ती करना बच्चों की गुदा के कीड़ों को मारता है

**अथवा** पहिली राति को दो मुट्ठी तिल गुड़ में मिलाकर खाय और उस के प्रातःकाल कबेला साढ़े तीन माशे साबन मिलाकर गोली बनावें और गरम जल के संग निगल जाय सब कद्दू दाने दस्त की राह निकल जावेंगे।

**अथवा** तुर्की तुमना अनारदाने के साथ जौकुट करके प्रति दिन प्रातःकाल के समय बादाम के बराबर खाय। खुलासतुल जाख वाले ने इस औषधि को परीक्षित लिखा है।

**अथवा**

अरंड के पत्तों वा भांगरे के पत्तों वा धतूरे के पत्तों का रस दो तीन बार प्रति दिवस गुदा में मला करें।

## फ़सल खरूजुल मिक्रद अर्थात कांच निकलने की चिकित्सा में

प्रायः यह रोग बालकों को दस्त के पश्चात् होता है।

**बुर्की** कि बच्चों की कांच निकलने को गुण करे पुरानी चालनी का चमड़ा जलाकर उसकी राख गुदापर छिड़के।

**अथवा** प्रथम गुदा को घी से चुपड़ ले फिर लिसौड़ा जलाकर और पीसकर उसपर बुर्के।

**दवा** कि बालकों की कांच निकलने को गुणदायक है रोगी अपना मूत्र बासन में लेकर जब पाखाना फिर चुके उस मूत्र से पहिले गुदाको धोवे फिर पानी से शुद्ध करे दो तीन दिवस में आराम होता है।

**अथवा** बबूर की फली तांबूल धावा के फूल औटाकर उसके काढ़े में बैठे वा गुदा को धोवे।

**अथवा**

आम की पत्तियां जामन की पत्तियां और उसकी छाल जौकुट कुटवाकर औटावे फिर उस जल से गुदा को धोवें और जब गुदा सोजके कारण भीतर न जावे कई बार गरम पानी में बैठना और गुलाब के फूलों का सेक उसपर

मर्दन करना गुण करता है ।

**बुर्की** कि कांच को निकलने से रोके । बकरी का खुर जलाकर माजू, अनार का फूल, अनार का छिलका, भुनी फिटकरी बराबर कूटछानकर बुर्के ।

**मर्दन** कि कांच निकलने को गुण करै मुर्गी के अंडे की सफेदी गुदा पर बाहर और भीतर से लगावे तो पीड़ा तथा सूजन दूर हो बासलीक नस की फस्द खोलना सूजन और पीड़ा को गुणदायक है मात्रा ७ माशे ।

**लेप** जौ का आटा मसूर अंडेकी सफेदी गुलाब के फूलों के तेल में मिला के लेप करै ।

## चूर्ण ।

कि कांच निकलने और उस की पीड़ा को गुण करै सोंठ, आवला प्रत्येक साढ़े तीन माशे धनियां सेंधानोंन कालानोंन प्रत्येक सात माशे कालीमिर्च चौदह माशे पीपलामूल साढ़ेतीन तोले कूट छानकर फंकी बनावै ।

## फसल बवासीर की चिकित्सा में

यह दो प्रकार की होती है एक यह कि गुदा के किनारे के मस्से फूलजावें और उस से रुधिर निकले उसको खूनी बवासीर कहते हैं ।

दूसरी वह कि गुदा में मस्से नहों और पेट में कुराकुर अर्थात् गरगराहट हो और जो गुदा पर मस्सों की अधिकता हो तो फूल जाय और रुधिर न निकले उसको बवासीर बादी कहते हैं ।

**चिकित्सा** चूतड़ की हड्डी पर सींगी लगावें और आदि ही में बवासीर का खून बन्द न करें परन्तु जब विशेष निकले, और रोगी निर्बल हो जावे बंद कर दें ।

वैद्यों ने लिखा है, कि अनामिका और कनिष्ठका के मध्य में दाह देना बवासीर को गुण करता है और हंसली पर भी दाह देने से बवासीर नहीं रहती और दाह देने के पश्चात् रुई जल में भिगोकर उस पर रक्खें कि वह तर रहे ।

**गोली** हारसिंगार के बीजों की मींगी बवासीर को अति गुणदायक है । हारसिंगार के बीज बीन छीलकर एक तोले कालीमिर्च तीन माशे कूट छान-कर गोलियां बनावे मात्रा तीन माशे शीतल जल के साथ देवें ।

**गोली** कि बवासीर बादी को गुण करै और अजीर्ण नहीं करती किन्तु

प्रकृति को नर्म करता है सोंफ कासनी हड़ का वक्कल बहेड़ा का वक्कल आंवला प्रत्येक सात माशे गूगल रसौत प्रत्येक चौदह माशे गद्ना के पीज साढ़े तीन माशे अंजीर चार नग इन्हों को प्रथम त्रा में मकोय दो भाग किशमिश अर्थात् द्राक्षा या दाख कूट कर इस में मिलाकर गोलियां बनावे मात्रा यथोचित।

दवाई गौ का दुग्ध आध सेर पिये जब दूध का कटोरा मुंह से लगावे कागजी नीबू का रस उसमें डालकर तुरन्त ही पिये तीन दिवसमें गुण प्रकट होगा।

गोली ककरौंदे की, कि भारतवर्षीय वैद्यों की परीक्षित है एक सेर ककरौंदे का अर्क मदाग्नि पर औटावें जब गाढ़ा होजाय साढ़े तीन माशे काली मिर्च पीस कर मिलावें फिर खरल करके जंगली बेर के समान गोलियां बनाकर एक एक गोली दोनों समय खाय।

कंघी के पत्तों की गोली कि बवासीर बादी और खूनी को गुण करती है कंघी की पत्तियां कालीमिर्च प्रत्येक २१ नग जल में पीस कर सात गोलियां बनाकर एक २ गोली सन्ध्या सवेरे खाय।

गोली कि बवासीर को दूर करे कलमी शोरा और रसौत बराबर पीस कर जंगली बेर के समान गोलियां बनाकर दोनों समय एक २ गोली खायें और लेप के लिये भी यह गोली अत्युत्तम है।

अथवा नीम की गुठली की मींगी बकायन के बीजों की मींगी गूगल रसौत एलुआ स्याह मिर्च गेरू सब बराबर मकोय के पत्तों के रस में जंगली बेर के समान गोलियां बनावें दोनों समय एक २ गोली खाय।

अथवा रसौत सात माशे मुनक्का बीजों सहित चौदह माशे कतीरा सात माशे सबको कूट छानकर जगली बेर के समान गोलियां बना कर प्रात काल एक गोली खाकर ऊपर से घी के संग दो ग्रास रोटी के खाय तो बवासीर का खून बंद हो।

अथवा

रसौत दो भाग अनार का छिलका चार भाग गुड़ आठ भाग कूटछान कर गोलिया बनावे मात्रा चौदह माशे तक खाय तो खूनी और बादी बवासीर को गुण करे।

### अथवा

सफेद सज्जी सफेद चूना भुने चने प्रत्येक दो तोले चार माशे कूट छानकर नौ तोले चार माशे गुड़ में मिलाकर बत्तीस नग गोलियां बनावे एक २ गोली दोनों समय खाय।

### अथवा

साढ़े तीन माशे हड़ और पौने दो माशे स्याह जीरा दोनों को भून कूट छानकर गदना के जलमें गोलियां बनावे मात्रा एक गोली।

**गोली** गूगल की, कि बवासीर खूनी और बादी को गुणदायक है काबली हड़का बक्कल बहेड़े का बक्कल आंवला प्रत्येक दो तोले ग्यारह माशे सीप जलाकर बारहसींगे का सींग जलाकर प्रत्येक साढ़े तीन माशे अजवायन साढ़े दस माशे गूगल सब औषधियों के बराबर लेकर पानी में गोलियां बनावें।

**अथवा** स्याह हड़ बहेड़ा आंवला प्रत्येक एक भाग कंद बराबर गुलाब वा पानी में पीसकर गोलियां बनावें मात्रा सात माशे।

**अथवा** बकायन के पत्ते पावसेर खारीनोन एक तोले आठ माशे पीसकर जंगली बेर के समान गोलियां बनावें।

**गोली** कि बवासीर खूनी को गुण करती है। मुर्गी के अण्डे का छिलका जला कर सदरूस चीता प्रत्येक पांच माशे लाल नौसादर कूट छान कर रीठे के बराबर गोलियां बनावे मात्रा छः गोली।

**हलवा** कि बवासीर के खून बहने को गुणदायक है मुचकुन्द के फूल महीन कूट छानकर बूरे और घी में हलवा बनावें मात्रा एक तोले।

**अवलेह** कि बवासीर खूनी और बादी को गुण करे। काबली हड़ का बक्कल, बहेड़े का बक्कल, आंवला, धनियां प्रत्येक एक भाग गूगल गदना के जल में पीस कर त्रिगुण शहद में बनावें।

**चूर्ण** कि बवासीर का खून बंद करे एक नग नारियल के ऊपर का छिलका लेकर जलावें और उस के बराबर बूरा मिलावें और तीन मात्रा करें रुधिर बंद हो और एक वर्ष पर्यन्त बंद रहे।

**अथवा** बकायन के बीजों की मींगी, सौंफ साढ़े तीन माशे कूट छान कर उसकी बराबर बूरा मिलाकर फक्की बनावें मात्रा पौने दो माशे।

**अथवा** अरण्ड जला कर गेहूं जलाकर बराबर पीसे तीन माशे तक

दो तोले घी के संग देवें बवासीर का खून बंद होवै।

अथवा कड़वे इन्द्रजौ कि सब काम में मीठों से उत्तम हैं बवासीर के दस्त के लिये परीक्षित हैं प्रति दिन छै माशे ठंडे जल के संग सेवन करें।

अथवा अंकोल की जड़ एक माशे कालीमिर्चें बराबर लेकर फक्की बनाकर खाय और उसकी धूनी लेना भी ववासीर को गुण करती है।

अथवा कसूम के फूल तीन माशे पानी में पीस कर दही में मिलाकर खाय।

अथवा मूली के पत्ते काट कर छाया में सुखावें फिर कूट छान कर एक हथेली भर बराबर बूरा मिलाकर फक्की बनावें और चालीस दिवस पर्यन्त फांकें।

चूर्ण कालीजीरी का, बवासीर खूनी और बादी को गुणदायक है कालीजीरी साढ़े दस माशे आधी भुनी आधी कच्ची प्रति दिन साठी चांवलों के पानी संग साढ़े तीन माशे खाय।

अथवा कालीहड़ घी में भून कर बूरा मिलावें और प्रति दिन एक तोले खाया करें।

चूर्ण अखरोट कि बवासीर के खून को बंद करता है अखरोट का छिलका जला करके पिसी विष्टम्भी रुब्ब के संग खाय।

चूर्ण हुलहुल का कि बवासीर खूनी और बादी को गुण करता है हुलहुल के बीज एक भाग बूरा दो भाग मिलाकर खाय मात्रा दो माशे।

अथवा निर्मली जला कर थोड़ासा बूरा मिला कर खाय।

अथवा इमली के बीजों की राख एक माशे से दो माशे तक दही के संग खाय।

अथवा पांच सेर कंडा जलाकर उनकी राख घड़े में रखकर आधा घड़ा पानी उसमें डालकर आठ दिन रक्खें और प्रति दिन घड़े को हिलाता रहे आठवें दिन पानी को निथारकर कपड़े में छान कर मिट्टी के तगार में रक्खें और उसको कपड़े में छान करके छाया में सुखावे फिर प्रति दिन छ माशे उसमें से लेकर सात दिवस पर्यन्त खाय और इस काल में भात और मूंग की दाल अथवा खिचड़ी भोजन करें और सात दिवस पश्चात फिर खाय और पथ्य न करें चौदह दिन में बवासीर दूर हो और फिर नहो।

**अथवा** एक नग फला के बीज की मींगी महीन पीसकर बूरा मिलाकर खाया करें और सेवन समय चिकना भोजन खाय ।

**अथवा** जंगली कबूतर की बीट धतूर के फूल की जर्दी बराबर लेके महीन पीस कर एक माशे प्रात काल थोड़ासा गुलाब मिलाकर खाय खटाई और बादी से बचते रहें तीन दिन में आराम हो ।

**अथवा** बबूर के फूल लेकर और कूट छान कर बराबर का बूरा मिलाकर प्रात काल एक हथेली भर खाया करें ।

**अथवा** सफाहूली छाया में सुखा कर महीन पीसें और अर्द्धभाग काली मिर्च पीस कर मिलावें दस माशे ताजा जल के संग खाय ।

**अथवा** गेरू खरिया मिट्टी बराबर कूट छान कर दस माशे दधि और भात के संग तीन दिवस पर्यन्त प्रात काल खाया करें तो बवासीर का रुधिर बंद होवे ।

**अथवा** जमीकंद के टुकड़े २ करके छाया में सुखावें फिर कूट छानकर दस माशे प्रात काल ही खायं ।

**अथवा** करील की छाल, रक्त चंदन, नागकेशर, रसौत बराबर फकी बनाकर नित्य सात माशे खाया करें ।

**चूर्ण** कि बवासीर की पीड़ा को शान्ति करता है कागली हड़ का बक्कल, घृत में भून के सोंफ प्रत्येक एक भाग कूट छान कर हाथयों के बीज दो भाग साबित मिलाकर प्रति दिवस नौ माशे एक चमचा मिठाई मिलाकर खाय ।

**काढ़ा** कि बवासीर को जड़ से खो देवे करील की जड़ छाया में सुखा के फिर जौकुट करके तीन सेर जल में औटावें जब आधसेर रहे छानकर पाव-सेर प्रात काल और शेष सायकाल को पान करें सात वा दस दिन में रुधिर बंद हो जाय नहीं तो बवासीर थोड़े ही काल में जाती रहेगी ।

**अथवा** बाबा के फूल एक तोला आठ माशे एक प्याले जल में भिगोदे और ओस में रखदे प्रातःकाल बिना छाने पिवें ऊपर से एक तोला आठ माशे बूरा खाय ।

अथवा

आंवला, महदी की पत्तियां प्रत्येक पन्द्रह तोले रात को डेढ़ पाव पानी में

अथवा खिसोड़े जलाकर या पुरानी चलनी की खाल जलाकर बुर्के।
अथवा माजूफल, अनार का छिलका पीस कर बुर्के तो काँच निकलने को गुण करे।

## फसल गुरदे और मसाने के रोगों की चिकित्सामें।

गुरदे और मसाने की पथरी में स्थान की पीड़ा से फर्क निश्चय हो सक्ता है ऐसी और पथरी गुरदे में लाल रंगकी होती है और मसाने में सफ़ेद रंग की।

चिकित्सा गाढ़ी वस्तु न खाय और इस रोग में तबियत को नरम रखना उचित है अंगूर के पत्तों का शर्बत गुरदे की पथरी को गुण करता है।

विधि मुनक्का पंदरह दिरम अर्थात चार तोले साढ़े चार माशे, पियाबासा दो तोले, गोखरू तीन तोले, खर्बूजे के बीज जौ कुट डेढ़ तोले सौंफ जौ कुट दस माशे, अंगूर की नरम पत्ती ग्यारह तोले आठ माशे एक रात्रि दिन पानी में भिगोवे सवेरे ही औटा कर तिगुने बूरे की चाशनी कर शर्बत बनावें।

### सफूफ हजरुल यहूद

कि गुरदे और मसाने की पथरी को दूर करे हजरुल यहूद दस माशे, खर्बूजे के बीजों की मींगी, खीरा ककड़ी के बीजों की मींगी, अजमोद, बबूर का गोंद, गोखरू, कुलथी, सात २ माशे, सौंफ कूट छान कर तीन माशे, अजमोद बबूर का गोंद साढ़े तीन माशे कूट छान कर चूरन बनावे मात्रा २८ माशे चने के काढ़े के संग और जो इन दवायों को तिगुने शहद के संग चाशनी में मिलावे तो उसे हजरुल यहूद का पाक कहते हैं।

चूर्ण दाऊदी के फूलों का, कि मसाने की पथरी को गुण करता है दाऊदी के फूलों की पंखड़ी सुखाकर कूट छान कर बराबर का बूरा मिलाकर खाय और औटा कर पीना भी गुण करता है।

दवा जवाखार, सुहागा दो २ माशे लेकर गोखरू के रस के संग पियें।
अथवा नीम के पत्ते जलाकर उनका सार निकाले दो माशे खाया करे।
अथवा अंगूर की लकड़ी की राख छ माशे गोखरू के रस के संग खाय।
अथवा कजा की कोंपल जलाकर सात माशे दो तोले शहद के संग खाय।
अथवा तिल की लकड़ी जलाकर सात माशे चौदह माशे सिरके संग खाय

अथवा भगली कबूतर की बीट सात माशे बराबर का बूरा मिलाकर पानी के सग खाय माय' उस कबूतर की बीट जिसको दाने के बदले अलसी खिलाई जावे ।

अथवा कंजा की मिंगी मसाने और गुरदे की पथरी को गुण करती है कंजा की मींगी कूट छानकर एक माशे, तीन माशे शहद के सग खाय और एक२ माशे नित्य बढ़ाता जाय और ग्यारह दिन पीछे इसी प्रकार घटावे जब तीन माशे रह जाय मसाने की पथरी दूर हो जायगी ।

आबजन जिसके दो भेद हैं एक तो यह कि दवा का पानी वा गरम पानी सादा बड़े बासन में भरके उसमें रोगी बैठे और दूसरा तरडा कि पानी को लोटा तथा मशक में भरके दूर से रोगी के जोड़ों पर डालें ।

आबजन कि गुरदे और मसाने की पथरी को गुण करता है । फर्ख के पत्ता, मूली के पत्ता, शलगम के पत्ता, बिस के पत्ता, खतमी के पत्ता पौने दो२ तोले पानी में औटाकर जब आधा पानी रहे तब उसमें बैठावे ।

अथवा कबूतर की बीट, सोया के बीज, करौंदा के बीज, सौंफ की जड़ गोखरू, खर्बूजे के छिलका, मेथी, खतमी के बीज, आबनाब थोड़ा लेकर औटाकर उस पानी में रोगी को बैठावे ।

काढ़ा कि गुरदे और मसाने की पथरी को तोड़ता है मुलहटी, कुलथी दस२ माशे, सौंफ तीन तोले चार प्याले पानी में औटावे जब एक प्याला पानी रह जावे तब छानकर तीन माशे सेंधानोंन और थोड़ा घी मिलाकर पीवे

अथवा मुहम्मद जकरिया ने लिखा है कि जो आरुर के पेड़की कोंपल औटाकर थोड़ा बूरा मिलाकर नौ दिन पीवे वो मसाने की सब बीमारियों को दूर करे ।

अथवा काहू के पत्तों के सग औटाकर उसका पानी पीवे और फलोंनी की अबारिश जो उदर रोग में लिखी है वह गुरदे और मसाने की पथरी को दूर करती है ।

अथवा पत्थर की कोड़ी कि एक पेड़ है उसकी पत्ती चौदह माशे पीस छानकर थोड़ा बूरा मिलाकर पीवे तो गुरदे की पथरी दूर हो और सूखे पत्ते हरे पत्तों से थोड़ा गुण करते हैं ।

अथवा यह गुरदे की पथरी को गुण करे है और पेशाब को जारी करे

है बुहारी की सींकों के फूल दो तोले लेकर दो पहर पानी में भिगोवे उसका निथरा पानी लेकर उसमें खीरा, ककड़ी के बीज, गोखरू, जवासे प्रत्येक आ माशे नागरा दो माशे पीस छानकर मिलावे और थोड़ा बूरा मिलाकर पीवे।

अथवा मूली के पत्तों का रस चार तोले आठ माशे निचोड़ कर तीन माशे अजमोद फाक और उसी से निगल जाय।

अथवा यह गुर्द और मसाने की पथरी को गुण करे पोई की पत्ती महीन पीस कर पिये और चौराई का साग खाना पथरी को गुण करता है।

अथवा जो गुरद में वाय का दर्द हो तो रेंडी की मींगी पीसकर गुनगुनी गुनगुनी लगावे।

आवजन कि पथरी को गुण करे नील की पत्ती पानी में औटा कर रोगी को उसमें बैठावे।

दवा कि सर्दी के गुरदे के दर्द को गुण करे अरंड के पांच दाने निगलना प्रारम्भ करे और नित्य पांच दाने बढ़ाता जाय जब सौ दाने तक पहुच जाय फिर इसी प्रकार कम करे तो गुरदे का दर्द बन्द होवे।

अथवा जो तिल के पेड़ की कोंपल छाया में सुखाकर जलावे और नित्य सात माशे अथवा दस माशे खाया करे तो गुर्दे की पथरी दूर होवे।

अथथा जवासे का रस पथरी के रोगों को गुण करता है और स्त्री धर्म की रुकावट को भी दूर करता है।

अथवा तिवली के तेल की मालिश गुर्दे और मसाने की पथरी और सर्दी को गुण करती है इस का नुसखा पक्षाघात में लिखा है।

गुण जालीनूस ने लिखा है कि लोहे की अगूठी तथा छल्ला पहनना भी पथरी को गुण करता है।

## फ़सल सोज़ाक की चिकित्सा में.

इस रोग में ऐसी ठंडी दवा काम में लावें जो पेशाब लाने वाली हों और सब लुआब पेशाब की जलन को गुण दायक हैं कुलफा के बीज, सफ़ेद पोस्त के दाने, खीरा ककड़ी के बीज, खर्बूज के बीजों की मींगी, तरबूज के बीजों की मींगी हर २ तोले छोटे गोखरू बबूर का गोंद कतीरा साबे २ माशे इसबगोल के लुआब में गोलियां बनावें मात्रा तीन माशे

गोली कि पेशाब की जलन को बन्द करे सदरजि को जलाकर पानी

में डाले और उस की बराबर खिले चने भुना हुआ कतीरा पीसकर मिलावें और चने के प्रमाण गोलियां बनावे एक गोली गोखरू के रस में खाय।

**गोली** कि सोजाक को गुण करे। पियावासा का छोटा पेड़ जलाकर उसकी राख कतीरे के जल में मिलाकर चने के प्रमाण गोलियां बनावे और प्रातः काल एक गोली गुलखैरा के जल के संग जो रात को भीगा हो पीवे तो नया और पुराना सोजाक जाय।

## चूर्ण

कि सोजाक को गुण करे। सेलखड़ी, राळ, मिश्री दो दो तोला तालम खाने, गोखरू, सरफोंकी एक तोले कूट छानकर चौदह भाग करे और नित्य एक भाग बकरी के दूध के संग फांके।

**अथवा** यह सोजाक को गुण करे और पीब को गुण करे भुनी फिटकरी, गेरू, साढ़े तीन माशे बराबर बूरा मिलाकर चूर्ण बनावे और नित्य सात माशे गौ के दूध के संग खाय।

## दवा

कि सर्द प्रकृति की सोजाक को गुण करे सहजने का गोंद नित्य प्रात काल पीस कर एक तोले सात दिन दही के संग खाय।

**चूर्ण** कि सोजाक को गुण करे। तालमखाने, कुलफा के बीज सिरफोंकी गोखरू, काहू के बीज, सेलखरी बराबर लेकर चूरन बनावे मात्रा एक तोले गौ के दूध के संग खाय।

## अथवा

यह सोजाक के मवाद को दूर करे कतीरा, भांग के बीज, सिरफोंकी राल, कावाचीनी बद, लाल बीजबद, बराबर लेकर चूरन बनावे मात्रा सातमाशे

**अथवा** यह सोजाक को गुण करे हलदी, आंवले, बराबर कूट छान कर उसकी बराबर बूरा मिलावे मात्रा एक तोले पानी के संग फांके तो नया सोजाक सात दिन में जाय और रह जाय तो दो महीने तक लेना उचित है।

**अथवा** यह चूरन सोजाक के पीप को जो जलन के साथ जाती हो गुण करता है। राल पीसकर बराबर की मिश्री मिलाकर अठारह दिन तक दस माशे खाय।

## अथवा

यह सोजाक को गुण करता है और पीब को दूर करता है ढाक की कोंपल

है बुहारी की सींकों के फूल दो तोले लेकर दो पहर पानी में भिगोवे उसका निवरा पानी लेकर उसमें खीरा, ककड़ी के बीज, गोखरू, जवासे प्रत्येक छः माशे भांगरा दो माशे पीस छानकर मिलावे और थोड़ा बूरा मिलाकर पीवे।

अथवा मूली के पत्तों का रस चार तोले आठ माशे निचोड़ कर तीन माशे अजमोद फाक और उसी से निगल जाय।

अथवा यह गुर्दे और मसाने की पथरी को गुण करे पोई की पत्ती महीन पीस कर पियें और चौराई का साग खाना पथरी को गुण करता है।

अथवा जो गुरदे में वाय का दर्द हो तो रेंडी की मींगी पीसकर गुनगुनी गुनगुनी लगावे।

आवजन कि पथरी को गुण करे नील की पत्ती पानी में औटा कर रोगी को उसमें बैठावे।

दवा कि सर्दी के गुरदे के दर्द को गुण करे, असपंद के पांच दाने निगलना प्रारम्भ करे और नित्य पांच दाने बढ़ाता जाय जब सौ दाने तक पहुंच जाय फिर उसी प्रकार कम करे तो गुरदे का दर्द बन्द होवे।

अथवा जो तिल के पेड़ की कोंपल छाया में सुखाकर जलावे और नित्य सात माशे अथवा दस माशे खाया करे तो गुर्दे की पथरी दूर होवे।

अथवा जवासे का रस पथरी के रोगों को गुण करता है और स्त्री धर्म की रुकावट को भी दूर करता है।

अथवा तितली के तेल की मालिश गुर्दे और मसान की पथरी और सर्दी को गुण करती है इस का नुसखा पक्षाघात में लिखा है।

गुण जालीनूम ने लिखा है कि लोहे की अगूठी तथा छल्ला पहना भी पथरी को गुण करता है।

## फ़सल सोजाक की चिकित्सा में

इस रोग में ऐसी ठंडी दवा काम में लावें जो पेशाब लाने वाली हों और सब लुआब पेशाब की जलन को गुण दायक हैं कुलफा के बीज, सफ़ेद पोस्त के दाने, खीरा ककड़ी के बीज, खर्बूजे के बीजों की मींगी, तरबूज के बीजों की मींगी डेढ़ २ तोले छोटे गोखरू बबूर का गोंद कतीरा सात २ माशे इसके गोली के लुआब में गोलियां बनावें मात्रा तीन माशे

गोली कि पेशाब की जलन को मन्द करे मेहदाने को भिगोकर पानी

में डाले और उस की बराबर खिले चने भुना हुआ कतीरा पीसकर मिलावे और चने के प्रमाण गोलियां बनावे एक गोली गोखरू के रस में खाय।

गोली कि सोजाक को गुण करे। पियाबांसा का छोटा पेड़ जलाकर उसकी राख कतीरे के जल में मिलाकर चने के प्रमाण गोलियां बनावे और प्रातः काल एक गोली गुलखैरा के जल के संग जो रात को भीगा हो पीवे तो नया और पुराना सोजाक जाय।

## चूर्ण

कि सोजाक को गुण करे। सेलखड़ी, राळ, मिश्री दो दो तोला तालमखाने, गोखरू, सरयाळी एक तोले कूट छानकर चौदह भाग करे और नित्य एक भाग बकरी के दूध के संग फांके।

अथवा यह सोजाक को गुण करे और पीब को गुण करे भुनी फिटकरी, गेरू, साढ़े तीन माशे बराबर बूरा मिलाकर चूर्ण बनावे और नित्य सात माशे गौ के दूध के संग खाय।

## दवा

कि सर्द प्रकृति की सोजाक को गुण करे सहजने का गोंद नित्य प्रात काल पीस कर एक तोले सात दिन दही के संग खाय।

चूर्ण कि सोजाक को गुण करे। तालमखानें, कुलफा के बीज सिरयाळी गोखरू, काहू के बीज, सेलखरी बराबर लेकर चूरन बनावे मात्रा एक तोले गौ के दूध के संग खाय।

## अथवा

यह सोजाक के मवाद को बंद करे कतीरा, भांग के बीज, सिरयाळी राळ, कालाबीज बंद, लाळ बीजबंद, बराबर लेकर चूरन बनाये मात्रा सातमाशे

अथवा यह सोजाक को गुण करे हलदी, आंवले, बराबर कूट छान कर उसकी बराबर बूरा मिलावे मात्रा एक तोले पानी के संग फांके जो नया सोजाक सात दिन में जाय और रह जाय तो दो महीने तक लेना उचित है।

अथवा यह चूरन सोजाक के पीब को जो जलन के साथ जाती हो गुण करता है। राल पीसकर बराबर की मिश्री मिलाकर अठारह दिन तक दस माशे खाय।

## अथवा

यह सोजाक को गुण करता है और पीब को दूर करता है ढाक की कोंपल

सुखाकर ढाक का गोंद, ढाक की छाल और ढाक के फूल कूट छान कर बरा-बर का बूरा मिलाकर नौ माशे नित्य दूध के संग फांके परीक्षित है।

अथवा शोरा कलमी, बड़ी इलायची चौदह २ माशे कूटछान कर ऐ भाग करे एक भाग सन्ध्या और एक भाग सवेरे पानी के संग खाया करे और चौथे दिन से इस प्रकार खाय कि नौ माशे या एक तोले साठी चावलों को पानी में भिगो कर सवेरे उसके पानी के संग तीन दिन तक खाय।

अथवा ताजखरूस एक पेड़ है कि हिन्दी में उसे मुर्ग का कश कहते हैं उसकी जड़ एक तोले, दो तोले सफेद कंद में मिलाकर चूरन बनावें और नित्य बीस दिन तक खाय।

अथवा बड़ की कोंपल छाया में सुखा के पीसे और बराबर की बूरा मिलाकर दूध की लस्सी के संग नित्य प्रातःकाल के समय खाय दवा दो तोले गेहूं का सत एक प्याले पानी में रात को घोल दे प्रात काल पिये।

नकूय अर्थात् भीगी दवा मुहदी, आवले, सफेद जीरा दो तोले चार२ माशे, सब सेर भर पानी में भिजोय आठ पहर और उसमें से आधपाव प्रात काल और आधपाव सायंकाल पीवे जब पानी थोड़ा रह जाय तब और डाल दे।

अथवा फालसे की जड़ चौदह माशे जौकुट करके रात्रि को पानी में भिगोदे प्रात.काल-मल छान कर थोड़ा बूरा मिलाकर पीवे।

अथवा आम की छाल जौकुट करके दो तोले चार माशे पावभर पानी में भिगोकर जब रात भर भीग चुके प्रातःकाल मल छान कर सात दिन पीवे।

अथवा सदासुहागन पेड़ के पत्ता एक तोले रात को पानी में भिगोवे प्रातःकाल मल छानकर थोड़ा बूरा मिलाकर पीवे।

अथवा कड़वी खल चौदह माशे जौकुट कर रात को पानी में भिगोवे प्रातःकाल उसका निथरा पानी पीवे।

अथवा-चार माशे बीजाबोल रात को पानी में भिगोवे प्रात काल उस के निथरे पानी में भिगो मिश्री मिलाकर पीवे।

अथवा एक तोले रीठा रात को पानी में भिगो दे प्रात काल उसको निथार कर पीवे।

कुर्सकाकनज अर्थात् पिटकौआ की टिकिया सुजाक और गुर्दे और मसाने के घाव को गुण करे और पेशाब को खोले पिटकौआ चौदह माशे,

खीरा, ककड़ी व बीज, कुलफे के बीज, छिली मुलहटी औकूट करके, सफेद पोस्त के दाने दस २ माशे, कतीरा, बबूर का गोंद, गेरू सात २ माशे, अजगोद, सोंद तीन माशे, अफीम पौने दो माशे, कूट छानकर ईसबगोल के लुआब से टिकिया बनावे मात्रा चौदह माशे।

काढ़ा सोजाक को गुण करे सखाहुली औटाकर पीवे।

अथवा यह काढ़ा सोजाक और पेशाब की कठिनता को गुण करे। खैर की जड़ सात प्याले पानी में औटावे जब एक प्याला पानी रहे छान कर पीवे और इसी प्रकार तीन दिन तक पीवे।

अथवा यह सोजाक को गुण करे। गुड़हर के फूल पहले दिन एक नग बताशे में धर के खाय इसी प्रकार चार दिन तक नित्य एक २ बढ़ावे पांचवें दिन से इसी प्रकार घटावे जब एक नग रह जाय ईश्वर करे तो सोजाक जाता रहे।

अथवा नीम के पत्ता, चमेली के पत्ता औटाकर उसके गुनगुने पानी इन्द्री को रक्खे और भफारा से आध घड़ी पीछे उसमें पेशाब करे।

अथवा सर्यारा अर्थात् ताजखरूस के बीज जिन्हें हिन्दी में कुलफा कहते दस माशे महीन कूट कर आध सेर दूध में रात को भिगो कर चांदनी में धरे प्रात काल को पीवे तो सोजाक और प्रमेह को गुण करे और वीर्य पैदा करे परंतु थोड़ासा बूरा मिलालेना उचित है कि बूरा सुर्यारे की काग है।

अथवा केले के पेड़ का रस निचोड़ कर पीवे तो पेशाब की जलन जाय।

अथवा जोंक कि हिन्दी पेड़ है बहुधा करके चौमासे में पैदा होता है उस की पत्तियां और फल एक तोले लेकर पानी में पीस कर थोड़ा बूरा मिलाकर पीवे तो सोजाक जाय और दो बताशे में भर कर बड़ का दूध तीन दिन प्रातःकाल खाय तो सोजाक जाय।

अथवा सात माशे जवाखार गाय के दही में पीवे तो सोजाक जाय।

अथवा गंधा बिरोजा थोड़े गुड़ में लपेट कर खाय और उस पर कुलफे का पानी में घोल कर पीवे।

अथवा सिरस के पत्ता पीस कर पानी में छान कर मिश्री या बूरा थोड़ा बूरा मिलाकर पीवे तो सोजाक जाय।

अथवा बबूर की कोंपल एक तोले, गोखरू एक तोला दोनों को औटा छान कर थोड़ा बूरा मिलाकर पीवे।

सुखाकर ढाक का गोंद, ढाक की छाल और ढाक के फूल कूट छान कर बराबर का बूरा मिलाकर नौ माशे नित्य दूध के संग फांके परीक्षित है।

**अथवा** शोरा कलमी, बड़ी इलायची चौदह २ माशे कूटछान कर पै भाग करे एक भाग संध्या और एक भाग सवेरे पानी के संग खाया करे और चौथे दिन से इस प्रकार खाय कि नौ माशे या एक तोले साठी चांवलों के पानी में भिगो कर सवेरे उसके पानी के संग तीन दिन तक खाय।

**अथवा** ताजखरूस एक पेड़ है कि हिन्दी में उसे मुर्ग का केश कहते हैं उसकी जड़ एक तोले, दो तोले सफेद कंद में मिलाकर चूरन बनावे, और नित्य बीस दिन तक खाय।

**अथवा** वड़ की कोंपल छाया में सुखा के पीसे और बराबर की बूरा मिलाकर दूध की लस्सी के संग नित्य प्रातःकाल के समय खाय दवा दो तोले गेहूं का सत एक प्याले पानी में रात को घोल दे प्रात काल पिये।

**नकूय** अर्थात् भीगी दवा मेंहदी, आंवले, सफेद जीरा दो तोले चार २ माशे, सब सेर भर पानी में भिगोय आठ पहर और उसमें से आधपाव प्रात काल और आधपाव सायंकाल पीवे जब पानी थोड़ा रह जाय तब और डाल दे।

**अथवा** फालसे की जड़ चौदह माशे जौकुट करके रात्रि को पानी में भिगोदे प्रात काल मल छान कर थोड़ा बूरा मिलाकर पीवे।

**अथवा** आम की छाल जौकुट करके दो तोले चार माशे पावभर पानी में भिगोकर जब रात भर भीग चुके प्रातःकाल मल छान कर सात दिन पीवे।

**अथवा** सदासुहागन पेड़ के पत्ता एक तोले रात को पानी में भिगोवे प्रातःकाल मल छानकर थोड़ा बूरा मिलाकर पीवे।

**अथवा** कड़वी खल चौदह माशे जौकुट कर रात को पानी में भिगोवे प्रातःकाल उसका नितरा पानी पीवे।

**अथवा** चार माशे बीजाबोल रात को पानी में भिगोवे प्रात काल उस के नितरे पानी में भिगो मिश्री मिलाकर पीवे।

**अथवा** एक तोले रीठा रात को पानी में भिगो दे प्रात काल उसको निथार कर पीवे।

**कुर्सकाकनज** अर्थात् पिटकौआ की टिकिया सुजाक और गुर्दे और मसाने के घाव को गुण करे और पेशाब को खोले पिटकौआ चौदह माशे

दवा कि सोजाक का गुण करे गाय का दूध थाड़े पूरे और कतीरा के सग सदैव पीना पुराने सोजाक को अच्छा करता है।

अमल अर्थात् टोटका कि स्त्री के सोजाक को गुण करता है स्त्री एक कपड़ा अपनी योनि में भिगाकर थवदार कुतिया को तीन दिन खवावे तो सोजाक जाय।

पिचकारी कि इन्द्री के भीतर के घव को गुण करे नीलाथोथा तीन माशे, फिटकरी छैः माशे, आध सेर पानी में औटावे जब आधा पानी रहे तब शीशे में भर के पिचकारी ले जो इस दवा से रुधिर आने लगे तो कुछ डर नहीं और जो पीड़ा बढ़ जाय तो स्त्री के दूध की पिचकारी ले और कोई मनुष्य इस दवा में सफेद कत्था भी बढ़ाते हैं पिचकारी कि पशाब की जलन को दूर करे देकामाली एक तोला, तीन तोले कड़वे तेल में औटावे जब खूब जल जाय तब छान कर सब की पिचकारी ले।

अथवा कत्था, मुर्दासंग, रसौत सात २ माशे, भुना नीला थोथा चार रत्ती औटाकर पिचकारी ले सोजाक जाय।

अथवा त्रिफला का बक्कल दस माशे, नीलाथोथा सात माशे, सब को कूट कर रात को पानी में भिगोवे प्रातःकाल पिचकारी ले।

श्याफ अर्थात बत्ती जो सोजाक को गुण करे कत्थासफेद, मुर्दासंग, राल, बबूर का गोंद, गेरू सब बराबर महीन करके बत्ती बनाकर इन्द्री के छिद्र में रखे और कभी इस दवा में अधिक पीड़ा के समय अफीम बढ़ाते हैं और जलन की विशेषता में कपूर बढ़ाते हैं।

कुतूर अर्थात टपकाने की दवा इन्द्री के घाव का गुण करे। बबूर का गोंद, गेहूं का सत्तू, स्त्री के दूध में घोल के इसबगोल का लुआब यह सब इन्द्री के घावों को गुणदायक हैं।

अथवा तालाब की काई निचोड़ कर थोड़ासा पानी इन्द्री के छिद्र में टपकावे।

## कसरत पेशाब की विशेषता में

जो मसाने की शिथिलता से और सरदी की विशेषता से हो तो मूत्र गरम करने वाली दवाई काम में लावें।

जारिशा अर्थात् पाचन जो पेशाब को रोके त्रिफला का बक्कल पं...

में पकरा कर गुलनार, नागरमोथा नौ २ माशे, लोहबान, अजवायन साढ़े चार २ मथ शहद में पाचन बनावे।

**जवारिश नागरमोथा** अर्थात पाचन पेशाब की विशेषता और निर्बलता और मसाने की सरदी और धरन की सर्दी को गुण करती है और उदर और कलेजे को गरम करे। नागरमोथा एक सालं दश माशे पीस कर सिरके में मिलावे तीन दिन शहद में भिगो और सुखाकर कूट छान कर पाव सेर गुरे में चाशनी करे।

**लोहबान की जवारिश** पेशाब की विशषता को गुण करती है लोहबान, गुलनार, साढ़ चार २ माशे, मस्तगी तीन माशे कूट छान कर शहद में मिलावे मात्रा एक तोले।

## कबोजी की जवारिश

पेशाब की विशपता को गुण करे इस का नुसखा उदर विकार में लिख आये हैं।

**चूर्ण** कि पेशाब को रोकता है लोहबान, नागरमोथा, कुंदीमन, काला-जीरा, बतून इस्बगोलास, धनियां सिरके में भिगाकर सुखाओ और पीसकर चूरन बनाले मात्रा ६ माशे।

**अथवा** तिल, अजवायन एक भाग लेकर चूरन बनाय एक हथेली भर भर फांके या गुड़ में मिला के गोलियां बनावे मात्रा सात माशे।

**दवा** पेशाब की विशेषता को गुण करे। सिसौड़ की पत्ती एक तोले लेक उस का लेप निकाले और एक तोले चूंग मिलाकर पीवे।

**तिला** पेशाब की विशषता को गुणदायक है इमली के बीजों की मींगी संहभने के पत्ते, दोनों को पीस कर नित्य ठुड्डी के नीचे लगावे।

**चूरण** कि पेशाब की विशपता को गुण करे। सिंघाड़े खुश्क पीस छानकर एक तोले खाय।

**अथवा** खजूर की कच्ची फली छाया में सुखाकर कूटछान घी में भूनकर थोड़ा चूरा मिलाकर सध्या सवेर पेली २ भर खाया करें।

**दवा** कि सोते समय पेशाब हो जाने का गुण करे माजूफल एक नग, रेहां के बीज थोड़े कूट छानकर खा ले।

**अथवा** कुन्दीमन थोड़ा ठंडे पानी के संग खाना बहुत अच्छा है।

अथवा कबूतर की बीट आटे में गूंदकर रोटी बना कर खाय तो सोते समय पेशाब हो जाने को गुण करे।

अथवा बकरी का सींग जलाकर शहद में मिलाकर खाय मात्रा एक तोले आठ माशे तक।

## कसल पेशाब के बंद होजाने में

इस रोग के उत्पन्न होने के बहुत से भेद हैं जो पेशाब मसाने और गुर्दे की सूजन से बंद हो तो प्रथम बासलीक नस की फस्द खुलवावे उसके पीछे पेशाब जारी होने की दवा काम में लावे।

अथवा

कि पेशाब बन्द होने को गुण करे। राई, कलमीशोरा एक २ माशे लेकर बराबर का बूरा मिलाकर दो मात्रा करे प्रातः काल खाय तो गुण करे।

दवा कि बंद पेशाब को खोले गेंदा की पत्ती दो तोले का पानी में शीरा निकाल कर थोड़ा बूरा मिलाकर पीवे।

तिला कि पेशाब को खोले मूसे की मेंगनी एक तोले आठ माशे पानी में पीस कर गुनगुनी २ इन्द्री के नीचे लगावे।

दवा थोड़ा कपूर इन्द्री के छिद्र में रखे तो पेशाब खुले।

अथवा कलमीशोरा कपड़े में भिगोकर इन्द्री के नीचे रक्खे।

अथवा दो माशे पारा पिचकारी में रखकर इन्द्री के छिद्र में पहुंचावे तुर्त पेशाब खुले और जो सोथ करके पेशाब बन्द न हुआ हो तो थोड़ा शोरा इन्द्री में रखे तो पेशाब खुलजाय।

अथवा

पांच रत्ती कोंच पीस कर पानी के संग फांके तो पेशाब खुलजाय।

अथवा भैंस के कान का मैल रोगी की इन्द्री के नीचे मले।

अथवा टेसू के फूल औटाकर इन्द्री के नीचे तड़ी दे।

अथवा चिरचिटा का पेड़ू पर लेप करे।

अथवा बिसखपरा की पत्तियों का रस निचोड़ कर दूध में मिलाकर पिये।

अथवा एक जूआं इन्द्री के छेद में छोड़े।

अथवा खटमल पीस कर इन्द्री के छेद में भरदे।

अथवा रोगी को गर्म जल में बैठावे।

अथवा गोखरू, खीरा ककड़ी, सौंफ,खर्बूज के बीज पानी में पीसकर पीव।

अथवा बकरी के गुनगुने दूध में टूंडी को रखे।

अथवा रेवत चीनी सौंफ के अर्क में पीसकर टूंडी के गिर्द लगाव।

अथवा सीपी पीसकर टूड़ी क गिर्द लगावे।

अथवा बारियाजुल अदविये में लिखा है कि मुर्गी के अंडे के छिलके को अदर से साफ करके पीसकर बराबर का बूरा मिलाकर पीवे तो पेशाब खुले।

अथवा मूंग का दाना एक रत्ती पानी में घिसकर पीवे।

अथवा सेंधानोन गुदा में रखे तो पेशाब खुले और तबियत को भी नरम करता है।

अथवा बिनौला पीस कर टूड़ी के ऊपर लगावे और एक रत्ती कपूर खाय।

अथवा शहतूत के रस में कलमीशोरा पीसकर टूड़ी के नीचे लगावे।

अथवा चौदह माशे इन्द्रायन की जड़ पीवे।

## फ़सल पेशाव में रुधिर आने की चिकित्सा में

फिटकरी की टिकिया खाय। विधि फिटकरी भूनकर बारहसींग का सींग जलाकर कतीरा, गेरू, गुलनार, बबूर का गोंद, साढ़े तीन २ माशे कूट छान कर टिकिया बनावे मात्रा साढ़े चार माशे कुलफे के शीरे के संग यह टिकिया सोजाक को भी गुण करती है।

दवा कि रुधिर के पेशाब को गुण करे इसबगोल दाने चाकसू क खूब महीन पीसकर खाय और ऊपर से चन्दन बूरे का पानी पीवे।

अथवा जवासे पीसकर पीवे तो गुण करे।

दवा कि रुधिर के पेशाब को गुण करे और जलन को बद करे अनार का छिलका, छिली मसूर, बबूर की फली, लाहिये, तुतस, बाजरा, चन्दन थोड़ा २ लेके पानी में औटावे जब आधा रहे तब उस में बैठे।

## फ़सल जोफ़ं बाह

अर्थात स्त्री से भोग करने की इच्छा न रहे अत्यन्त इच्छा तो दिल, मस्तक, कलेजे, उदर और गुरदे क बल पर है यहां थोड़ी सी सहज दवा जो इस रोग

को गुण दायक है वर्णन की जाती है।

## छोटा अवलेह पाक

हिन्दुस्तानियों ने बनाया है बल को बढ़ाता और वीर्य को गाढ़ा और पैदा करता है और मूत्र प्रमेह को गुण करता है और मस्ती लाता है। बिनौला, रूई की मींगी, खर्बूजे के बीजों की मींगी, चिरोंजी, तिल सफ़ेद, पोस्त के दाने सेमर का मूसरा, सफ़ेद मूसली, शतावर, असगंध, सिंघाड़े का चून, छिल इमली के बीयाँ, खिसोंड़े एक २ तोले, केवड़े के बीज, प्याज के बीज, शलगम के बीज, मूली के बीज, मूफली, भुने ताल मखाने, समुद्रसोख, पैदा लकड़ी नौ नौ माशे, कुलीजन, चुनियाँ गोंद, नागरमोथा, मज, कौंच के बीज, छोटा गोखरू, इन्द्रजौ, बबूर की फली, कमलगट्टा की मींगी, धावा के फूल, ममर का गोंद, बीजबंद मोचरस छै २ माशे, गुजराती असगंध, सूना बढगन के बीज, अकरकरा, सोंठ पीपर, खुरासानी अजवायन तीन २ माशे कूटछानकर तिगुन कंद की चाशनी करे और जो बादाम की मींगी, अखरोट की मींगी, गिरी, एक २ तोले की भांग दो तोले इस में डाले तो अत्युत्तम है नहीं तो गरीबों को इसी प्रकार से अच्छा है मात्रा एक तोले छुहारे के दूध के संग लेवे।

**किशमिश पाक** कि बल को बढ़ावे और वीर्य का पैदा और गाढ़ा करे मोचरस, सालिब मिश्री, समदरसोख, स्याह मूसली, सफ़ेद मूसली, बादाम की मींगी दस २ तोले, शतावर ग्यारह तोले आठ माशे, सोंठ कुलीजन सात सात माशे, किशमिश आधसेर, कंद सेरभर, चाशनी करे मात्रा दो तोले से तीन तोले तक गाय के दूध के संग जिस में छुहारे पड़े हों खावे।

**मालकांगनी पाक** कि बल को बढ़ावे, मालकांगनी, अकरकरा केवड़े के बीज, लोंग, केसर, चौदह २ माशे, अस्पद सात माशे, सफ़ेद पोस्त के दाने दस तोले, सफ़ेद तिल चार तोले आठ माशे, मुर्गी के अंडे की जर्दी पांच नग चौगुन शहद और कंद में सब को मिला पाक बनावे।

## दूसरा नुसखा मालकांगनी पाक का

हिन्दुस्तानी तरह पर मालकांगनी गोंगरे के रस में भिगोवे और फिर गाय के दूध और पानी में, जब दूध को सोखले तब पीसकर बराबर के शहद में पाक बनावे प्रथम दिवस पौने दो माशे खाय और इतना ही नित्य बढ़ाता जाय दो तोले चार माशे तक पहुंचावे और चालीस दिन तक खाय तो वृद्ध को तरुण करे।

पाक कि बल को बढ़ाव अकरकरा, लौंग, सोंठ दो २ तोले, अंडा की जर्दी २५ नग, सात छटांक शहत की चाशनी करे मात्रा चार तोले आठ माशे भोजन के प्रथम खाय।

पाक प्याज का रस सेर भर, एक सेर शहद आंच पर रखे जब चाशनी हो जाय तब लाल और सफेद तोदरी लालच मिश्री, बहमन सुर्ख और सफेद सोंठ, प्याज के बीज, मूली के बीज, गदना, शलगम के बीज, लाल मखाने, काली और सफेद मूसली प्रत्येक एक सेर शाही कूट छानकर पाक बनाले।

पेठे का पाक कि अति प्रमेह को बहुत उत्तम है और वीर्य को गाढ़ा करता है खर्बूजे के बीज, सफेद मूसली, पठे की मिठाई आध २ पाव गुवारपाठा दो नग, कबाब चीनी छै माशे सब को महीन पीसकर आधसेर सफेद कंद में चाशनी करे मात्रा तोले भर।

## लहसन पाक।

सर्द प्रकृति वालों को बल बढ़ावे और पक्षाघात और लकवे के रोगों को गुण करे लहसन को दूध में इतना औटावे कि सब दूध सोखजाय फिर उसको घी में भून और शहद में पाक बनावे।

पाक कि भुत प्रमह को गुण करे और पतले वीर्य को गाढ़ा करे और बल बढ़ाव त्रिफला का बक्कल, छुआरा भुना, लालच मिश्री, मेदा लकड़ी, गोखरू, दोनों मूसली, बालछड़ कौंच के बीज, सिंघाड़े सूखे, कमल गट्टा की मींगी, खिसोड़ मीठ, इन्द्रजौ, इमली के बीज की मींगी साव २ माशे गुलनार कालादाना, अजवायन, काला जीरा इख्खुरकास, धनियां बसलोचन, बड़ की कोंपल, मस्तगी, शाहबलूत, बीजबंद, सुपारी, लौंग, असबद भुना, साढ़े तीन२ माशे, अजमोद, वच, लाल मखाने, सुने, समदर से ख, बुनियां गोंद, नागरमोथा धावा के फूल, मोचरस, सतावर, बबूर की फली, केवड़े के बीज, साढ़े चार २ माशे तिगुने शहद की चाशनी में पाक बनावे।

कई का चूर्ण कि बल को बढ़ाव सरभर पीपल को दो सेर दूध में औटावे जब दूध सोख जाय तब पीपल को सुखाकर पीसके नित्य चौदह माशे सात तोले मिश्री में मिला कर दूध के संग खाय।

चूर्ण कि बल को बढ़ावे और वीर्य को पैदा कर सेमर का मूसरा महीन पीसकर बराबर का बूरा मिलाकर नित्य तोला भर गाय के दूध के संग फांके।

अथवा यह चूरन बिंदकुशाद को गुण करे। गोखरू डेढ़ तोले, सिंघाड़,

साठी चावल, कमलगट्टा की मींगी दस २ माशे, तालमखाने सात माशे, मोच रस समंदरसोख सिरयारी, बीजबंद साढे तीन २ माशे सब के बराबर बूरा मिलाकर चूरन बनावे मात्रा एक तोले।

अथवा यह वीर्य को गाढ़ा करता है। बबूर की कच्ची फली मौलसिरी की छाल, शतावर, मोचरस बराबर और सब की बराबर बूरा मिलाकर चूरन बनावे मात्रा एक हथेली भर।

अथवा बड़ की कोंपल, गूलर की छाल बराबर सबके बराबर का बूरा मिलाकर एक तोले दूध के संग खाय।

अथवा यह बल को बढ़ावे दो तोले पिस्ता, दो तोले मिश्री पिसी हुई छः माशे सोंठ सब को मिलाकर नित्य एक तोले शहद में लपेट कर रत्ती भर भांग महीन पीसकर उस पर छिड़ककर तीन दिन खाय।

अथवा बबूर की कच्ची फली छाया में सुखाकर तालमखाने, चुनिया गोंद चने छिले हुए सब बराबर लेके सबकी बराबर मिश्री मिलाकर नित्य प्रातःकाल एक हथेली भर खाय तो श्वेत प्रमेह जाय।

अथवा खिरनी की छाल, तज, मैदा लकड़ी सब की बराबर बूरा मिला कर तोला भर गाय के दूध के संग खाय तो श्वेत प्रमेह और सादा प्रमेह जाय और वीर्य गाढ़ा होय।

अथवा चुनिया गोंद, भूफली बराबर पीसकर तोले भर नित्य गाय के दूध के संग खाय चालीस दिन तक।

अथवा सिरस के बीज, पलास के बीज, बराबर कूट छानकर बराबर की मिश्री मिलाकर तोले भर गाय के दूध के संग खाय तो बहुत गुण करे और श्वेत प्रमेह जाय।

अथवा तालमखाने, कुलफा के बीज, असगंध, नागौरी, समंदरसोख, मोचरस, बराबर कूट छानकर सब की बराबर बूरा मिलाकर हथेली भर खाय तो वीर्य गाढ़ा होय और बिंदकुशाद जाय।

गोली कि पतले वीर्य को गाढ़ा करे और श्वेत प्रमेह को मिटावे इमली के चीयें तीन चार दिन पानी में भिगोय फिर काका छिलका दूर कर पीस कर बराबर का सफेद बूरा मिलाकर चने के प्रमाण गोलियां बनावे मात्रा दो गोली।

चूरन कि बिंद कुशाद और श्वेत प्रमेह को गुण करे बबूर की छाल बबूर

की फली, बबूर का गोंद, बबूर की कोंपल बराबर कूट छानकर बूरा मिलाकर चूरन बनावे मात्रा तोले भर।

**चूर्ण** कि पतले वीर्य को गाढ़ा करे गूलर के पेड़ की जड़ कि जिसके सूत पृथ्वी में घुस हों गोखरू, तालमखाने, कमलगट्टा की मींगी पांच२ तोले, मूसली, मखाने, बीजबंद, सिरयाली के बीज, चुनियां गोंद तीन२ तोले कूट छानकर चूरन बनाव एक हथेली भर गाय के दूध के सग खाय।

**अथवा** कोंच के बीज कच्चे छाया में सुखाकर महीन पीसकर दश माशे पाव भर गाय के दूध के संग औटाकर खाय तो पतले वीर्य और भुत प्रमेह को गुण करे।

**अथवा** समदरसोख, असगन्ध पांच तोले दस माशे, अस्पद जला हुआ साढ़े तीन तोले कूट छान सझा सवेरे चौदह२ माशे पानी के सग फांके और खटाई और बादी वस्तुओं से बचा रहे तो बिन्दुकुशाद जाय।

**अथवा** हुलहुल के बीज साढ़ तीन तोले, इतने ही बीजबंद, तालमखाने, मीठे इन्द्र जौ, छोटे गोखरू, सात२ तोले मिसरी २८ तोले सब की बराबर बूरा, कूट छान कर चूरन बनावे और फांके तो बिन्दुकुशाद जाय।

**अथवा** समंदर सोख, तालमखाने, रैहां के बीज, डेढ़२ तोले कूट छान कर चूरन बनाकर सात माशे प्रात काल खाय खटाई और बादी वस्तु न खाय तो वीर्य गाढ़ा होय।

**अथवा** आंब की धूर दो तोले चार माशे, दोनों मूसली, मोचरस सात२ माशे, एक नग पोस्त के डोडा, दो माशे भांग, मात्रा दो तोले भर गाय के दूध के सग ले तो भुत प्रमेह जाय।

**अथवा** सूखे सिंघाड़े, चुनियांगोंद, समदरसोख दो२ भाग, बीजबंद, मोचरस, तालमखाने, गोखरू, कौंच के बीज, धनियां, मैदालकड़ी, एक२ भाग काहू के बीज आधा भाग, बराबर का बूरा मिलाकर तोले भर खाय तो वीर्य गाढ़ा होवे और वीर्य के बहाव को रोके।

**अथवा** गेंदा के बीज १४ माशे बराबर का बूरा मिला खावे तो वीर्य स्तंभन हो।

**अथवा** बड़ की कोंपल, चुनियां गोंद, खिरनी की जड़ की छाल, रिह-सोड़े, मूसली, शतावर बराबर लेके कूट छानकर चूरन बनावे, मात्रा एक तोले गाय के दूध के सग ले तो बिन्दकुशाद जाय।

अथवा बबूर की कच्ची फली साढ़े तीन तोले, छोटी दूधी जड़ पत्तों सहित तीन तोले छाया में सुखाकर पीस के बराबर का कंद मिलाकर चूरन बनाकर खाय तो वीर्य बढ़ने और बिंदकुशाद को गुण करे।

अथवा ढाक की छाल और गोंद, गूलर की छाल और गोंद, सेंमर का मूसरा और गोंद, मौलसिरी की छाल, भुने चना, बबूर का गोंद बराबर लेके चूरन बनावे मात्रा चौदह माशे खाय तो वीर्य गाढ़ा करे और बल को बढ़ावे।

अथवा दोनों मूसली, तालमखाने, कौंच के बीज, उटंगन के बीज, मोचरस, ऊंट कटेरा की जड़, बीजबंद काला और लाल, मूफली, कमरकस और साठी चावल, शतावर, समदरसोख, मीठे इंद्रजौ, साढ़े तीन २ माशे सिंघाड़े सवा पांच माशे सब को बराबर का बूरा मिला सात माशे गाय के दूध के संग खाय तो बिंदकुशाद जाय और बल बढ़े।

हलुआ कि पतले वीर्य को गाढ़ा करे इमली के चीयों की गुठली छिली हुई, ढाक का गोंद, गेहूं का सत्त एक २ तोले, तीन तोले लाल बूरा, चार तोले घी गरम करके सत्त को भूनकर इमली के चीयों और गोंद पीसकर मिलाके हलुआ बनावे मात्रा एक तोले से दो तोले तक खाय।

चूरण कि पतले वीर्य को गुण करे तालाब की काई ठीकरे पर रखके आंच पर रखके जलावे और उसकी राख में बराबर का बूरा मिलाकर चार माशे प्रति दिन खाया करे।

अथवा बरगद का फल छाया में सुखाके कूट छानकर गाय के दूध के संग खाय तो पतला वीर्य अत्यन्त गाढ़ा हो जाय।

गोली वीर्यस्तंभी, खसखस, सुना स्पद, सिंगरफ, गोखरू, कुचला सब के सब बराबर औषधियों को कूट छान कर उस जल से कि जिस में पोस्त के डोडे भिगोये हों गोलियां बनावे और स्त्री गमन के चार घड़ी पहले एक गोली खाय ऊपर से एक प्याला गरमागरम दूध पीवे।

अथवा अजवायन पांच माशे, कद्दू के बीजों की मींगी छ माशे, असपंद नौ माशे, भांग के बीज आठ माशे, भुने चने सात माशे, अफीम तीन माशे, केसर चार रत्ती, इलायची के दाने एक माशे, पोस्त के डोडा दो नग, सब को कूट छान करे उस में जल कि जिस में पोस्त के डोडा भिगाये हों

अथवा चुनियां गोंद छ माशे खूब महीन पीसे और दो तोले फिटकरी भूने और भूनते समय वही चुनियां गोंद पानी में मिलाकर उस पर छिड़के सीतल होने के पश्चात फिर उसे पीसे और फिर थोड़े से धावा के फूल मिला कर फिर पीसे और भग में रखे अद्भुत गुण देखने के वास्ते इस से उत्तम और कोई औषधि नहीं है।

अथवा कचनार की कली एक तोले आठ माशे अनार का छिलका मोचरस प्रत्येक पांच माशे बबूर की कच्ची फली सुखाई हुई चार नग, माजू एक नग महीन पीस कपड़े में छान कर काम में लावे।

सौभाग्यसोंठ अर्थात् सोंठ की माजून जिसको सुहाग सोंठ कहते हैं। भारतवर्षीय वैद्यों की बनायी हुई स्त्रियों की कमर को बल देने के लिये अत्युत्तम है सोंठ आध पाव, घी तीनपाव गौ दुग्ध में औटावे- जब गाढ़ा हो जाय खर्बुजे के बीजों की मींगी, निशास्ता, सिंघाड़ा प्रत्येक दो तोला असगंध, सफ़ेद मूसली, मोचरस, नागौरी गोंद, इलायची के बीज, शतावर प्रत्येक दो तोले, तेजपात, चदन पीसकर सब, धावा के फूल प्रत्येक नौ माशे, गोखरू, पीपल, कालीमिर्च, बालछड़, नागरमोथा, कौंच के बीजों की मिंगी, चुनियां गोंद प्रत्येक छः माशे कूट छान कर बूरे में माजुन बनावे।

## फ़सल इलाज सैलानतमस अर्थात स्त्री धर्म के अधिक रुधिर बहने की चिकित्सा में

प्रगट हो कि जो नियत समय पर रजद्रव न हो उसको इस्तहाज़ह कहते हैं इस रोग में कुचों के नीचे सींगी लगाना अति गुण करता है।

दवा कि रज के रुधिर को बंद करे बकायन की कोंपल एक तोला भांग के सदृश घोट छानकर पीवे।

अथवा कपास के फूल जला कर उनकी राख एक हथेली भर जल के संग फांके।

अथवा करा की छाल सात माशे कूट छान कर थोड़ा बूरा मिलाकर पानी के संग फांके।

चूर्ण कि रुधिर के विशेष द्रव को रोके। मसूर, अरहर, उर्द प्रत्येक दो तोले, साठी चावल एक तोले सब को जला महीन पीसकर फंकी बनावे और एक हथेली भर खावे।

अथवा चने भले हुए, तज, सोंठ बराबर पीस कर बूरा मिलाकर एक हथेली भर फांके।

अथवा मालती के पुष्प, कोरी खांड प्रत्येक छः माशे परस्पर मिलाकर खाय।

अथवा सेलखरी, गेरू बराबर मिलाकर फंकी बनावे मात्रा छ माशे प्रातःकाल सीतल जल के साथ।

अथवा छोटी दूधी छाया में सुखा कूट छान कर प्रात काल एक हथेली भर फांके।

अथवा लाख के दाने बराबर का बूरा मिलाकर पीसे और जल के संग एक हथेली भर खाय।

अथवा असगंध, बराबर का बूरा मिलाकर एक तोला ताजा पानी के संग खाय।

अथवा बबूर का गोंद भुना हुआ बराबर का गेरू पीसकर प्रात काल नौ माशे खाय।

दवा किसी धर्म के विशेष रुधिर को गुण करे हार सिंगार की कोंपल कालीमिर्च सात नग जल में पीस छान कर पिये।

अथवा मुलतानी मिट्टी पानी में भिगोकर प्रात काल उस का नितरा हुआ पानी पीवे।

काढ़ा कि रक्तस्रवता के रक्तद्रव को खोवे सूखा धनियां एक हथेली भर कर औटावे और छानकर कई एक दिन पिये।

अथवा कचनार की कलियां और हरे गूलर और कुलफे का साग तथा मसूर की दाल और पटसन के फूल पका कर लाल चावल के भात के संग खाय।

नफूफिल अर्थात् सुपारी पाक जो भग के पानी बहने को दूर करने के लिये अत्यन्त गुण दायक है गौ दुग्ध पांच सेर, चिकनी सुपारी पाव सेर, कूट छान कर दूध में डाल कर मन्दी आंच से औटाय कि गाढ़ा होजाय पश्चात् आध सेर घृत डाल कर चाशनी करे फिर छोटी बड़ी माई प्रत्येक चार तोले दो माशे, सुपारी के फूल, धावा के फूल, प्रत्येक आठ तोला चार माशा, ढाक का गोंद आध पाव सबको महीन कूट छान कर जब चाशनी सीतल होने के

समीप हो उसमें मिलावे और शुद्ध भोजन में रखकर यथोचित एक तोले आठ माशे से लेकर दो तोले पांच माशे तक खाय।

**टिकिया** कि स्त्री धर्म के विशेष रुधिर को रोके। रसौत, बबूल का गोंद, राळ प्रत्येक एक माशे, सुपारी ढाई माशे कूट छान कर पानी में माश२ भर के प्रमाण टिकिया बनावे और नित्य दो तीन खाय।

**हमूल** अर्थात् भग में रखने की औषधि कि रुधिर को रोके गधे की लीद, सुखाकर पोटली बांधकर योनि में रखे।

**अथवा** बकरी की मेंगनी सूखी पीसकर पोटली बनाकर गर्भाशय के मुख पर रखे यदि थोड़ा कुंदरू मिलावे तो अति गुण करे।

**अथवा** अनार का छिलका औटाकर एक तोला पिये।

**अथवा** भुना और बिना भुना जीरा लाल तंदुल के मद्य में पीसकर भग के अंदर रखे।

## फ़सल अरुतबास हैज अर्थात् स्त्रीधर्म के रुक जाने की चिकित्सा में

जो ऋतु धर्म का खून शारीरिक रुधिर की न्यूनता से रुक जाय तो कोई हर्ज नहीं और जो किसी दूसरे कारण से बंद होजाय तो अवश्य चिकित्सा करनी चाहिये। ऋतुकाल से पहले साफ़न नस की फ़स्द खुलवाना स्त्री धर्म को जारी करता है।

**काढ़ा** कि ऋतु धर्म जारी करता है। सूवा, लालमजीठ, मेथी, गाजर के बीज, मूली के बीज, सोये के बीज, अजवायन, सौंफ, तिलली की पत्तियां, तुर्की दुर्गना बराबर गुड़ मिलाकर औटाकर पिये।

**अथवा** नर्मा बाड़ी के फूल और पत्ते आधपाव सेर भर जल में औटावे जब चतुर्थांश शेष रहे तब छ तोले आठ माशे गुड़ मिलाकर पिये।

**अथवा** अखरोट का छिलका, मूली के बीज, अमलतास का छिलका, हंसराज, बांग्रविडंग जौकुट करे प्रत्येक नौ माशे द्विगुण गुड़ मिलाकर औटा कर पिये तो रजोधर्म जारी होवे और यह गर्भ को भी नष्ट कर देता है और कोई इसमें कलौंजी और कपास का छिलका भी मिलाते हैं।

**अथवा** नीमकी छाल जौ कुट करके चार माशे, गुड़ दो तोले, डेढ़ पाव जल में औटावे जब आधपाव शेष रहे तब छानकर पिये।

**काढ़ा** कि कमर की पीड़ा को जो ऋतुकाल में होती है गुण करे सोंठ, वायविडंग, दस माशे, गुड़ तीन तोले चार माशे औटाकर पीयें।

**चूर्ण** कि स्त्रीधर्म को गुण करे मूली के बीज, गाजर के बीज, मेथी, कूट छानकर एक हथेली भर अर्द्धांश जल के संग फक्की बनावे।

**अथवा** कालेतिल, गोखरू प्रत्येक एक तोला रातको पानी में भिगादे और प्रात' काल शीरा निकाल कर थोड़ा बूरा मिलाकर पीवे।

**अथवा** मजीठ पीसकर एक हथेली भर फांके

**जवारिश शोनीज** अर्थात् कलौंजी पाक मूत्र और रजोधर्म के द्रव को जारी करता है और गर्भाशय की पीड़ा को दूर करता है।

**फ़लीता** अर्थात् बत्ती गुड़ थोड़ घी में मिलाकर आग पर रखे जब बत्ती बनाने के योग्य हो थोड़ा सूखा बैरोजा पीस मिलाकर बत्ती बनाय गर्भाशय के मुख तक पहुचावे।

**अथवा** स्त्री नख जलाकर उसकी धूनी कई बार ले और गदे बैरोज की धूनी भी अति गुण करती है।

**लेप** कि गर्भवती के नलों की पीड़ा को गुण करता है कालीजीरी तीन तोले चार माश, रेंडी का गूदा आधपाव, सोंठ एक तोला आठ माशे सब को औटाकर पीस के गुनगुना २ लेप करे।

**हमूल** कि गर्भाशय के गदे पानी को शुद्ध करता है पीजावोल, लौंग बराबर कूटछान कर वस्त्र में बांधकर दोनों समय गर्भाशय के मुख तक पहुचावे तीन दिवस में शुद्ध करे।

**अथवा** अजमोद, वायविडंग, गदा बैरोजा सूखा प्रत्येक एक भाग, सोये के बीज सेंधानोन प्रत्येक आधा भाग शहद में मिलाकर और रुई में लपेट कर गर्भाशय तक पहुचावे।

**अथवा** वायविडंग, समुद्रझाग, प्रत्येक एक भाग, गदा बैरोजा सूखा, सेंधानोन प्रत्येक दो भाग कूट छानकर कपड़े में बांधकर भग में रखे।

**लेप** कि उस पीड़ा को जो सर्दी से हो गुण करे तिल पीठ तेल में पीस कर अर्द्धोष्ण नाभि के नीचे लेप करे।

**अथवा** गदा बैरोजा, लौंग, वायविडंग, सेंधानोन, नकछिकनी प्रत्येक थोड़ा

अजवायनी बहुत सा घृत डालकर अथवा दही भात भोजन करे।

**काढ़ा** भारतवर्षीय वैद्यों का बनाया हुआ कि कटि की पीड़ा को खोवे, अजीर की जड़ की छाल, सोंठ, धनियां जौकुट करके सोलह तोले ८ माशे ढाई पाव जल में रात को भिगोकर प्रातः काल औटावे जब चतुर्थांश शेष रहे तब छानकर पिये।

**हलुवा** कि कटि की पीड़ा को गुण करता है सोंठ, रेंडी की मिंगी प्रत्येक दस तोले, घी, बूरा प्रत्येक तेरह तोले चार माशे, गौ का दूध आधसेर, प्रथम रेंडी की मिंगी कूटकर घी में भूने फिर दूध में मिलाकर औटावे जब गाढ़ा हो, आप बूरा डालकर हलुवा बनावे और प्रकृति के अनुसार खाय।

**चारदाना** कि जोड़ों की बीमारी तथा सर्दी और बादी की बीमारियों का गुण करता है हालयो, अजवायन, कलौंजी, मेथी बराबर लेकर प्रातः काल एक चुटकी भर अर्थात् तीन अंगुलियों से जितनी उठे फांककर जल के घूंट के संग निगल जाय इस नुसखे को शरीर का राजा कहते हैं।

**माजून शोरजान** शोरजान दो तोले, ग्यारह माशे सनाय, एक तोला साढ़े पांच माशे सोंठ, नेत्रबाला, सफ़ेद जीरा, पीपल प्रत्येक सातमाशे, शहद सबकी बराबर लेकर माजून बनावे मात्रा नौ माशे गरम जल के संग।

**दवा** कि कटि और जोड़ की पीड़ा को जो गर्मी से हो गुण करती है। धनियां साढ़े तीन माशे, क़न्द दस माशे, मिलाकर खाय और साढ़े दस माशे पोस्त के दाने, साढ़े दस माशे क़न्द के साथ खाना भी गुण करता है।

**चारदाना** कि सर्द बीमारियों में काम में आते हैं माल कांगनी, पमार के बीज, बावची, हालयों बराबर मिलाकर रखे तीन माशे सायत प्रातः काल गरम पानी के संग निगल जाया करे यह औषधि श्वेत दागको भी गुण करती है कफ का नाश करती है और शरीर की रक्षक है माल कांगनी लेकर पहिले दिन एक दाना निगले और प्रति दिवस एक दाना बढ़ाते जाय जब सौ दाने तक पहुंच जाय फिर इसी प्रकार प्रति दिन कम करे इस न्यूनाधिक काल में पूर्वोक्त रोग दूर हो जायगा भूख अधिक बढ़ेगी और जो बढ़ाने के काल में गर्मी विशेष विदित हो तो अधिक न करे किन्तु उसी दिन से एक एक कम करने का आरम्भ करे।

अथवा करील की लकड़ी जलाकर दो माशे थोड़े घी के संग खावे।

अथवा यह कि हाथ पांव रहजाने को गुण करे और सदैव के अजीर्ण को गुण करे जिस मनुष्य को वायशूल उठने का अभ्यास हो उसको भी बहुत गुण करती है रेंडी छीलकर निगल जाय पहिले दिन एक दाना दूसरे दिन दो दाने इसी प्रकार प्रति दिन एक २ बढ़ावे जब सात दिन व्यतीत हो जाय फिर एक २ प्रति दिन कम करे।

अथवा प्रति दिन एक माशे रासन के बीज खाय।

अथवा पोस्त के डोड़ यथोचित भिगोदे और इतना पिये कि नशा नहो

अथवा कलमीशोरा, कबीरा छ रत्ती, एक तोले आठ माशे शहद में मिलाकर तीन दिवस पर्यन्त खाय और दो माशे शोरा मीठे तेल में मिलाकर कमर पर मलवावें।

अथवा बूरा और खोपरा खाना कमर की पीड़ा को गुण करता है।

अथवा महुए के बीजों का तेल जो कोल्हू में निकलता है घी के सदृश पीला निकलता है जोड़ों पर मलना बाय की पीड़ा आदि को और सर्द रोगों को दूर करता है।

अथवा रेंडी, सेंधानोन, मैदालकड़ी, प्रत्येक एक तोला, हींग छः माशे, गेंहू का आटा आधपाव सब को परस्पर पीस मिलाकर रोटी पकावे जब एक ओर पकजाय पीड़ा के स्थान पर बांध।

फलुए का तेल कि कद के सदृश पीला होता है और पहाड़ से आते हैं चिरंजक के पश्चात मले वो जोड़ों तथा सर्दी और बादी तथा कफ की बीमारियों को गुण करता है।

सभालू का तेल इस तेल का मलना जोड़ों की पीड़ा का गुण करता है सभालू के पत्ते कूटकर अर्क निकाले और उसकी बराबर मीठा तल मिलाकर औटावे जब अर्क जल जाय और केवल तेल रहजाय छान कर गुनगुना गुनगुना पीड़ा पर मले और संभालू के पत्ते उस पर बांधे।

बेद अजीर का तेल कि जोड़ों की पीड़ा को गुण करे अरंड की जड़ आठ सेर जल में औटावे फि दो सेर रेंड रेंडी का तेल डाल कर इतना औटावे कि पानी जल कर तेल शेष रह जावे पीड़ा की जगह मर्दन करें।

अथवा अलसी का तेल, सरसों का तेल, तिल का तेल प्रत्येक आध

पाव, धतूरे के पेड़ का अर्क पत्ते, फल, और जड़ सहित निकाला हो सब तेलों में डाल कर मन्दी आंच से औटावे जब अर्क जल कर तेल मात्र रह जाय छान कर पीड़ा पर मले और उस पर अरंड वा आख के पत्ते बांधे।

**आख का तेल** कि वाय को दूर करता है और उसका सेक जोड़ों की पीड़ा को गुण करता है। आख की जड़ जौकुट कर के कड़वे तेल में जलावे जब जल कर नीचे बैठ जाय तेल छान कर मले और केवल आख के पत्ते गरम कर घुटने की पीड़ा पर बांधे गुण करता है।

**तेल** कि जोड़ों की पीड़ा और अर्द्धांग को जिसे वायुने पकड़ा हो गुण करे मीठा तेल पाव सेर, लहसन आधपाव, लहसन छीलकर चार नग मिलाये समेत तेल में जलावे फिर छान कर काम में लावे और वायु से बचता रहे।

**असगंद का तेल** कि कटि और पिंडली और पसली की पीड़ा और रांघन को गुण करे असगंद, मीठे तेलमें जलावे और छानकर मले और किसी २ के मत में असगंद के तेल की यह विधि है कि असगंद तेरह तोला चार माशे, सोंठ तीन तोला चार माशे, रात को पानी में भिगोदे और प्रातःकाल आध सेर मीठे तेल में औटावे जब जल, असगंद, सोंठ जल कर तेल रहजाय छान कर मर्दन करे और कोई २ इस तेल में कड़वाकूट मिलाकर मलते हैं और बाबची के तेल का मर्दन कि अर्द्धांग वात में वर्णन किया गया है रांघन को गुण करता है।

**गोली** कि जोड़ों की पीड़ा जुकरस और रांघन को गुण करती है शीतरज अफीम प्रत्येक सात माशे काहू के बीज, अजवायन प्रत्येक दो तोले ग्यारह माशे कूट छानकर खिलशोजे की मिंगी के प्रमाण गोलियां बनावे मात्रा एक गोली।

**अजवायन का तेल** कि जोड़ों की पीड़ा को अति गुणदायक है अजवायन पीस कर मीठे तेल में मिलाकर मले।

**तमाकू का तेल** कि जोड़ों की पीड़ा को अति गुणदायक है तमाकू आध सेर, मीठा तेल पाव सेर, को तोड़ कर आध सेर जल में रात को भिगोदे प्रात काल तमाकू का पानी निचोड़ कर तेल में मिलाकर मन्दी आंच से औटावे जब पानी जल कर तेल शेष रह जावे मले।

**नाजबू का तेल** कि घुटने की पीड़ा को गुणदायक है नाजबू की पत्तियां

का अर्क दो भाग, मीठा तेल एक भाग लेकर औटावे जब पानी जलकर तेल बाकी रह जाय एक तोले चने का पानी कि जीरा उसमें पकाया हो मिलाकर पिवे और पीड़ित अवयव पर भी मलें।

**चोबचीनी का तेल** कि जोड़ों की पीड़ा और पीठ की पीड़ा और उस पीड़ा को जो उपदंश से होती है गुण करे। चोबचीनी असगन्धी और मीठा तेल प्रत्येक पौने चार तोले पांच सेर जल में औटावे जब पानी जल जाय छानकर काम में लावे।

**चमगीदड़ का तेल** कि जोड़ों की पीड़ा और अर्द्धांग आदि को गुण करे एक बड़ा मोटा चमगीदड़ मीठे तेल में औटावे जब चमगीदड़ जल जाय छानकर काम में लावे और इस तेल को लिंग के छेद में टपकाना पेशाब को खोलता है।

**मेंहदी का तेल** कि जोड़ों की पीड़ा को गुण करे मेहदी की पत्तियां आध सेर जल में औटावे जब आधा शेष रहे आध सेर तिल के तेल में जलावे जब पानी जलकर तेल शेष रह जावे काम में लावे।

**अथवा** मेहदी के पत्ते, सभालू के बीज, नागबू के पत्ते, धतूरे के पत्ते, आक के पत्ते, अरण्ड के पत्ते, मकोय के पत्ते, सब बराबर लेकर अर्क निकाल कर और पत्तों के प्रमाण से मीठा तेल लेकर औटावे और असगन्ध और सोये के बीज एक२ तोले, अजवायन छः माशे मिलावे जब औषधि जल कर तेल मात्र रह जाय छान कर प्रथम दो माशे अफीम तेल में मिलावे फिर एक तोला कड़वा शोरजान मिलाकर काम में लावे।

**सोंठ का तेल** कि जोड़ों की पीड़ा और बाय का नाश करता है अदरक का अर्क चार भाग, मीठा तेल आधा भाग, परस्पर मिला कर औटावे जब पानी जल कर तेल शेप रह जावे छानकर गुनगुना लेप करे।

**अथवा** केवड़े के फूल मीठे तेल में डाल कर चालीस दिवस पर्यन्त धूप में रख फिर मलें।

**बफ़ारा** कि कर्णों की पीड़ा को गुण करे। कमा औटाकर बफारा ले और वायु से बचें और जिसको शीत पकड़ ले पर बफारा गुण करता है सिर्स के पत्ते, सभालू क पत्ते, सहजने के पत्ते औटाकर बफारा ले और पत्तों को अवयव पर बांध और वायु से बचता रहे।

अथवा सम्हालू की पत्तियां, सोये के बीज, अरण्ड औटाकर बफारा लें अवयवों में गांठ पड़ जाने को गुण करता है।

अथवा यह औषधि कि अवयवों की पीड़ा को गुण करता है धतुरे के पत्ते गरम कर बांधे।

लेप कि पीठ और घुटने की पीड़ा को गुण करे मैदालकड़ी पीसकर गुनगुनी कर लेप करे।

अथवा नीम की कोंपल और उसके भीतर का छिलका छीलकर गाढ़ा गाढ़ा अर्द्धोष्ण लेप करे।

लेप कि नुकरस आदि को गुण करे कपास की पत्तियां मीठे तेल में औटाकर लेप करे।

अथवा बिनौले कूट छानकर थोड़े जल में औटावें जब गल जायें पीसें और टिकिया बनाकर एक दिवस में दो बार अर्द्धोष्ण बांधे थोड़े ही काल में आराम होवे।

लेप कि जोड़ों की पीड़ा को गुण करे गोमय सिरके में पकाकर पीड़ा के स्थान और सोथ पर बांधे।

अथवा कनेर की पत्तियां औटाकर कूट के मीठे तेल में मिलाके लेप करे।

अथवा बकरी की मेंगनी दो भाग, जौका चून एक भाग सिरके और अरंडी के तेल में मिलाकर लेप करे।

लेप कि गरमी के नुकरस को दूर करे। काई लगावे और इसी प्रकार जौ का आटा और खतमी कूट छान कर लेप करना या शहद में मिलाकर लगाना शरद-नुकरस को गुण करता है।

मर्दन कि घुटने की पीड़ा को गुण करे। सहजने के बीज पीसकर गुनगुना २ मर्दन करे।

अथवा कांटे दार थूहर को फाड़कर पीड़ा स्थान पर एक दिन रात बांधे और कई एक दिवस इसी प्रकार करे।

लेप कि जोड़ों की पीड़ा को दूर करे। छिले हुए धुले तिल बाबूना प्रत्येक एक तोला, रेंडी की मिंगी छः माशे पानी में पीसकर लगावे॥

दवा कि सरकंडे की जड़, सोंठ पीसकर मीठे तेल में मिलाकर अर्द्धोष्ण

मल और जो सरकंडे की जड न हो तो नरसल की जड़ काफी है ॥

लेप कि नुकरस के लिये गुणदायक है अरंड के पत्ते औटा पीसकर लेप करे ।

मर्दन कि सर्दी की पीड़ा को गुण करे लोबान पीसकर मले और सेक करे ।

लेप कि रांघन और घुटने की पीड़ा को गुण करे साबुन मरदी में मिलाकर पानी में पीसकर लेप करे और किसी २ ने इन्द्रायन मिलाना भी लिखा है ।

अथवा मेंहदी की पत्तियां, अरंड के पत्ते पीसकर गुनगुना २ घुटनों पर लेप करे तो पीड़ा दूर है ।

दवा कि पीठ और कटि की पीड़ा को गुणदायक है बुलबुल की छाल की ऊपर की स्याही दूर कर के भीतर का छिलका साया में सुखा कूट छान कर पकावे और उसकी बराबर बूरा मिलाकर प्रात काल एक तोला साढ़े पांच माशे सोंफ के अर्क के संग खाय ।

मर्दन कि नुकरस को गुण करे बकरी की मेंगनियां शहद में मिला के लगावे ।

दवा कि रांघन को गुणदायक है सोंठ पावसेर, मेंहदी कूट छान कर एक तोला पारा उस में खूब मिलाकर थोड़ा उस में से लेकर मर्दन करे ।

लेप कि बाय की पीड़ा को गुण करता है सहजने की पत्तियां पानी में पीस कर अर्द्धोष्ण लेप करे ।

अथवा सोंठ, कायफल, असगंध बराबर पीसकर मर्दन करे ।

अथवा रेंडी, सेंधानोन, मैदालकड़ी प्रत्येक एक तोला, हींग छ माशे गेंहू का चून आधपाव परस्पर कूट छान कर रोटी बनवे रोटी को एक ओर तवे पर सेक कर अर्द्धोष्ण पीड़ा के स्थान पर बांधे तो बाय और कफ की पीड़ा दूर होय ।

लेप कि सोथ और पीड़ा को गुण करे अजवायन कूट छान कर शहद में मिलाकर लेप करे ।

दूसरा लेप कि पार्ष्णि अर्थात एड़ी और पादतल की पीड़ा को गुण करता है मसूर सिरके में औटा कर अर्द्धोष्ण लेप करे ।

निगले नीपु पानी के संग कि दांतों से न लगन पावे और खिचड़ी, दाल भात और गेहूं की रोटी भोजन करे और खटाई तथा बादी से पथ्य रखे पांच दिवस में रोग दूर होवे यह औषधि उपदंश और अवयव की पीड़ा को जो उपदंश के कारण से हो अति गुण दायक है और जो मुख आजाय तो कुल्ले करे और इस औषधि को सेवन विरेचक के पश्चात् अति उत्तम है।

**अथवा** रासे की जड़ की छाल हरी पीसकर जंगली बेर के समान गोलियां बनाकर घी के संग खाय।

**अथवा** अजवायन की भुर्सी, सरसों, कालीमिर्च प्रत्येक एक तोले आठ माशे कूट छान कर गोलियां बनाकर खाय इस औषधि के सेवन में खाने पीने का कुछ डर नहीं।

**अथवा** पारा देसी, अजवायन खुरासानी अजवायन, मिलाए प्रत्येक एक तोला आठ माशे, लेकर भांगरे के रस में रगड़ कर सुखावे और उस की बराबर गुड़ मिलाकर एक तोले आठ माशे के प्रमाण गोलियां बना के नित्य एक गोली दो सप्ताह पर्यन्त खाय और जो मुख आवे तो कचनार की छाल पानी में औटाकर कुल्ला करे।

**गोली शिंगरफ़** कि उपदंश और अवयव की पीड़ा को जो उपदंश के कारण हो गुण करती है। शिंगरफ, अफीम, पारा प्रत्येक दो तोले अजवायन पांच तोले मिलाये टोपी दूर कर के सात तोले पुराना गुड़ पांच तोले पारा और शिंगरफ परस्पर मिलाके औषधियों को कूट छानकर मिलावे और अदरक के पानी में खरल कर सात गोलियां बनावे और प्रति दिन एक गोली खाय।

**गोली पारे की** कि उपदंश को गुण करती है पपड़िया कत्था चौदह माशे पारा चार माशे पुराना गुड़ साढ़े तीन तोले पीस कर सात गोलियां बनाकर काम में लावे।

**अथवा** पारा, गंधक, रसकपूर, सुहागा, प्रत्येक साढ़े तीन माशे, काली मिर्च सात माशे कूट छान कर नींबू के रसमें गोलियां बनाकर मांझ दोनों समय एक २ गोली खाया करे उपदंश जाता रहे और काम सफल होय।

**अथवा** पारा, अजवायन, स्याह मूसली, प्रत्येक सात माशे मिलाए साढ़े तीन माशे, गुड़ चार तोले आठ माशे ग्यारह गोलियां बनाकर प्रति दिन एक गोली दही के संग खांय।

काढ़ा कि उपदंश के वास्ते परीक्षित है और मुख नहीं आता और न इस के सेवन में कुछ खाने पीने का डर है और जो पथ्य करे तो मांस और भात खाय शीघ्रही उपदंश दूर होवे कचनार की छाल इन्द्रायन की जड़ बबूर की फली छोटी कटेरी की जड़ और पत्ते पुराना गुड़ प्रत्येक आधपाव तीन सेर जल में औटावे जब चतुर्थांश शेष रहे छानकर शीशे में रख और सात मात्रा करे ईश्वर कृपासे शीघ्र रोग दूर हो।

अथवा सिरस की छाल बबूर की छाल नीम की छाल प्रत्येक सवासेर सबको सात लोटे पानी में औटावे और जब एक लोटा शेष रहे शुद्ध करके शीशा में रखे और प्रति दिन आधपाव पिये और एक सप्ताह पर्यन्त चने की रोटी खाय।

दवाई बरगद के पत्ते जलाकर उसकी भस्म दो कौड़ी के बराबर पान में रखकर नित्य खाय जो शेष उपदंश रहा हो दूर होवे।

अथवा हुलहुल की पत्तियां पीसकर भांग की तरह पिये और उसका फोक घाव पर बांधे।

अथवा बरगद की छाल एक तोले साढ़े पांच माशे काली मिर्च साढ़े दस माशे ढाई पाव पानी में पीसकर चौदह दिन तक खाय।

अथवा एक कि घास होती है जड़ पत्ता और टहनी सहित जलाकर उसकी छः माशे भस्म एक तोले शहद वा गुड़ में मिलाकर प्रतिदिन एक सप्ताह पर्यन्त खावे।

अथवा कसौंदी की पत्तियां एक तोले साढ़े पांच माशे कालीमिर्च साढ़े तीन माशे दोनों को पीसकर पिये और अलोना भोजन करे।

अथवा बड़ी २ कणी की पत्तियां आदि रोग में लेकर एक तोले आठ माशे पानी में भिगाकर उसका जल बीस दिवस पर्यन्त पीवे।

धूनी कि उपदंश को दूर करे खुरासानी अजवायन ढाई माशे, शिंगरफ, पांच माशे, नीलाथोथा दो रत्ती, अकरकरा, पांच माशे, मार्कण्डलात दस माशे, कूट छानकर बेर की लकड़ी की आंच पर उसका धुआं लेय।

अथवा खुरासानी अजवायन, झौआर की फली, अकरकरा, मुर्दासिंग प्रत्येक एक माशे पीसके बेरकी लकड़ी की आंच पर धूनी ले।

हुक्का कि उपदंश को गुण करे। शिंगरफ नीलाथोथा प्रत्येक चार

तोले दो माशे बायविडंग पांच माशे आक की जड़ की छाल दस माशे यदि प्रकृति बलवान हो तो बीस माशे कूट पीसकर छः टिकिया बनावे और बेजल के हुक्केमें बेर की लकड़ी की आंच से तवाकू की तरह पीवे और धुआं उसका घावपर ले और उसका गुल कि भस्म की तरह होजाय थूक में मिला के तीन दिवस दोनों समय घावपर मले और गेहूं की रोटी घी बूरे के संग भोजन करे उचित है कि दवा सेवन से पहिले विरेचक ले।

अथवा शिंगरफ अकरकरा नीम का गोंद माजू सुहागा प्रत्येक एक तोला आठ माशे सबको जौकुट करके सात पुड़ियां बनावे एक पुड़िया चिलम में रख के बेर की आंच से पिये जब उसका एक पासा जल जावे दूसरा पासा जलाकर पिये यदि इस काल में वमन होवे कुछ आश्चर्य नहीं इसी प्रकार दो तीन पुड़ियां प्रातःकाल मध्यान्ह सायंकाल के समय पियें और उसकी राख घाव पर छिड़कें और मोहनभोग भोजन करें तीन वा सात दिवस इसी प्रकार करना काफी है जो मुख आजाय चमेली की पत्तियां औटाकर कुल्ले करें।

दवा कि उपदंश को गुण करती है। कना की हरी पत्तियां नीम की हरी पत्तियां प्रत्येक पद्रह माशे कालीमिर्च साढ़े सात माशे पत्तियों का शीरा निकाल कर चोबचीनी चार माशे पीसकर छिड़के इसी प्रकार सात दिवस पिये भोजन अलोना करे।

अथवा फिटकरी, शिंगरफ, अस्पन्द, अजवायन प्रत्येक चार माशे सब को पीसकर दो २ माशे दोनों समय चिलम में रखकर बेर की आंच से तवाकू की तरह पिये और जिस घर में रोगी को हवा न लगे रहे, चिकनाई और लवण न खाय किंतु सूखी और बिना घृत के चुपड़ी रोटी भोजन करे।

अथवा रसकपूर, शिंगरफ, प्रत्येक छः माशे नीलाथोथा साढ़े तीन माशे सफेद मोम तीन तोले चार माशे, गौघृत छः तोले आठ माशे, कपड़ा चार गज नीम की पत्तियों की टिकियां पहिले बनाकर घी में पकाकर दूर करे फिर मोम डाले जब वह गलजाय बर्तन को नीचे उतार कर रसकपूर डालकर रगड़े फिर शिंगरफ़ मिलावे पश्चात नीलाथोथा डालकर मोम जमाकर छः पत्तियां बनाकर और अपने कलेवर को चादर से छिपाकर एक बत्ती की बेरकी आंच से धूनी लेवे और तीन दिवस पर्यन्त दूध चावल भोजन करे।

मरहम कि उपदंश को गुण करे रसकपूर, काशगरी सफेदा प्रत्येक सात माशे; छोटी इलायची के बीज साढ़े तीन माशे, घी में मिलाकर मरहम बनावे

**अथवा** कत्था दो माशे, सलखड़ी एक माशे, नीला थोथा एक चावल, भुनी सुपारी एक नग, घी यथोचित लेकर एकसौ एक बार धोवे फिर औषधियों में मिलाकर मरहम बनावे जो पीली कौड़ी जलाकर मिलावे तो अत्युत्तम है

**अथवा** आक के पत्ते २१ नग, सरसों का तेल आधपाव, साल २ पत्ते तीन बार जलाकर भस्म करे। फिर मोम मिलाकर मरहम बनाकर काम में लावे

**बुर्की** कि उपदंश को गुण करे। कीमुख्त चर्म जलाकर नीलाथोथा, पीली कौड़ी जलाकर सब बराबर कूट छान कर घाव पर बुर्के।

**अथवा** सफ़ेद कत्था, पुरानी सुपारी प्रत्येक चार तोले दो माशे, मगाक एक तोले आठ माशे, सब को एक तोले जल में पीस कर कागज पर लगा के जलावे और उसकी राख घाव पर छिड़के।

**अथवा** पुराने जूते का चमड़ा, मसूर या चन जलाकर पीसकर बुर्की बनावे

**अथवा** काबली हड़, सुहागा, आवला सब को जला पीस कर घाव पर छिड़के।

## फसल जजाम अर्थात् कुष्ट की चिकित्सा में

यह रोग वात से होता है और जब पुराना होजाता है फिर इस से आरोग्यता प्राप्त नहीं होती आदि में फस्द खुलवाना और विरेचक लेना उचित है। चाहिये कि प्रति मास विरेचक लेवे और शोक क्रोध तथा जागने से बचें और कुष्ट वाले के लिये अत्युत्तम भोजन बकरी का दूध है।

**माजून बीस** अर्थात् वच्छ नाग का पाक, भारतवर्षीय वैद्यों का निर्माण किया हुआ कुष्टवाले को गुण दायक है काली हड़, चीता, प्रत्येक दो तोले ग्यारह माशे, कालीमिर्च एक तोले में दे पांच माशे, बछनाग पौने नौ माशे कूट छान कर घी में मकरो कर द्विगुण शहद में मिलाकर माजून बनावे मात्रा साढ़े पांच माशे से सात माशे तक वा साढ़े चार माशे दवाउलमिस्क के साथ खाय कि यह बछनाग का सयागी है।

**गुण** भारतवर्षियों की परीक्षित है।

**कुश्ता हरताल** चालीस दिवस खाना कुष्ठ दूर करता है।

**विधि** हरताल एक तोला आठ माशे, कच्ची फिटकरी तीन तोले चार माशे, आधे कजे की पिंगी औकूट करके सकोरे में रखे उस पर फिटकरी पीसकर बिछावे फिर उस पर हरताल डाले और शेष आधी कजे की पींगी और

फिटकरी पीसकर बिछावे फिर उस पर हरताल डाले और कपरोटी कर सात सेर आरनों की आंच में रख कर आगदे जब शीतल होजाए निकाल कर आधी रत्ती पान में खाया करे पचास दिवस पश्चात् रोग दूर होजाय।

**दूसरी विधी** एक तोले आठ माशे हरताल मुर्गी के अंडे की सफेदी में मिलाकर गोला बनावे और एक सकोरे में रख कर दूसरा सकोरा उस पर ढक कर कपर मिट्टी करके छाया में उसे सुखावे और चार पहर आंच देवे।

**नीम का चूर्ण** कि कुष्ट को गुण करता है। पुराने नीम की जड़, छाल, फल, फूल, पत्तियां प्रत्येक आध सेर, कालीमिर्च, कायफल, हड़ का वक्कल, बहेड़े का वक्कल, आंवला, बावची प्रत्येक आधसेर कूट छान कर फक्की बनावे मात्रा आठ माशे से सोलह माशे तक मजीठ के क्वाथ के संग चार मास पर्यन्त सेवन करे और मांस लवण तथा बादी तथा तीक्षण वस्तुओं से परहेज करे॥

**गोली पारे की** की कुष्ट के लिये परीक्षित है, पारा सात माशे, संखिया साढ़े तीन माशे, कुटकी एक तोला नौ माशे, रेवतचीनी साढ़े दस माशे, बबूर का गोंद सात माशे, पारे का कुश्ता करके सब औषधियों को उस में डाल के खरल करके फिर कुश्ता डाल कर और सात नग थोहे के पत्ते उसमें मिलाकर कालीमिर्च के प्रमाण गोलियां बनावे दोनों समय एक २ गोली नित्य खाय और खटाई से बचता रहे।

**नक़्ल** कि कुष्ट को गुण करे। पित्तपापड़ा, असगंध, मजीठ, कायफल, हड़ का वक्कल, सब बराबर दो २ तोले रात को पानी में भिगोकर प्रातःकाल मल छान कर पान करे।

**चूर्ण** कि कुष्ट और रुधिर विकार को गुण करे। हिंगोट की छाल कूट छान कर प्रति दिन प्रातःकाल एक तोला जल के संग फांके और खटाई, और बादी और लवण से बचता रहे दो सप्ताह में आराम हो जायगा।

**नक़्ल** चने की भुसी आध पाव सेर भर पानी में भिगो कर प्रातःकाल मल छानकर पिये इसी प्रकार एक मास उन्नीस दिवस पर्यन्त सेवन करे तन्दुल, दुग्ध, दधि और जो वस्तु श्वेत हों तथा खटाई से पथ्य करे मांस, गुड़, शकर जो उनमें से प्राप्त हो सके खाय यदि रोग कुछ शेष रहे और भी पियें।

**दवा** कि जजाम को गुण करे। जल, कि बरसात के समय नीम से टपके

लेकर बदन पर मले ।

अथवा सिरफोके का रस सेवन करना कुष्ट को गुण करता है या नीम के पत्तों का रस जज़ाम को गुण करता है ।

नकू कि कुष्ठ को अति उत्तम है बिजैसार की लकड़ी कूट कर जल में भिगोकर पियें इसी प्रकार चालीस दिवस काम में लावें ।

अथवा महदी की पत्तिया एक तोले दो माशे रात को पानी में भिगोदे और सवेरे ही मल छान कर थोड़ा पूरा मिलाकर पिये इसी प्रकार चालीस दिवस पर्यन्त पान करे ।

दवा कि कुष्ट के वास्ते सिरस की पत्तियां एक तोले आठ माशे, का लीमिर्च दो माशे जल में पीसकर चालीस दिवस पीवे ।

अथवा बबूर की छाल तीन तोले आठ माशे जौकुट करके जल में भिगोकर प्रात काल मल छानकर नित्य इसी प्रकार पीवे ।

शीशम का शर्बत कि रुधिर विकार और कुष्ट आदि को गुण करता है शीशम का पूरा पावभर तीनसेर दर्या के जल में अष्ट पहर भिगोकर प्रातःकाल औटावे जब आधा शेष रहे तीन पाव बूरे में चाशनी करे मात्रा छ तोले ।

अथवा प्रतिदिन दोनों समय इस प्रकार कि शीशम की लकड़ी का चूर्ण दस माशे लेकर आधपाव पानी में औटावे जब आधा शेष रहे छानकर पूर्वोक्त शर्बत मिलाकर चालीस दिवस सेवन करें खटाई, दूध, दही से बचता रहे ।

दवा समुद्रफल के वृक्ष की छाल कूट छान कर प्रति दिन पानी के संग तीन दिवस खाय, और तीन दिवस न खाय, इसी प्रकार इक्कीस दिवस सेवन करे और इस काल में मूंग की दाल और खिचड़ी सेवन करे आदि में वमन होगी और यदि रोग दृढ़ हो पहले दिन वमन न होगी और पश्चात् कई एक दिन के वमन बंद हो जायगी ।

दवा नीम की पत्तियों का लवण कोढ़, खाज, दाद आदि को गुण दायक है ।

जज़ाम वालों को देखा है कि उन्होंने रोग की आदि में अफीम और पोस्त खाने का अभ्यास किया रोग न्यून होगया ।

शर्बत दाऊदी की जड़ का और क्वाथ इस रोग के दूर करने में लाल गंधक के सदृश अमृत तुल्य है और तसकरे दाऊदी वालेने परीक्षित लिखा है ।

**औषधि** कि श्वेत दाग और कुष्ट को गुण करे नीम की पत्तियां और उन की बराबर काले तिल और थोड़ा सेंधा लवण लेकर और पुराना गुड़ सब औषधियों के बराबर मिला कर प्रति दिन एक तोला साढ़े माष माष खाय ।

## फसल साफ़ह अर्थात् सिर के गंज की चिकित्सा में

यह सिर का घाव है पीब और खुरंड के संग हो तो उस की उत्पत्ति बाल से है बाल अवस्था में कि तरी विशेष होती है युवा अवस्था के आरम्भ तक बल करता है ।

**चिकित्सा** जोंक लगाना गुण दायक है ।

**दवा** परिक्षित—आंवला जलाकर पाव सेर पोस्त के डोडे जलाकर, आधपाव मंहदी, कबेला प्रत्येक छः तोले आठ माशे, नीलाथोथा, सुना सुहागा, भड़भूजे के छप्पर का धुआं, भट्टी की राख प्रत्येक एक तोला आठ माशे कूट छान कर सरसों के तेल में मिला कर मर्दन करे ।

**अथवा** विसखपरे के पत्तों का तेल कि गंज को दूर करें, विसखपरे के पत्ते, फ़रास के पत्ते, नीम के पत्ते, चमेली के पत्ते, अरंड के पत्ते, बकायन के पत्ते और फल प्रत्येक दो तोले पीस कर टिकिया बना कर पाव सेर मीठे तेल में जलावे फिर एक माशे नीलाथोथा, मंहदी की पत्तियां, मुर्दासंग, सुहागा सुना, हल्दी जला कर, बावची, कत्था, आंवला जला हुआ, कालीमिर्च जली हुई प्रत्येक छः माशे पीस कर रोग़न में मिलावे और नीम की लकड़ी से रगड़ कर काम में लावे ।

**तेल** गधे की लीद का कि सिर के गंज को दूर करता है गधे की लीद कि आधी सूखी गढ़े में रख कर थोड़े कोयले जला कर जलावे और उस के ऊपर कांसी की रकेबी थाली कि जिस के किनारे उठे हुए हों इस प्रकार उस गढ़े पर रखे कि उस के किनारे दो अंगुल पृथ्वी से उठे रहें कि लीद का धुआं उस थाली में समूह हो उस को लेकर मले ।

**अथवा** राई आधी कच्ची आधी पक्की पीस कर उसे कड़वे तेल में मिलाकर लगावे ।

**अथवा** मंहदी की पत्तियां चार तोले, बावचीमुर्दासंग दो दो तोले, नीलाथोथा तीन माशे, कूट छान कर कड़वे तेल में मिलाकर गंज पर मले ।

**लेप** कि सिर के गञ्ज को गुण करे। हलदी दस तोले, नीलाथोथा पांच तोले, आध पाव मीठे तेल में मिलाकर जला पीसकर लेप करे।

**मर्दन** काबली हड़ का वक्कल, कत्था, ज़ीरा, कायफल प्रत्येक साढ़े तीन माशे, नीलाथोथा पौने दो माशे कूट छान कर गंज पर मले।

**दवा** कि गञ्ज और उन फोड़ों तथा फुनसियों को आराम करे कबेला, कत्था, गेरू, शोरा, नीलाथोथा प्रत्येक एक भाग मुर्दासंग, काली मिर्च प्रत्येक दो भाग, मेंहदी की पत्तियां चार भाग, सरसों का तेल गरम करके उसे में मिलाकर काम में लावे।

**लेप** गञ्ज को दूरकरे। अरन्ड की कोंपल कूट कर थोड़ा नोंन मिला कर लेप करे।

**दवा** गञ्ज को गुण करे। पुराने जूते का तला जलाकर तेल में मिला कर मर्दन करे।

**अथवा** तम्बाकू का गुल पीस कर कड़वे तेल में मिलाकर लगावे।

**अथवा** आम के अचार का तेल जो वर्ष दिन का हो गञ्ज पर लगावे।

**अथवा** घोड़े का सुम जलाकर मीठे तेल में मिलाकर सिर पर लेप करे।

**अथवा** बकायन के फलों का तेल कि गञ्ज को दूर करे बकायन के फलों की मिंगी जोकुट करके कड़वे तेल में जलाकर छान कर मर्दन करे।

**तेल** फ़रास के पत्ते पीस कर टिकिया बना के कड़वे तेल में जला कर छान कर गञ्ज पर मले।

**लेप** धनिया सिरके में पीस कर लगाना गञ्ज को गुण करता है।

**अथवा** चुकन्दर के पत्ते पीस कर लेप करना गुण करता है।

**दवा** बकरी की मेंगनी लगाना गञ्ज के फलने वाले फोड़ों को गुण करता है।

## फ़सल वर्स और बहक अबीज़ यानी सफ़ेद दाग़ों की चिकित्सा में

प्रकट हो कि वर्स उन सफ़ेद दाग़ों को कहते हैं जो बाह्य त्वचा में उत्पन्न होते हैं और मांस तथा त्वचा के भीतर भी प्रवेश कर जाते हैं इस में आरोग्यता प्राप्त नहीं होती।

और बहक अबीज़ थोड़ी सफ़ेदी लिए बाह्य त्वचा पर प्रकट होते हैं इस

**ओषधि** कि श्वत दाग और कुष्ट को गुण करे नीम की पत्तियां और उन की बराबर काले तिल और थोड़ा सेंधा लवण लेकर और पुराना गुड़ सब औषधियों के बराबर मिला कर प्रति दिन एक तोला साढ़े पांच माश खाय।

## फसल साफ़िह अर्थात् सिर के गंज की चिकित्सा में

यह सिर का घाव है पीब और खुरंड के संग हो तो उस की उत्पत्ति बात से है बाल अवस्था में कि तरी विशेष होती है युवा अवस्था के आरम्भ तक बल करता है।

**चिकित्सा** जोंक लगाना गुण दायक है

**दवा** परिक्षित—आंवला जलाकर पाव सेर पोस्त के डोडे जलाकर, आधपाव मेहदी, कथेला प्रत्येक छः तोले आठ माशे, नीलाथोथा, भुना सुहागा, भड़भूजे के छप्पर का धुआं, भट्टी की राख प्रत्येक एक तोला आठ माशे कूट छान कर सरसों के तेल में मिला कर मर्दन करे

**अथवा** बिसखपरे के पत्तों का तेल कि गंज को दूर करे, बिसखपरे के पत्ते, फ़रास के पत्ते, नीम के पत्ते, चमेली के पत्ते, अरंड के पत्ते, बकायन के पत्ते और फल प्रत्येक दो तोले पीस कर टिकियां बना कर पाव सेर मीठे तेल में जलावे फिर एक माशे नीलाथोथा, मेहदी की पत्तियां, मुर्दासंग, सुहागा भुना, हलदी जला कर, बावची, कत्था, आंवला जला हुआ, कालीमिर्च जली हुई, प्रत्येक छः माशे पीस कर रोगन में मिलावे और नीम की लकड़ी से रगड़ कर काम में लावे।

**तेल** गधे की लीद का कि सिर के गंज को दूर करता है गधे की लीद कि आधी सूखी गढ़े में रख कर थोड़े कोयले जला कर जलावे और उस के ऊपर कांसी की ऐसी थाली कि जिस के किनारे उलटे हुए हों इस प्रकार उस गढ़े पर रखे कि उस के किनारे दो अंगुल पृथ्वी से उठे रहें कि लीद का धुआं उस थाली में समूह हो उस को लेकर मले।

**अथवा** राई आधी कच्ची आधी पक्की पीस कर उसे कड़वे तेल में मिलाकर लगावे।

**अथवा** मेहदी की पत्तियां चार तोले, बावचीमुर्दासंग दो दो तोले, नीलाथोथा तीन माशे, कूट छान कर कड़वे तेल में मिलाकर गंज पर मले।

लेप कि सिर के गज को गुण करे। हलदी दस तोले, नीलाथोथा पांच तोले, आध पाव मीठे तेल में मिलाकर जला पीसकर लेप करे।

मर्दन काबली हड़ का बक्कल, कत्था, जीरा, कायफल प्रत्येक साढ़े तीन माशे, नीलाथोथा पौने दो माशे कूट छान कर गंज पर मले।

दवा कि गञ्ज और उन फोड़ों तथा फुनसियों को आराम करे कमेला, कत्था, गेरू, शोरा, नीलाथोथा प्रत्येक एक भाग मुर्दासंग, काली मिर्च प्रत्येक दो भाग, महदी की पत्तियां चार भाग, सरसों का तेल गरम करके उसे में मिलाकर काम में लावे।

लेप गञ्ज को दूरकरे। अरन्ड की कोंपल कूट कर थोड़ा नोंन मिला कर लेप करे।

दवा गञ्ज को गुण करे। पुराने जूते का तला जलाकर तेल में मिला कर मर्दन करे।

अथवा तम्बाकू का गुल पीस कर कड़वे तेल में मिलाकर लगावे।

अथवा आम के अचार का तेल जो वर्ष दिन का हो गञ्ज पर लगावे।

अथवा घोड़े का सुम जलाकर मीठे तेल में मिलाकर सिर पर लेप करे।

अथवा बकायन के फलों का तेल कि गञ्ज को दूर करे बकायन के फलों की मिंगी जौकुट करके कड़वे तेल में जलाकर छान कर मर्दन करे।

तेल फ़रास के पत्ते पीस कर टिकिया बना के कड़वे तेल में जला कर छान कर गञ्ज पर मले।

लेप धनिया सिरके में पीस कर लगाना गञ्ज को गुण करता है।

अथवा चुकन्दर के पत्ते पीस कर लेप करना गुण करता है।

दवा बकरी की मेंगनी लगाना गज के फलने वाले फोड़ों को गुण करता है

## फ़सल वर्स और बहक अबीज यानी सफ़ेद दाग़ों की चिकित्सा में

प्रकट हो कि वर्स उन सफेद दाग़ों को कहते हैं जो बाह्य त्वचा में उत्पन्न होते हैं और मास तथा त्वचा के भीतर भी प्रवेश कर जाते हैं इस में आरोग्यता प्राप्त नहीं होती।

और बहक अबीज थोड़ी सफेदी जिए बाह्य त्वचा पर प्रकट होवे हैं इस

का यदि आदि से प्रबन्ध किया जाव तो दूर होजाता है।

चिकित्सा कफ दोष को पचाने के पश्चात विरेचक लेवे और ठंडी वस्तु अर्थात दुग्ध आदि से बचता रहे।

गोली जंगली अंजीर की छाल नौ तोले साढे सात माशे, चीता चार तोले आठ माशे, गंधक चार तोले साढे चार माशे, काकोहरू, धनिया प्रत्येक दो तोले नौ माशे कूट छान कर गौ वत्स के मूत्र में मिलाकर औटावे जब गाढा हो जाय—पीसकर गोलियां जंगली बेर के प्रमाण बनावे फिर एक मास बीस दिवस पर्यन्त प्रतिदिन दोनों समय एक २ गोली खाय।

अथवा शुद्ध बावची, छिली हुई कदूमर की छाल नीम की जड़ की छाल नीम की टहनी की छाल, नीम की पत्ती सब बराबर कूट छानकर कत्थे की लकड़ी टूक २ कर एक भाग आठ भाग जल में औटावे जब आधा भाग रहे छानकर पूर्वोक्त औषध उसमें मिलावे और गोलिया बनाकर, साढ़े तीन माशे से सवा पांच माशे तक खाय।

बावची के शुद्ध करने की यह विधि है कि बावची को लाल गौ के मूत्र में जो प्रसूता न हुई हो इक्कीस दिन भिगोवे फिर निकाल कर उसका छिलका दूर करके छाया में सुखावे।

गोली कि सफ़ेद दाग को गुण करे शुद्ध बावची, काले तिल बराबर लेकर शहद में मिलावे और तीन २ माशे की गोलियां बनाकर एक २ गोली प्रतिदिन दोनों समय खाय।

गोली अजमोद, बावची, पंवार के बीज, कमलगट्टा बराबर लेकर शहद या गुड़ में मिलाकर गोलियां बनावे मात्रा सात माशे।

अथवा गरू, गंधक, बावची बराबर महीन पीसकर अदरक के रस में रीठे के प्रमाण गोलियां बनावे और एक गोली ओकुट करके रात के समय पानी में भिगोवे उसे छानकर प्रातः काल पीवे और उसका फोक बदन पर मलकर धूप में बैठे और खट्टी तथा बादी वस्तुओं से बचता रहे इसी प्रकार सेवन करता रहे।

दवा काले धतूरे के बीज सात माशे आधे भुने आधे कच्चे चीता सात माशे, कालीमिर्च साढ़े तीन माशे कूट छानकर प्रतिदिन दो रत्ती खाय और एक समय दूध चावल भोजन करें।

तेल धूम का, कि एक वृक्ष ले उसका पेट चाक करके शुद्ध करे और दो सेर धतूरादिम छोले मीठे तेल में औटावे जब तृतीयांश शेष रहे तब उस तेल में

भिगोकर रात को दाग के ऊपर बांधे और प्रातःकाल धोड़ा दें इसी प्रकार पचास दिन तक करे।

अथवा स्याह कसीस एक तोला ग्राहु पाँच माशे, चार तोले साईं चार माशे तेल, बावची तीन सेर, नीम की सूखी पत्तियां आधसेर, स्याह चुकंदर डढ़ सेर, कूट छानकर गोलियाँ बनाकर प्रति दिन एक गोली खाय।

नीम का चूर्ण बर्स को गुण करे फल फूल और पत्तियां नीम की बराबर पीसकर दो माशे खाना आरम्भ करे छ माशे तक पहुंचा कर चालीस दिन तक सेवन करे।

अथवा मुंडी एक भाग, समुद्रसोख आधा भाग, कूट छानकर फक्की बनावे मात्रा एक माशे से नौ माशे तक।

अथवा बावची आधसेर, लवण तीनपाव कूट छानकर एक हथेली भर नित्य खाय सिवाय चने की रोटी के और कुछ भोजन न करे।

अथवा गूलर की छाल लाका के बीज दोनों बराबर कूट छानकर पानी से चालीस दिवस फांके।

दवा अजमोद पहिले दिन चार माशे फिर एक माशे प्रतिदिन अधिक करके मास काल शीतल जल के संग फांके यहां तक कि आठ माशे तक पहुंचावे यदि दो मास में गुण प्रगट नहो तो तीसरे मास में एक माशे बायबिडंग नित्य खाय और बादी से पथ्य करे और चने की रोटी खाना गुण दायक है बिना इसके दूसरी वस्तु न खाय।

अथवा अजमोद दो भाग, गेरु एक भाग कूट छानकर दो माशे नित्य खाय बिना घृत अलोनी रोटी खाय।

मर्दन कि वर्स को गुण करे बावची, पंवार, गेरु बराबर कूट छानकर अद्रक के रस में गोलियाँ बनाकर दो सप्ताह तक मलकर धूप में बैठा करे।

अथवा पलासपापड़ा पांच तोले, कच्चा नीलाथोथा तीन माशे, सफेद कत्था एक तोला कूट छानकर नीबू के रस में खरल करके गोलियाँ बनाकर लगाया करे यह गोली दाद को भी दूर करती है।

मर्दन कलौंजी सिरके में पीसकर लगाना बहक और वर्स को गुण करता है।

अथवा कुन्दर शहद में मिलाकर लगाना भी गुण करता है।

अथवा मालकांगनी गौमूत्र में इक्कीस दिवस भिगोकर उसका तेल निकाल

कर उस पर लगावे।

**अथवा** नौसादर शहद में मिलाकर लेप करे।

**अथवा** कलौंजी दो तोले साढ़े सात माशे, बावची साढ़े तीन माशे, धतूरे के बीज सवा पांच माशे, आक के पत्ते आठ नग पीस कर सफ़ेद दाग़ पर लगावे।

**अथवा** कुंदर मूली के बीज सिरके में पीस कर लगावे।

**अथवा** कुंदर मूली के बीज अथवा बकरी का गुरदा टूक टूक करके पाव सेर गंधक छिड़क कर उसका जला कि उस में से टपके उस को बटर के वर्स पर लगावे।

**अथवा** इमली के बीजों की मींगी बावची दोनों बराबर महीन पीसकर आठ दिवस लकड़ी से सफ़ेद दाग़ों पर लगावे।

**लेप** अजीर की जड़ बावची, सुहागा, इनको ताज़ा जल में पीस कर चालीस दिवस लेप करे।

**मर्दन** हरताल, सज्जी प्रत्येक दस माशे कूट छान कर मूत्र में मिलाकर दाग़ों पर लगावे।

**अथवा** हलदी, आंबाहलदी, आंवलासार गंधक, आंवला, लाख, पंवार के बीज सब बराबर कूट छान कर शुद्ध जल में मिलाकर लगावे।

**लेप** मूली के बीज दस भाग, कुंदर, कूट प्रत्येक दो भाग, पुराने सिरके में मिलाकर लेप करे।

**मर्दन** मूली के बीज, चीता, आंवला बराबर सिरके में मिलाके लगावे।

**अथवा** यह नुसखा पुस्तक गंज बादावर्द से लिखा है श्वेत दाग़ को गुण करता है। सज्जी, चूने की कलई, बराबर पीसकर दाग़ पर मले जब सूख जाय कठोर वस्त्र से छीलकर और दूसरी बार लगावे इसी प्रकार कई बार लगावे उस जगह की खाल अलग होकर एक दाग़ प्रगट होगा फिर उस पर मीठा तेल मले कि अपने पूर्व रूप पर आजाय।

**मर्दन** बावची तीन दिन दही में भिगो कर फिर सुखा कर आतिशी शीशी में तेल निकाले फिर थोड़ा नौसादर पीस कर उसमें मिलावे और दाग़ को खुजाकर उस पर मले।

अथवा केंचुए बरतन में बंद कर के एक मास तक रखे इस अवसर में राख होजायगी उसको लेकर बर्स पर लगावे ।

अथवा काला बिच्छू मार कर सुखाकर सिरके में मिलाकर लगावे ।

अथवा अघाहूली की जड़ पानी में मिलाकर लगावे ।

अथवा अघाहूली की जड़ पानी में पीस कर लेप करे ओष्ट की सफ़ेदी दूर होजायगी ।

अथवा तबाकू के बीजों का तेल कोल्हू में निकलवाकर लगावे थोड़े ही काल में दाग़ दूर होजायगा ।

अथवा केले के पीले पत्ते कड़वे तेल में जलाकर मुर्दासंग में मिलाकर लगावे ।

अथवा सिरस के बीजों का तेल लगावे ।

अथवा बेंगन को पानी में औटावे जब गल जावे उसका शुद्ध जल मीठे तेल में मिला कर फिर औटावे जब पानी जलजाय तब फिर उस तेल को लगावे ।

छुहारे का तेल कि बर्स को गुण करे । एक नग छुहारा सरसों के तेल में जलाकर रगड़ कर रखे रात को दाग़ पर मलकर कोयलों की आंच पर सेके कि गरम होजाय इसी प्रकार कई दिन तक करे ।

बाज़ी पुस्तकों में लिखा है कि छुहारे की गुठली शुद्ध कर तेल में जला-कर थोड़ा सिंगरफ़ मिलाकर लगावे यह रौग़न दामन और नासूर को भी गुण करता है ।

## फ़सल इलाज मर्ज़ अर्क़मदनी अर्थात् नारवा रोग की चिकित्सा में

यह एक दाना है जब फूट जाता है तब उसके अंदर से एक धागा निकलता है ।

चिकित्सा- जुलाब से शरीर को शुद्ध करे और नारुवे के आसपास जोंक लगवावे और गरम पानी से जिसमें तेल डाल के औटाया हो धोया करे कि तागा सहज ही से निकल जावे और ध्यान रहे कि टूट न जाय ।

दवा कि नारवे को गुण करे प्रथम नारवे और सोप को अर्द्धोष्ण तेल व चुपड़ के आख के पत्तोंसे सेक करे और उन्हीं पत्तों को घाव पर बांधे ।

**अथवा** स्वत विसखपरे की जड़ उसके पत्तों के रसमें पीसकर नारू पर बांधे और कोई २ इस में सोंठ भी डालते हैं।

**लेप** कि नारुव को गुणदायक है जमालगोटा पीसकर लेप करे।

**अथवा** कलौंजी दही में पीसकर लेप करे।

**अथवा** सूखा केंचुआ नारुवे वाले को खिलाना नारुव को सुखाता है।

**अथवा** दस माशे सुहागा गुलाब के पुष्प के तेल में मिलाकर तीन दिन तक खाय और इस अवसर में चिकना भोजन करे।

**लेप** कि नारुवे को गुण करे प्याज एक नग, लहसन एक नग, थोड़ा साबुन, भिलावा एक नग, दस माशे सरसों कूट छानकर टिकिया बनाकर नारुवे पर एक अहर्निश बांधे तीन दिवस में सब तागा निकल जावेगा।

**दवा** कि नारुवे को गुण करे राल एक तोला आठमाशे, साबुन तीन तोला पांच माशे, अफीम दस माशे कूट पीसकर तेरह तोले चार माशे तिल के तेल में पकाकर मरहम के सदृश करे पान पर लगाके बांधे और दोनों समय मरहम बदल दिया करे तीन दिवस में आराम हो जायगा।

**लेप** कि नारुवे को गुण करे। मोंठ का आटा छः तोले आठ माशे थोड़ी हींग मिलाकर पीस कर नारुवे पर बांधे।

**अथवा** चौराई की जड़ पीसकर बांधे।

**गोली** जगली कपोत के पुरीष तीन तोले चार माशे, गुड़ बराबर का मिला कर कूट पीसकर जगली बेर के प्रमाण गोलियां बनाकर एक गोली नित्य खाय।

**दवा** कि नारुवे को गुण करे घोड़े का पर, दो चावल गुड़ में मिलाकर खाय।

**अथवा** सात दाने बकायन नित्य निगल जाया करे।

**अथवा** एलुआ दस माशे पहिले दिन, दूसरे दिन एक तोले आठ माशे, तीसरे दिन साढ़े चार माशे खाय और उसपर भी लगावे।

**अथवा** काबली हड़ का बक्कल, बहेड़े का बक्कल, आंवला, सोंठ, कसेला बराबर नित्य सात माशे, एक तोला नौ माशे शहद में मिलाकर खाय और दूध, घी अत्यन्त खाना गुण करता है।

## फ़सल जमरह की चिकित्सा में

उसको सुर्ख बाद भी कहते हैं और यह विशेष कर बालकों के उत्पन्न होता है। निदान उसका रुधिर विकार यह एक सोथ है यदि जलता चमकता दौड़ता फैलता पीली रंगत का हो उसको जमरह खालिस कहते हैं और यह केवल पित्त से होता है और जो पित्त में रुधिर भी मिला हो तो उसमें जलन विशेष नहीं होती और खूनी लाल रंगत का होता है।

**चिकित्सा** दूध पिलाने वाली को रुधिर शोधक औषधियां पिलावे।

**गोली** कि बच्चों की सुर्ख बाद को गुण करे अम्बी, नीलकंठ, लाल चंदन प्रत्येक तीन माशे, बकायन की पत्तियां, नीमकी पत्तियां पांच नग, धनियां तीन माशे, काली मिर्च, मुलतानी मिट्टी प्रत्येक एक माशे महदी की पत्तियां पांच माशे और धनियां पहले जल में भिगोकर प्रात काल सब औषधियां पीसकर चने के प्रमाण गोलियां बनाकर खाय और मूगकी दाल भात अलौने भोजन करे और खटाई और बादी वस्तुओं से बचता रहे।

**अथवा** रसौत, कालीमिर्च, अफ़ीम, नीमकी पत्तियां, चाकसू की मिंगी, पेठे के बीज बराबर कूट छानकर बाजरे के प्रमाण गोलियां बनाकर एक गोली उसकी मां के दूध के संग देवे।

**अथवा** बकन कि एक बूटी होती है तीन तोले चार माशे लेकर जल में पीसकर पाव सेर आटे में मिलाकर रोटी पकाय घी से चुपड़कर दूध पिलाने वाली को खिलावे अद्भुत गुण करे।

**अथवा** सिरफ़ोका औटाकर बच्चे को पिलावे।

**अथवा** रसौत चने के प्रमाण बालक को खिलावे।

**काढ़ा** कि बच्चों के रुधिर विकार को और सुर्ख बाद को गुण करता है। लालचन्दन महदी धनियां प्रत्येक चौदह माशे, कसूम के फूल सात माशे जौकुट करके सात मात्रा करे और एक मात्रा आधपाव जल में भिगोकर प्रात काल औटाकर पिये और उसका फोक रात को औटाकर पिये और उसका फोक बदन पर मलकर गरम जल से नहा डाले इसी प्रकार सात दिवस पर्यन्त करे और गेहू की अलौनी रोटी घी के संग खाय।

## फ़सल कोबा अर्थात् दाद की चिकित्सा में

यह रोग बात से होता है इसमें खुजली और जलन अधिक होती है और

बाह्य त्वचा पर फैलता जाता है और कभी रुधिर विकार से भी उत्पन्न होता है आदि में उसकी चिकित्सा जब तक मांस में प्रवेश नहीं करता, सहज है परन्तु जब मांस में प्रवेश करजाता है तो चिकित्सा कठिन है और जब तक जौंक वा पछने न लगाये जावें दूर नहीं हो सकता।

**गोली** कि दाद को गुण करे, राल, गंधक, सुहागा, अजवायन खुरासानी कूट छानकर पानी में गोलियां बनाकर दाद को खुजाकर लगावे।

**लेप** मुर्दासंग, गंधक, नौसादर, सुहागा, माजू, कालीमिर्च, सफ़ेद कत्था, अफ़ीम, चीनियां गोंद कूट छानकर गोलियां बनावें और एक गोली नीबू के रस में घिसकर लेप करे।

**अथवा** माजू एक भाग, चूना डेढ़ भाग, माजू महीन चूने में रगड़कर थोड़े जलमें मिलाव जब नीचे बैठजाय पानी लेकर दाद को खुजाकर मले।

**मर्दन** कि दाद को दूर करे दादको खुजाकर घी से चुपड़कर चूना लगावे।

**दवा** आक के फूल, पंवारे के बीज, कूट छानकर खट्टे दही में मिलाकर मर्दन करे और खट्टा दही न मिले तो बासी जल ही होवे।

**मर्दन** इमली के बीज नीबू के रस में घिसकर लगावे।

**अथवा** सूखा सिंघाड़ा नीबू के रसमें घिसकर लगावे।

**अथवा** हारसिंगार की पत्तियां पीसकर लगावे।

**अथवा** हल्दी जलाकर चूने और पान में मिलाकर पानी में रगड़कर दाद को खुजाकर लगावे।

**अथवा** नीबू का रस दिनमें दो बार दादको खुजाकर लगावे।

**अथवा** पालक, जुही की जड़ नीबू के रसमें रगड़कर मले और इन के पत्ते रगड़ना भी गुण करता है।

**अथवा** कलौंजी सिरके में रगड़कर मले।

**अथवा** कत्था, पलासपापड़ा लगावे।

**अथवा** कसौंदी की जड़ नीबू के रसमें पीसकर लगावे।

**दवा** कि दाद को गुण करे। गेहूं का चोवा अर्द्धोष्ण मले और चोवा निकालने की यह विधि है कि लोहे का टुकड़ा अग्नि में तपाकर गेहूं के ऊपर रखकर दबावे उसमें से काले रंगका पानी निकले उसे गरम २ लेकर दाद पर मर्दन करे।

अथवा यह कि दादके वास्ते परीक्षित है आंवला, लालचंदन, राल, चीनिया गोंद, सुहागा, कत्था बराबर पानीमें पीसकर दाद को खुजाकर लगावे

अथवा यह कि दाद और खुजली तर तथा सूखी को गुण करे। पवाड़ के बीज पानी में भिगोदे जब सड़ जाय तब पीसकर मल फिर गरम जल से स्नान करे।

लेप कि दाद को गुण करे। रेह कपड़े में छान जल में पीसकर लगावे

अथवा अमलतास की पत्तियां दाद पर मले।

अथवा उसकी कच्ची फली की मिंगी निकालकर जल में पीसकर लगावे

अथवा मूली के बीज नीबू के रस में खरल करके गोलियां बनाकर लगाया करे।

अथवा मूली के बीज, सीताफल की पत्तियों के रस में पीसकर गोलियां बनाकर लगावे।

लेप कुचला सिरके में पीसकर लेप करे।

मर्दन कि दाद और खुजली को गुण करे। सज्जी एक तोला आठ माशे कूट छान कर तीन तोला चार माशे गाय का घी सौ बार धोकर उस में मिलाकर मर्दन करे।

दवा अंजीर का दूध मले।

अथवा चन्दन, सुहागा, अफीम तीनों औषधि बराबर लेकर नीबू के रस में पीस कर दाद को किसी खरखरी वस्तु से खुजा कर मले।

अथवा मैनसिल पानी में पीस कर लगावे।

अथवा सरेस मले।

अथवा पारा सिरके में मिलाकर लेप करे लिखा है कि जब तक दाद अच्छा नहीं होता सरेस नहीं छूटता।

अथवा हल्दी सिरके में पीस कर लगावे।

अथवा चीनाचोल सिरके में पीसकर मर्दन करे।

लेप कि दाद को गुण करता है नीम की पत्तियां दही में पीस कर लेप करे।

मर्दन पवार के बीज एक भाग, सज्जी दो भाग, बराबर चार भाग

कभा के, पानी में पीस कर आरंभे कद से दाद को खुजा कर उस पर इतनी देर लगावें कि सूख कर दो तीन दिन में दूर होवे।

**अथवा** सिंदूर, गंधक, हल्दी, कालीमिर्च, सुहागा बराबर लेकर घी में मिला कर प्रतिदिन चार वा पांच बार मर्दन करे।

**अथवा** पवार के बीज, आंवला, कत्था, दही के पानी में पीसकर दाद को खुजला कर मले।

**अथवा** पारा, आंवलासार गंधक, नीलाथोथा, सुहागा, नीबू के रस में पीस कर दाद को खुजा कर लगावें।

## फ़सल इलाज जर्ब अर्थात् तर खुजली और हकह अर्थात् सूखी खुजली की चिकित्सा में

जो कि यह रोग बाह्य त्वचा पर उत्पन्न होता है इसलिये त्वचा के रोगों में गिना जाता है और तर खुजली का मादा प्रायःखारी कफ़ है और सूखी में बात की विशेषता होती है।

**चिकित्सा** हफ्तअंदाम फ़स्द खोले और स्त्री भोग तथा बेंगन, मिर्च, तेल आदि गर्म और सलौनी वस्तुओं से पथ्य रखे और प्रतिदिन पित्तपापड़ा का अवलेह खाय।

**दवा** काबली हड़का वक्कल, बहेड़े का वक्कल, आंवला, कालीहड़, सिर-फोके की पत्तियां, अफ़ीम प्रत्येक सात माशे, पित्तपापड़े के पत्र दो तोले ग्यारह माशे, कूट छानकर गाय के घी में मकरों कर त्रिगुण बूरा मिलावे मात्रा दो तोले।

**अथवा** नीम की कोंपल दो तोले पानी में पीसकर पन्द्रह दिन तक पिये और इसी रीति से सिरफोका पीना भी गुण करता है।

**अथवा** चड़ैता चिरायता, पित्तपापड़ा, कालीहड़ प्रत्येक एक तोला रात को पानी में भिगोकर प्रातःकाल पीस, छानकर पिये।

**अथवा** गंधक, आंवलासार हल्दी, बावची प्रत्येक दस माशे पित्तपापड़ा एक तोले आठ माशे सबका तीन भाग करके उसमें से एक भाग रात को जल में भिगो दे प्रातःकाल छानकर पिये। और उसके फ़ोक को कड़वे तेल में मिला, फर शरीर पर मर्दन करे और गरम जलसे स्नान करे।

**अथवा** इमली को भिगोकर मलना और पान करना सूखी और तर खुजली को आराम करता है।

अथवा कासनीद मोकुट, फरक पांच ताले आठ माशे, अमरबेल एक तोला साढ़े पाच माशे आध सेर गरम पानी में भिगोदे प्रातःकाल छानकर दो तोला नौ माशे पूरा मिलाकर दो चार पीवे और मुजिज में लिखा है कि प्रति दिन आधसेर दूध और आधा शिकञ्जबीन मिलाकर पीना गुणदायक है।

और यह औषधि शेखुल रईस के मत से भी परीक्षित है परन्तु इतनी दवा गवारों के योग्य हैं और लोगों के लिये इतनी दवा अति भूख लगाने वाली और उदर को निर्बल करने वाली है।

गधक का तेल कि दाद तथा तर और सूखी खुजली को दूर करता है। गधक आक के दूध में दो दिवस पर्यन्त खरल करके टिकिया बना कर छाया में सुखावे फिर भाजन में डाल कर जल भर के चार पहर मंदी आंच से औटावे जितना तेल पानी पर आवे उसको काम में लावें और कोई २ गधक को पीली रंगत के आक के दूध में औटा कर दो दिन खरल करते हैं

दवा नीलाथोथा, सूखा तमाकू प्रत्येक साढ़े तीन माशे कपेला सात माशे सफेद चीनी चौदह माशे कडुवे तेल में मिलाकर तीन दिन लगावे।

बीजा बोल की टिकिया कि तर खुजली को गुण करती है तथा कफ और पित्त को निकालती है। काबली हड का बक्कल, बहेड़े का बक्कल, आंवला, काली पिडग छिली हुई प्रत्येक एक भाग, सूखी निसोत दो भाग, कूट छान कर पानी में मिला कर गोलियां बनावे मात्रा साढ़े तीन माशे और जो अधिक दस्त चाहे तो दो तोले ग्यारह माशे खाय।

तेल कि तर खुजली को गुणदायक है तीन तोले मैनसिल महीन पीस कर एक सेर गौ के घी में मिलाकर औटावे जब धुआं न रहे एक सगार में पानी भर के औषधि को घृत सहित उस में डाल दे जब शीतल हो जाय जल के ऊपर से तेल लेकर उस पर मर्दन करे।

दवा कि खुजली को गुण करे। पाव सेर कडुवे तेल को खूब औटावे और आक की पत्तियां इक्कीस नग लेकर एक २ कर उस में डाले जब सब पत्ते जल कर राख होजावें उतार कर थोड़ा मैनसिल उस में डाल कर मिलावे और शीशी में रख कर खुजली पर मले दो तीन दिन में दूर हो जायगी।

अथवा कडल का मूसला जो पुराना और कीड़ों का खाया न हो कोयलों की आंच में जलाकर महीन पीसे और कडुवे तेल में मिला कर मले और तीन चार घड़ी पश्चात् ठंडे जल से धोवे और शरद ऋतु में गरम जल होवे।

कथा के, पानी में पीस कर आरते कढ से दाद का खुर्मा करे उस पर इतनी देर लगावे कि सूख कर दो तीन दिन में दूर होवे।

अथवा सिंदूर, गंधक, हल्दी, कालीमिर्च, सुहागा बराबर लेकर घी में मिला कर प्रतिदिन चार वा पांच बार मर्दन करे।

अथवा पंवार के बीज, आंवला, कत्था, दही के पानी में पीसकर दाद को खुजला कर मले।

अथवा पारा, आंवलासार गंधक, नीलाथोथा, सुहागा, नीबू के रस में पीस कर दाद का खुर्मा कर लगावे।

## फ़सल इलाज जर्ब अर्थात् तर खुजली और हकह अर्थात् सूखी खुजली की चिकित्सा में

क्योंकि यह रोग बाह्य त्वचा पर उत्पन्न होता है इसलिये त्वचा के रोगों में गिना जाता है और तर खुजली का मादा प्रायःखारी कफ है और सूखी में वात की विशेषता होती है।

चिकित्सा हफ्तअंदाम फ़स्द खोले और स्त्री भोग तथा बैंगन, मिर्च, तेल आदि गर्म और सलोनी वस्तुओं से पथ्य रख और प्रतिदिन पित्तपापड़ा का अवलेह खाय।

दवा काबली हड़ का बक्कल, बहेड़े का बक्कल, आंवला, कालीहड़, सिरफोके की पत्तियां, अफ़ीम प्रत्येक सात माशे, पित्तपापड़े के पत्ते दो तोले ग्यारह माशे, कूट छानकर गाय के घी में मकरों कर त्रिगुण बूरा मिलावे मात्रा दो तोले।

अथवा नीम की कोंपल दो तोले पानी में पीसकर पंद्रह दिन तक पिये और इसी रीति से सिरफोका पीना भी गुण करता है।

अथवा फर्वा चिरायता, पित्तपापड़ा, कालीहड़ प्रत्येक एक तोला रात को पानी में भिगोकर प्रातःकाल पीस छानकर पिये।

अथवा गंधक, आंवलासार हल्दी, बावची प्रत्येक दस माशे पित्तपापड़ा एक तोले आठ माशे सबको तीन भाग करके उसमें से एक भाग रात को जल में भिगोदे प्रातःकाल छानकर पिये। और उसके फ़ोक को कड़वे तेलमें मिला कर शरीर पर मर्दन करे और गरम जलसे स्नान करे।

अथवा इमली को भिगोकर मलना और पान करना सूखी और तर खुजली को आराम करता है।

**अथवा** कालीहड़ कोकूट करके पांच तोले आठ माशे, अमरबेल एक तोला साढ़े पांच माशे आध सेर गरम पानी में भिगोदे प्रातःकाल छानकर दो तोला नौ माशे पूरा मिलाकर दो चार पांवे और मुजिज में लिखा है कि प्रति दिन आधसेर दूध और आधा शिकञ्जबीन मिलाकर पीना गुणदायक है।

और यह औषधि शेखुल रईस के मत से भी परीक्षित है परन्तु इतनी दवा गवारों के योग्य हैं, और लोगों के लिये इतनी दवा अति भूख लगाने वाली और उदर का निर्बल करने वाली है।

**गंधक का तेल** कि दाद तथा तर और सूखी खुजली को दूर करता है। गंधक आक के दूध में दो दिवस पर्यन्त खरल करके टिकिया बना कर छाया में सुखावे फिर भाजन में डाल कर तेल भर के चार पहर मंदी आंच से औटावे जितना तेल पानी पर आवे उसको काम में लावें और कोई २ गंधक को पीली रंगत के आक के दूध में औटा कर दो दिन खरल करते हैं।

**दवा** नीलाथोथा, सूखा तबाकू प्रत्येक साढ़े तीन माशे कबेला सात माशे सफेद चीनी चौदह माशे कड़वे तेल में मिलाकर तीन दिन लगावे।

**चीजा चोल की टिकिया** कि तर खुजली को गुण करती है तथा कफ और पित्त का निकालती है। काबली हड़ का बक्कल, बहेड़े का बक्कल, आंवला, काली चिरायता छिली हुई प्रत्येक एक भाग, सूखी निसोत दो भाग कूट छान कर पानी में मिला कर गोलियां बनावे मात्रा साढ़े तीन माशे और जो अधिक दस्त चाहे तो दो तोले ग्यारह माशे खाय।

**तेल** कि तर खुजली को गुणदायक है तीन तोले मैनसिल महीन पीस कर एक सेर गौ के घी में मिलाकर औटावे जब धुआं न रहे एक तगार में पानी भर के औषधि को घृत सहित उस में डाल दे जब शीतल हो जाय जल के ऊपर से तेल लेकर उस पर मर्दन करे।

**दवा** कि खुजली को गुण करे। पाव सेर कड़वे तेल को खूब औटावे और आक की पत्तियां इक्कीस नग लेकर एक २ कर उस में डाल जब सब पत्ते जल कर राख होजावें उतार कर थोड़ा मैनसिल उस में डाल कर मिलावे और शीशी में रख कर खुजली पर मले दो तीन दिन में दूर हो जायगी।

**अथवा** फटकरी का मूसला जो पुराना और कीड़ों का खाया न हो कोयलों की आंच में जलाकर महीन पीसे और कड़वे तेल में मिला कर मले और तीन चार घड़ी पश्चात् ठंडे जल से धोवे और शरद ऋतु में गरम जल होवे।

